

# हफ़ीज़ुल्लाहखांकाहज़ारा ॥

## पहिलाभाग व दूसराभाग ॥

जिसमें

रसिकशिरोमणि [illegible]
जी महारानी के लीलाविषयक प्रत्येकभांति व नी[illegible]
२१६७ कवित्त व सवैया अत्युत्तम लहलहेरंगीले, परमचुहु-
चुहे रसीले, अत्यन्त चुटपुटे चटकीले, अपने रसिकमित्रों
व रंगीनमहाशयों व ईश्वरभक्तमहात्मासज्जनोंके चित्त
विनोदार्थ सैकड़ोंपुस्तकोंसे छांटकर लिखेगये हैं जि-
सके अवलोकनसे हरएक सुजनपुरुषों का चित्त
आनन्दप्राप्त होजाता है ॥

जिसको

सर्व्व महाशयोंके कृपाभिलाषी चरणसेवक स्वर्गवासि हफ़ीज़ुल्लाहखां
सांडीनिवासी अफ़्सर मुदर्रिस मदरसा बन्नापुर थाना
बघौली ज़िलाहरदोई मुल्के अवधने बड़े
परिश्रमसे संग्रहकर निर्मित किया ॥

दूसरीबार

लखनऊ

मुंशीनवलकिशोर (सी, आई, ई) के छापेख़ाने में छपी
मार्च सन् १८९२ ई० ॥



३६ जुज़ ४ वर्क़

# विज्ञापन ॥

महाशयो ?

इस चरणसेवक की बनाई हुई नीचे लिखी पुस्तकें भीछपकर तैयार हैं जिनको इच्छाहो निम्न लिखे पते से डाक द्वारा दाम भेजकर मँगा सक्के हैं ॥ या मेलों पर तलाश करैं ॥

१ नवीनसंग्रह ॥

[illegible], भजन, होली, दोहा आदि अत्युत्तम उत्तम छांटकरालिखे हैं मतबामुन्शीनवलकिशोरसाहब लखनऊ से मिलसक्ता है ॥

२ मनमोहनी ॥

जिसमें हज़ारों तरहके राग वह २ चुहचुहाते लिखे गये हैं कि देखे बिना कहे नहीं कहा जाता कोई चीज़ गानेकेलिये ऐसीनहीं जो उसमेंनहो ॥ यहभीवहीं है।

३ हफ़ीज़ुल्लाहख़ांका हज़ारा । पहिला भाग ॥

सो तो आप देखही रहे हैं ॥ कहिये कैसे कवित्त १०२२ लिखेगये हैं यहभी वहीं मिलेगा या मेलोंपर ढूंढ़िये ॥

हफ़ीज़ुल्लाहख़ांका हजारा । दूसरा भाग ॥

अपने मुँह कौन मियामिट्ठूबनै मँगाकर देखो इसमें भी मनोहर ११६२ कवित्त हैं ॥ वहीं मिलेगा ॥

# सूचीपत्र हज़ारा का ॥

# हज़ारा की भूमिका ॥



दो० बन्दौं राधा रमण पद कोटि काम कमनीय ।
गोप सुताके प्राणधन रसिक रासरमनीय ॥

प्रथम श्री सर्व्व शक्तिमान् कृपासिंधु दयानिधान जगदीश्वर चिदानन्द परमेश्वरको साष्टांग दण्डवत्कर अपने सर्व्वशुभो-पमायोग्य मित्रों रँगीले परमप्रिय सुजनों रसिकप्रेमी महाशयों से निवेदन करताहूं कि मुझमतिमन्द आपलोगोंके चरण सेवक का नाम हफ़ीज़ुल्लाहखांहै मैं क़ौम अफ़ग़ान का करज़ई क़सबै सांड़ी मुहल्ला ऊंचाटीला निकट दरियाय गर्रा ज़िला हरदोई मुल्क अवधका निवासी २० वर्षकी अवस्था से मदर्सा बन्नापूर डाकखाना बघौली ज़िला हरदोई का अध्यापक हूं जिसको दश बर्षके क़रीब यहां व्यतीत होगये ॥ खैर यहतो मेरा समाचार होगया अब कुछ मुख्य वार्त्ताभी सुन लीजिये अर्थात् आपलोग सब जानते हैं कि हिन्दीभाषाकाव्यकी मनहरणतरंगें ऐसीनहीं हैं कि जिनके अवलोकनहीसे मुद्दतोंकादुःख मनुष्यके हृदय से न धोजाये और इसपरमसोहावनिमृगनयनी शीलवन्त पिकबयनी नागरीभाषाके ऐसे वचन नहींहैं कि जिनके एकबार भी कानमें पड़नेसे हरएक सुजन महाशयका चित्त गद्गद न होजावे या उसकी ओर टकटकी बांधकर न रहजाये मनुष्यका जन्मलेकर जिसको इस अमृतरूपी हिन्दीकाव्यके पढने पढाने सुननेसुना-नेकी ओर जिसमें कि हमारे प्राण प्यारे भक्त भयहारी कुंजबि-हारी रसिक शिरोमणि श्रीकृष्णचन्द आनन्दकन्द और श्रीलाडि-ली राधिकाजी महाराणी ब्रजईश्वरीके विशेष लीलाविषय का चरणोदकभी मिलाहुआ होताहै रुचि और उसको सच्चे पवित्र दिलसे ग्रहणकर पान करनेकी इच्छानहुई तोमेरे विचारमें उस

से बढ़कर कोई दुष्ट चाण्डाल महा मूर्ख संसार में न होगा हम तुम सबको उचितहै कि अपनी इसफुलवारीरूपी देहके बागीचे में अवश्य श्रीराधाकृष्णके प्रेमका वृक्षलगा उसको सुशोभितकर इन्हींके लीलाविषयक काव्यके जलसे गुणानुबादकरसींचाकरें तो महाहर्षकी बात है नहीं तो सब वृथाहै इन्हींबातोंको बिचार कर इसमतिमन्दने यह संग्रह बड़े परिश्रमसे सैकड़ोंकाव्यइकट्ठा कर उसमेंसे छांट २ दोभागोंमें निर्मितकिया जिसके प्रथमभाग में १०२२ व द्वितीयमें ११६२ चुनेहुये कवित्व व सवैयाऐसेऐसे अत्युत्तम लिखेहैं कि जिनके देखतेही श्रीराधाकृष्णलीलाके प्रेम की तरंग हृदयमें लहरा उठतीहै जिसकोनिश्चयनहो ध्यानकर के देखले कि साक्षात् वह मनमोहनी स्वरूपआकर निर्मलहृदय में बिराजमान होताहै कि नहीं परंतु मूर्ख दुष्ट पाषाण निर्दयी हृदयवालोंकी मैंनहींकहताहूं उनकीतो आदिसेही फूटीहोतीहैं॥ श्री राधाकृष्णजी के कमलरूपी चरणोंकी प्रीतिसे सबका हृदय परमेश्वर सुशोभित रक्खैं॥

प्रकटहो कि इसके बनानेमें जोकुछ हमारी सहायता हमारे शील सागर कृपानिधान यशस्वी गुणखानि परोपकारी परम-सुजान सर्व्वशुभोपमायोग्य महाशय श्री ठाकुर रघुनाथसिंह साहब गहरवार बंश नम्बरदार थावर थाना मलिहाबाद ज़िला लखनऊ और उनके पुरोहित व हमारेमित्र परमसुशील सकल गुणनागर अतिकृपालु सर्व्वोपरि बिराजमान रसिकछबीले प्रति गुणअधीले मनहरण पिकबयन सत्यवादी कटाक्षनयनमान्यवर श्री महाराज शिवप्रसादजी साहबने दीहै उसका धन्यवादछोटा मुँह बड़ी बातहै श्रीठाकुर साहब जबकभी अपनी ससुरालबन्नी पुर में आते हैं उनदिनों की चुहल हँसी दिल्लगीकी बातैं देखने योग्य होती हैं ईश्वर अच्छीतरह उनको रक्खे और विशेषकर हमारेप्राणाधिक प्रिय मदर्सेके बिद्यार्थी अर्थात् स्वस्तिश्रीभय्या महिपालसिंह व दिकपालसिंह व रेवानसिंह व गुमानसिंह गौर

केशवपूरानिवासी व बैजनाथसिंह व जगरूपसिंह व भीष्मसिंह वमकरन्दसिंहआदिने इससंग्रहकेलिखनेमें हमारा बड़ाही हाथ बटायाहै सच्चिदानन्द परमेश्वरइनसबको चिरंजीवकरेहमआशा करते हैं कि जितने हमारे सच्चे और परमप्रिय शीलसागर मित्र होंगे वे हमारे इन दोनों संग्रहों को देखकर जिसमें कि श्री महाराज कुंजविहारी व श्रीबृषभानु नन्दिनी जी महाराणी के लीला विषयकी तरंगें हरएक ईश्वर भक्त महात्मा सुजनों कोमल हृदय वालोंके चित्त को अति आनंददेकर कैसा कैसा सुख उपजारही हैं यदि हमारी प्रशंसा न करेंगे तो हमको बुरा भी न कहेंगे परन्तु जितनेमुखके चिकनेचुपड़े पेटके मैलेकेवल मनुष्य की खाल ओढ़ने वाले मूर्ख दुष्टजन होंगे वह इसको देखतेही जीतेजी ईर्षाकी पावकसे बरसाती गीले ईंधनकी तरहसे सुलग सुलगकर रहजावेंगे क्योंकि श्रीमहाभारत पुराणमें लिखाहै कि मूर्खोंको सदा यहीतलाश रहती है कि हरमनुष्य की वार्त्ता और बनाईहुई पुस्तकों में ऐबही निकालाकरैं जिसतरह से कुत्ते को चाहे जितनीचीज़ें रक्खी हों केवल मैलेहीकी ओर उनकीरुचि होगी और सुगन्धित बस्तु की तरफ़ मुख भी न उठावैंगे खैर चाहे जैसाहो अपना तो इसीपर विश्वासहै ॥

दो॰ जो तोको कांटा बवै ताहि बोय तू फूल ।
तोको फूल के फूल हैं वाको हैं तिरशूल ॥

सचहै कि सुजन सब को अच्छा और दुर्जन दुष्ट सबको बुरा ही जानते हैं ॥

दो॰ हाफ़िज़ जी संसार में ज्वारी चोर लवार ॥
जानति हैं प्रतिएक को निजस्वभाव अनुसार ॥

सब का चरणानुगामी और प्रेमाभिलाषी { स्वर्गबासी हफ़ीज़ुल्लाहखां मुदर्रिस मदर्सा बन्नापुर डाकखाना बघौली ज़िला हरदोई मुल्क अवध



हफ़ीज़ुल्लाहखांका

# हज़ारा ॥

## पहिलाभाग ॥

परमात्माकी बन्दनाके कवित्त व सवैया ॥

क० । सधना कसाई व्याधकेवट कबीरदास इनके समीप प्रेमरस भीजियतुहै । सेनानाऊ नामदेव नानिक अजामिलसे रैदास चमारसो गिनाईदीजियतुहै ॥ चूड़ामणि ऐसेऐसे पावत परमधाम जिनहीसों तेरोनाम नामलीजियतुहै । मेरीनहींलाजतोहिं धरमजहाज़कहा राजनीचजातिहीके काजकीजियतुहै ॥ १ ॥

तथा । पूरणपुराण परमानन्द परेशतू है पारावार हूंते परे प्रकृत प्रधानमें । घटघट तेरोबास सदा तूस्वयंप्रकाश तेरीचिदाभास सो न बनतबखानमें ॥ विधि औनिषध भावाभाव ते रहित तूहै शुद्धबुद्ध तूहै ध्याता ध्येया और ध्यानमें । तूहै निहसङ्ग तोमें गुणके प्रसङ्ग ऐसे जैसेरङ्ग देखियत फटिकपखानमें २ ॥

तथा । तौलगितूसुखी तौलौंदुखीनिधनीधनीहैंतौलौं तोहिं विषमादहरषअपारहै । तौलौंतोहिं घेरे हैं उपाधि आधि ब्याधिसबैतौलौंतोहिं लागो नातगोतपरिवारहै॥ हित अनहितछोटो बड़ो तौलौं जानत है तौलौं जीव ईशब्रह्मतीनों निरधारहै । तौलौं तोहिं पुण्य पाप लागत शरापताप जौलागितू आपनोनकरत बिचार है ३

तथा । पृथ्वीनाहिंपानी नहिंपावकपवनतूहै नातूहै अकाशजिन्हैं आपकरि जान्यो है । नातू है करननातू अन्तहकरण नातू जनन मरनभेद भावमें समान्योहै॥ नातूहै शवदअसपर्श रूपरसगंधकारण न कारजनकरताबखान्यो है । साखीइनसब को तू अनन्यचैतन्य ब्रह्मकहाकहौं आपुहीते भ्रमत भुलान्योहै ॥ ४ ॥

तथा ।भूलिभूलिभरिभरिभ्रमहीतेभयो उज्ज्वलअनूपनिजरूपबिसरायोहै ।पायोपंचभौतिकशरीरकोशरण तातेआपुहीमें जीवनमरण ठहरायोहै॥ भयोदीनदूबरो मलीनसब बिद्याहीन याबिधि अबिद्यावश जीवतूकहायोहै ।नातोकछूबन्धन नबन्धनको करनिहारोआपकोतू आपबिन बन्धन बँधायोहै ॥ ५ ॥

तथा । आपकी अधीनछीन छोटीमानिलीन्ह्योकहा बड़ोजानि काकेतू करत गुणगानहै । कहाजानि सूदर दुर्यो वै दूरहीते अरु कहाजानि द्विजतू करत सनमानहै ॥ मायाके बनाये रूप राजत अनेकभांति एकबहु आत्मा तौ सब में समान है । जैसे सोन रूपलोह माटीकेघटनबीच देखितू बराबर बिराजिरह्यो भानहै ६ ॥

हज़ारा तस्वीर नं० २ मुतअल्लिके सफ़ा ९

श्रीरामचन्द्रजीकी मूर्त्ति ·



तथा । असनवसन छोड़ि आसन करो अनेक धरोत्यागि धरो जाय ध्यान निरमोही में । तीरथ अटन करोवेद्को रटनकरो जटनबढ़ाय तपोजाय गिरिखोही में ॥ तेरी यात्रतापकी तौ तपनि मिटैगी तबै जबै मन डूबैगो अमृतधार ओहीमें । कह्योंमैं पुकारिदेखि आप तूबिचारयेरे तेरीकरिव्याधि की उपायअब तोहीमें७॥

तथा । पटिगो अँध्यारहीसो फटिगो उज्यारी फैल मैल ह्वै अमैल ज्ञान गैल ते वहटिगो । हटिगोचमतकार चेतन अपारमहा उज्ज्वलअनूप निजरूपते उघटिगो ॥ घटिगो घनोसुख सिमिटिगो घनेरोदुःख आप को न जान्यो आपु याविधि उलटिगो । लटिगो मुगुद ह्वैके सटिगो विषयमें यहआत्मा उचटि माया नटीसों लपटिगो ८ ॥

तथा । पाय प्रभुताई कछु कीजियेभलाई इहांनाहीं थिरताई बैन मानिय कबिनके । यश अपयश रहि जात बीच पुहुमीके मुलुकखजाना बेनी साथ गये किनके ॥ और महिपालनकी गिनतीगिनावे कौनरावणसे ह्वै गये त्रिलोकीबश जिनके । चोपदारचाकर चमुपतिचँवरदार मन्दिर मतङ्ग ये तमाशे चारदिनके ९ ॥

स० । आलसनींदमें मातोसदा अरुउद्यमहीन दुबेरखवैया । प्यासलगैनाहिं पानी भरौं अरुपासधरोउठिकैन पिवैया ॥ ऐसे निकम्मनके शुकदेव कृपाकेधाम हौपेटभरैया । भोरते सांझ अरुसांझते भोरलौं मोसों कुपूत न तोसों दिवैया १० ॥

तथा। चाहै सुमेरुकोछार करै अरु छारको चाहै सुमेरु बनावै। चाहै तौ रंकते राव करै चहै सबकोछार-हिछार फिरावै॥ रीतियही करुणानिधि की कविदेवकहै विनती मोहिंभावै। चींटीके पायँमें बांधि गयन्दहिचा-है समुद्रके पारलगावै ११॥

तथा। स्थावरजंगम रूपजिते सबनानाभांतिनरूप धरेहैं। तामें सच्चिदानन्द महाप्रभु आतमएकप्रकाश करेहैं॥ सो विनुजानेते सिन्धुसमान औ जानेतेगोपद बिन्दु तरेहैं। बन्दिततातहि सदाशुकदेव जो ब्रह्मचरा-चर रूप परेहैं १२॥

क०। जब दांत न थे तब दूधदियो जब दांतभयेतो अनाजहि देई। जीवबसै थल औ जलमें तिनकीसुधि लेइतौ तेरिहूलेई॥ जानको देत अजानकोदेत जहान-हिं देत सो तोहुँक देई। क्योंअब शोच करै मनमूरख शोच करे कछु आज न देई १३॥

तथा। जिनहीं सरितान अरु पोखरिन जल सोंकि लीन्ह्यो तेई सरितान में फेरिजल भरिहैं। जिनहीं तरु-वरनको पत्रफल विहीन कीन्हो तईतरुवरन में फेरिपत्र फरिहैं॥ जिनहीं बलिराजजूको स्वर्गतजि पतालराखो तेई बलिराजफेरिइन्द्रपदवी करिहैं। कहैछत्रशालवीर येरेमनधरैधीर जिनहींउपराजीपीर तेईपीरहरिहैं १४॥

स०। हौं कबको रट लागिरह्यो गहि दीनस्वभाव मनवचकायक। दीनकेबन्धुकहावतहौ हरि काहेतेहोत न आनिसहायक॥ काहेसे ढीलकरी करुणामय कृष्ण

कहै प्रभु हौ सबलायक। जानिपरी तुमहूं को कछूअब ब्यारलगी जगकी जगनायक १५॥

तथा। ह्वै अति आरत मैं बिनती बहुबारकरी करुणा रसभीनी। कृष्ण कृपानिधि दीनकेबन्धु सुनीअसुनी तुमकाहेकि कीनी। रीझते रंचकही गुण सों वह बानि बिसारिमनों अबदीनी। जानिपरी तुमहूं प्रभुजी कलिकालके दानिनकी गतिलीनी १६॥

तथा। हौंउनकी गिनतीन में हौं प्रभु जे तुमतारे ते आपनी गोहीं। कृष्णकहै गिनते नबनै कछु पापिन की परमा विधि होहीं॥ होनीहै जोकुछ ह्वै है वहै गति मेरी यहचाल कुचाल नहोहीं। खेल नहै प्रभु मेरोउधारिबो भूल न कीजे वृथा हठयोहीं १७॥

क०। हाथी के दांतनके खिलौना बनैं भांति भांति बाघनकी खाल तपीशिव मनभाईहै। मृगनकीखालन को ओढ़तहैं योगी यती छेरीकी खाल थोड़ापानीभरि लाईहै॥ साबरकी खालनको बांधत सिपाहीलोगगैंडनकी खाल राजारायनसोहाईहै। कहैकविदयारामराम के भजनबिन मानुषकीखाल कछुकामनहिंआईहै १८॥

स०। जापजप्यौं नहिं मंत्रथप्यों नहिं वेद पुराण सुन्यों न बखानो। बीतिगये दिन योंहीं सबै रस मोहन मोहन के न बिकानो॥ चेरो कहावत तेरसदा पुनि औरन कोऊ मैं दूसरोजान्यो। केतो गरीबको नेहु निवाज नतो छोंडो गरीब निवाजको बानो १९॥

तथा। सेवकचूककरै बहुधा प्रभुताहिन क्रोधविरोध

विचारो। पूत कपूतीकरै कितनों पितु मातु नहीं दुख भाव निहारो॥ पालनपोषण नित्त करै मुद मोदसमेत हमेश दुलारो। बूड़तपाप समुद्र पवांर दयाकरिकैअब वेगिउवारो २०॥

क०। पतितउधारन कहतसबकोऊ सोऊ सांचभूंठ अब ठहरायगो बनायकै। कहैकवि कृष्ण जिन और के भरम भूलौहौंतौ गुरुपापी मनबचअरुकायकै॥ तास्योहै पखेरू एकगीध तामें गीधेतुमसोही यश राख्यो है जगत पगरायकै। कौन भांति राखिहो बिहारि अब देखिये जू कठिनबनीहै अबगीधेमोसों आयकै २१॥

तथा। तोसों एकतूही औरदूसरो न राजारामतेरेही रचेहैं लोक सुर नर नागरे। सोई बीतराग जिन कीने तपजपजाप सोईबड़भागजाकोतोसों अनुरागरे॥ आपतन देखिये न देखो करतूति मेरी अधम उधारिबे की तेरे शिर पागरे। मोसे अपराधीहैंन तोसेहैं सहनहार मोसे निरगुणीहैं न तोसे गुणआगरे २२॥

तथा। मैंतोहूं अनाथ नाथ तूही एकनाथ मेरो दूजो और कौन ताको राखोंकछु भावरे। धर्म अर्थकाम मोक्ष चारोंको दाता सुनि तासोंतौनित्त मोहिं चित्तबढ्यो चावरे॥ गणनके नायक बरदायक सदाके आप तेरीही आशपै एतोसब उछावरे। आधी तौ येआयु आछी बीत चुकी शरण तुव आधी और रही ताकी लाज राखुरावरे २३॥

स०। दीरघता जो गनैअपनी तो गनावोंकहांलग

केतेपहारहैं। श्वास खलांयतयों भरते अरु बोलतो मण्डुक काकहुंकारहैं॥ कूकर शूकर भोगकरैं मुखकान औ नैन मनो भुवि गारहैं। जेनभजैं यदुनन्दनको ते वृथा जग जीवत भूमिके भारहैं २४॥

तथा। याजगजानकी जीवनको यशक्यों इक आनन गाइ अघैये। त्योंपदमाकर मारगहै बहुद्वैपद पाइकितै किते जैये॥ नामअनन्त अनन्त कहैं ते कहैं न परै कहिकाहि जतैये। रामकी रूरी कथा सुनिबे को करोरन कान कहो कहांपैये २५॥

क०। आनँदकेकन्द जगज्यावन जगतबन्द दशरथ नन्दके निबाहेई निबहिये। कहै पदमाकर पवित्रपन पालिबेको चोरै चक्रपाणिके चरित्रनकोचहिये॥ अवध बिहारीके विनोदनमें बीधि बीधि गीधा गुह गीधके गुणानुवाद गाहिये। रैनि दिन आठोयाम राम राम राम राम सीताराम सीताराम सीताराम कहिये २६॥

तथा। आवतहू जातखातखेलत खुलतगात छींकत छकात चुपचापहू न रहिये। कहै पदमाकर परेहूपरभातप्रेम पागत परात परमातमें न जाहिये॥ बैठतउठत जात जागत जँभात सुख सोवत हूं शापनैन औरेनाघनहिये। रैनिदिनआठोयाम रामराम राम राम सीताराम सीताराम सीताराम कहिये २७॥

तथा। गोदावरी गोकरण गङ्गाहूगयाहू यह येही कोटितीरथ कियेको लाभ लहिये। कहैपदमाकर सुज्ञानयहै ध्यानयहै यही सुखस्थान सरबस्वमानिरहिये॥

येहीजप येहीतप येहीयज्ञ योगयहै येही भवरोगको उपाय एक अहिये। रैनिदिन आठोयाम राम रामराम राम सीताराम सीताराम सीताराम कहिये २८॥

तथा। काहेको बघम्बरको ओढ़िकरो आडम्बरकाहेको दिगम्बर ह्वै दूब खाय रहिये। कहै पदमाकर त्यों कायके कलेशहित सीकरसभीत शीतबात तापसहिये॥ काहेको जपोयेजप काहेको तपोयेतप काहेको प्रपंचपंच पावकमें दहिये। रैनिदिन आठोयाम राम रामराम राम सीताराम सीताराम सीताराम कहिये २९॥

स०। घोसकी रातिकरै जोचहै चहिरातिहूंकोकरि घोसदिखावै। त्योंपदमाकर शील को सिन्धु पिपीलिका केवल फील फिरावै॥ यों समरत्थ तनय दशरत्थ को सोईकरै जो कछू मनभावै। चाहेसुमेरुको राईकरै रचिराईको फेरि सुमेरु बनावै ३०॥

क०। परेजड़ जीव जान राखु वेदभेद यहै सम्रत पुराण राखी यही ठहराइहै। कहै पदमाकर सुमायापरपंचन को पेख परपंच पेखने को सब भाइहै॥ तातै भज दशरथ नन्दरामचन्द्रजूको आनँदकोकन्द कौशलेश रघुराइहै। जादिना परैगोकाम यमके यसूसनिसों तादिना तिहारेकाम रामनाम आइहै ३१॥

तथा। योग जप सन्ध्यासाधु साधन सबेई तज्यो कीन्हें अपराध जे अगाध मनभावते। तेतजि औगुणअनन्तपदमाकर तोकौन गुणलैके महाराजाहिरिझावते॥ जैसेअव तैसेपैतिहारे बड़ेकामके हैं नाहींतोनयेते

बैन कबहूं सुनावते। पाउते न मोसों जोपै अधमकहूं तो राम कैसे तुम अधम उधारन कहावते ३२॥

तथा। हानि अरु लाभ ज्यान जीवन अजीवन हूं भोगहू वियोगहू संयोगहू अपारहै। कहै पदमाकर इते पै और केतोकहो तिनको लख्योन वेदहूमें निरधार है॥ जानियत याते रघुरायकी कलाको कहूं काहू पार पायो कोऊपावतनपारहै। कौनादिन कौनछिन कौनघरी कौन ठौर कौन जाने कौनको कहाधों होनिहार है ३३॥

तथा। प्रलयके पयोनिधिलों लहरें उठनलागीं लहरालग्यो त्यों होन पौन पुरवैयाको। भीरभरी भावरी विलोकि मँझधारपरी धीरना धरातपदमाकर खेवैयाको॥ कहांवार कहांपार जानी है न जात कछू दूसरो देखात ना रखैया औरनैयाको। बहन न पैहै घोरघाटहीलगैहै ऐसो अमिटभरोसो मोहिं मेरेरघुरैयाको ३४॥

तथा। जाटहू धना के सदनाके शुद्धसाथीभये हाथीहू उबारत न बारमनलाये हैं। कहै पदमाकर कहै नपरसते ते जगजेते कपिऋक्षनको बिरदबढ़ायेहैं। साधनकेहेत तन पाल्योप्रहलादहू को याद करो जायशबरी के बेर खायेहैं। राखतहैं राखेंगे रखैया रघुनाथजन आपने की बात सदा राखतेई आये हैं ३५॥

स०। पातकीपावनहो तुमरासर हैं हमपापहीमें मद माते। दीनके बंधुदयालइकेतुमहोहम दीनदशा नहिंपाते॥ पालकहो तुमविप्रनके हमहूपदमाकर विप्रसुहाते। यातेरटों नहटों प्रभुपासतेहैं तुमते हमतेबहुनाते ३६॥

तथा। वैस विसासिन जातबहीउमही छिनहीछिन गङ्गकि धारसी। त्यों पदमाकर पेखनिया अजहूं नभ-जै दशरत्थ कुमारसी॥ वारिपुके थके अंग सबै मठि मीच गरेई परी हर हारसी। देखैदशा किन आपनी तू अब हाथ के कंगनको कहा आरसी ३७॥



श्रीगणेशजीकी स्तुति आदि के कवित्व व सवैया॥

क०। वन्दौं मैं अनन्दकन्द कीरति अमन्दचन्द दरनकुफन्दइन्दघायककुमतिके। सिद्धिबुद्धिदायकविना-यक सकललोक सोहैं सर्वलायक औनायकसुमतिके॥ कोमल अमलअतिअरुण सरोज ओजलखि लज्जित मनोजदानि शुभगतिके। विघनहरणमुद मंगलकरन-वारे अशरणशरण चरण गणपतिके १॥

तथा। मंगलसदन गजबदन लसतभाल बालइ-न्दुछवि देखि मनहरषतहैं। राजतहैं दन्तएकभ्राजतहैं चारिभुजछाजतहैं तिलक सिंदूरसुसजतहैं॥ ऋद्धिसि-द्धिसम्पति विद्याविधान शिवसुत आदिदेवजाहि निग-

मागम भनतहै। कहै अमरेशकरसम्पुट विनयसुनाय कीजै पूरोकाममनमोरे जो बसतहै २॥

तथा। रामगुणगावै निजहिये हुलसावैमनभावैफल पावै रामनामके प्रतापको। पापकोशरीर मन आवत नधीरहिये ब्यापीभवपीरताते भूलिगयोआपको॥कहत दिवानोकऊकहत सयानोअति मोहिंसनमानो प्रभुमेटितिहूंतापको। विनयअमरेशकी हमेशहिगणेशपहँ रहिये दयालु भूलि मेरेसबपापको ३॥

तथा। सिद्धिके सदन गजबदन विशालतनु दरश कियेते बेगिहरत कलेशको। अरुणपरागको लिलाट मोंतिलकसोहै बुद्धिके निधान रूपतेजज्यों दिनेश को॥ मंगलकरण भवहरण शरणगये उदितप्रभाव जाको विदित महेशको। जेते शुभकाजतामें पूजिये प्रथम ताहि ऐसो जगवन्दन सो नन्दन महेशको ४॥

तथा। बारिज से नयनसोहैं एकई रदनजाके सुखमासदन सो सहायकारिसातिके। दारिद दहन सुर तरु को ग्रहण सोहै मूषकबहन बिहगन खलमतिके॥ सब सुखसागर उजागर गुणाकर हैं बुद्धिबर नागर देवैया शुभगातिके। विमलकरन ज्ञान ध्यान धरि शिवनाथ संकटहरणये चरण गणपति के ५॥

श्रीरामचन्द्रजीकीप्रशंसा व चरित्र आदि के कवित्व व सवैया॥

क०। भूपदशरथ्यको नबेलो अलबेलोरणरेलोरूप झेलोदल राकसनिकरको। मानकवि कीरति उमण्डी

देखो तसवीर नम्बर २॥

खलखण्डी चण्डीपतिसोघमण्डी कुलकण्डीदिनकर-
को॥ इन्द्रगजमंजनको भंजनप्रभंजतनै ताकोमनरंजन
निरंजन भरणको। रामगुणज्ञाता मनबांछितकोदाता
हरि दासनकोत्राता धन्यभ्रातारघुबरको १॥

तथा। ध्रुवकीधरनि जैसी जैसीकीन्हीप्रहलादतैसी
करेकौनतहां बुद्धिहूधसाईकै। तारीमुनिनारी पतिरूप
जोबिगारी शक्रगीधउपकारी तस्यो रावणैखँसाईकै॥
तारिबे गदाधर तिहारो तहां जेतेनाहीं तेतेतरे निज
पुण्यरावरीरसाईकै। मोहूं आवैभाईभाई आपुकीदसाई
देखि पुरुषदसाईतारे सदनकसाईकै २॥

तथा। हंसनकेछौनास्वच्छसोहत विछौनाबीचहोत
गतिमोतिनकीज्योति जोन्हयामिनी। सत्यकैसी ताग
सीता पूरण सुहाग भरी चलीजयमाललै मरालमन्द
गामिनी॥ जोईउरबसीसोईमूरति प्रत्यक्षलसी चिन्ता-
मणिदेखिहँसी शंकरकीस्वामिनी। मानोंशरदचन्द्र च-
न्द्रमध्य अरबिन्द अरिबिन्दमध्य बिद्रुमबिदारि कढ़ी
दामिनी ३॥

तथा। जटाकेजमाले कहा नदीनदन्हायेकहा कन्द
मूलखाये कहाबनोबासकेकिये। मूड़के मुड़ायेकहा द्वार-
काकेजायेकहा छापकेलगायेकहा तुलसीकियेगये॥ ति-
लक चढ़ायेकहा मालाके फिरायेकहा तीरथनहायेकहा
दानदत्तकेदिये। एतोसबकिये कहा कोटिनामलियेकहा
जानकीको जीवनजोपै केवल नहींकिये ४॥

तथा। तबनाविचास्योपाप गीधसों सुगतिदीनो तब

नाबिचारयोपापगणिकाउधारीहै। तब ना बिचारयोपापशेवरीकेफलखायो तबना बिचारयो पाप शाप तिय हारीहै॥ कहैंकबिमानपुनि तबना बिचार्योपाप बानर निशाचर बनाये अधिकारीहै। भईजरवारीसोभरोसो मोहिंभारीअब अवधबिहारीसुधिलीजियेहमारीहै ५॥

तथा। प्रफुलितभयेहैं सब अवधपुरीके बासी प्रफुलितसरयूकीशोभासरसाईहै। नाचैंनरनारी अतिआनँद अपारभयेघूरतनिशानमुरलीधरसुखदाईहै॥ देवता बिमाननते फूलनकीवृष्टिकरैं बन्दी सूतमागध अनेक निधिपाईहै। चलिक्योंन देखैआली रामकोजनमभयो दशरथके द्वार बाजै आनँदबधाईहै ६॥

स०॥ वृक्षनबल्लीचढ़ीकरिचोप अलीअलिनीमधुपीमदकारी। कोकिलशारिकाकीरकपोतकरैं ध्वनिमाधुरीकाननचारी॥ फूलेसबैबनबागतड़ागभरेअनुरागपियाअरुप्यारी। चैतमेंचारुबिहारुकरैं दशरत्थकुमारबिदेहकुमारी ७॥

क०। पापनते पीनअतिविषयलवलीन निशिदिवसमलीन फँसोजगतकेजालमें। निजकृतभोग किधौंसंसृतकुरोग किधौंलिख्योना बिरंचिहीं भलाईकछुभालमें॥ आनुमनधीर भजुसियरघुबीर जातेमिटै भवपीर नतोजरादुःखज्वालमें। मुनिनबिचार कीन्ह्यो वेदअनुसारकह्यो नामहीअधारअमरेश कलिकालमें ८॥

तथा। काहूको है धनबल काहूको धराणिबल काहू निजबलबलकाहै बारबारहैं। काहूकोहैगुणबलकाहूको

हैपुण्यबल्ल काहूको है कुनबल्ल सुन्दरबिचारहै ॥ काहू वल्लभूप काहूसुन्दरस्वरूप अति जानतअनूपरूपशशि करसारहै । कहैअमरेश मोहिंदेशहू बिदेशहूमें जानौं सत्यभावएकनामके अधारहै ९ ॥

तथा । नामकोप्रतापकलिदापनहिंव्याप हियछूटत हैपापतेजबढ़तहै तनको। नामजपै आनन जो गुणसुनैकाननते मानतहैंबात सुखबासवसदनको ॥ तज्यो निजधामजप्यो नाम आठौयाम ध्रुवपायोध्रुवधाम फल नामके रटनको । छोड़िझूंठो नेह कररामते सनेहताते यहैशिषदेत अमरेश निजमनको १० ॥

तथा । नामहीकेबलसहसानन धराधरत नामबल रचै चतुरानन जगतको । नामहीकेबल शिवाशिवको प्रभावसबनामही अधार एक केवलभगतको ॥ नामही के आश जनमेटैभवत्राससब नामबलहोतयो नतोरूप कोलखतको । नामकीरटन निशिदिनअमरेशकरुनाम को बिसारिकतधावत अनतको ११ ॥

तथा । नामकेप्रभाव बालमीकिकी सुधरि गई मरा मराकहे गतिपायो भलीभांतिसों । नामहीके ओटशेवरीको सब खोटगयो कीन्हों ना बिचार कछुऊंची नीची जातिसों ॥ नामलेत अघगणिकाकोसबदूरिभयो पायो शुभमुनिगति खगसमपातिसों । नामके जपतअमरेश हैअनन्दबड़ोजगसुखदुखहोतजातादिनरात्तिसों १२ ॥

स० । रकार मकार पुकारसदा श्रुतिसार बिचार अधारधराको। कालकरालके जाल बिशालते नामध-

रेफँसिजायमराको ॥ भाय कुभाय हुते हरिनाम जपे भवसिंधुन पार तराको। अमरेशकहैं जपते जपतेफल एकहि होतहै राममराको १३ ॥

क०। रामनाम जपतमहेश शेश औ गणेश नामजपि उमा आवागमन मिटावहै। रामनाम जपतअनन्त सन्तसनकादि नाम जपि ध्रुवधामअचल सो पावहै॥ रामनामजपि मुनिबालमीकि ब्रह्मभये बड़ोई प्रभाव वेदनेति कहिगावहै। कहैरघुनाथ सोई राम नाम भल मध्यताहि जो विदूषै सो तो मूढ़नको राव है १४ ॥

तथा। गजकी चलनि कहाजानै खर कूकरऔभोगी कहाजानै योगरङ्क सुख रावको। गोमलको जीव कहाजानैबास पंकजको कोलखत दासी पतिब्रता केरे भावको॥ कूपकेरे दादुरते जानैं कहा सागरको नरकी सोरङ्ग काकहंसके स्वभावको। कहै रघुनाथ ऐसे कूर नर मूढ़ जौन तौनकहाजानैं रामनामकेप्रभावको १५ ॥

स०। रामके नामकेअक्षर द्वै महिमाकहि शेषसकैं न करोरी। जासुप्रसाद सुरासुरमें हरहर्षि हलाहल पान करोरी॥ जनरघुनाथके माथसोई जो सजीवनसार सुधारसकोरी। रकारश्रीराजकुमार उदार मकार सो श्री मिथिलेश किशोरी १६ ॥

तथा। सत्यरकार रहै जो सदा असुचित्त अकार सचेतन जोरी। आनंदरूप मकार मिदं हरिनाम सच्चिदानन्दकहोरी॥जनरघुनाथके माथसोई शिववाक्य

महा रामायणकोरी। रकार श्रीराजकुमार उदार मकार सो श्रीमिथिलेश किशोरी १७॥

तथा। नाम प्रभाव गुनैन सुनैफुर फेरि न देखिये तामुख ओरी। ओर विलोकतखोरिलगै इमिब्रह्मपुराण के माहिं लिखोरी॥ जनरघुनाथके माथसोई जो करै शुचिशीघ्र सुलम्पटकोरी। रकारश्रीराजकुमार उदार मकार सो श्री मिथिलेश किशोरी १८॥

तथा। जो फलना कुरुक्षेत्रमें विप्रनकञ्चनको भुव दान दियेते। जोफल योग औ यज्ञकिये नहिं जोफल धूमहू पानकियेते॥ जोफलदामहिदानदिये सबतीरथ-हू परिकर्म्म कियेते। जोफल बन्शी सो कोटि उपाय से सोफल रामको नाम लियेते १९॥

क०। जिन्हैं तूमगन तेरेतिन्हैं ताकि देखो नरनग्न कै निकारिके चढ़ायबेको जीताहै। सपनेकीसम्पदासु-लभसाथ सवही के सोई हितलाग्यो हरिनाम आनि हीताहै॥ कहै मिश्रबन्शी कवहू न आई मतिवैसीजैसी चहू छहू ठहराय गावैगीताहै। चेतनहीं परैगो पैतरी ताके चलोअब सीतारामजपिलेजनमजात बीताहै २०

श्रीमहादेवजीकी स्तुति आदिकेकवित्व व सवैया ४॥

तथा। दाहिनेचरणमें विभूतिभूतिभूष मान बायेंपग जावक जमाते कांतिसों भरी। आधे अङ्ग अम्बर बघ-म्बर विराजमान आधेअङ्गसारीजरतारी छविसोंजरी॥ आधे गरे व्याल आधे हीरनके मालहैं आधेभाल

---

देखोतस्वीरनम्बर ३

हज़ारा तसवीर नं॰ ३ मुतअ़ल्लिक़े सफ़ा २२

**महादेव व पार्वतीजी की मूर्त्ति॰**



चन्द्र आधेटीका आड़ केसरी। गिरजागिरीश यह रूप गिरिधर भनै मोंपरमहेशजू महेश्वरी कृपाकरी १ ॥

तथा। तूहीं खग्गधार निराधारको अधार तूहीं तूहींधराधरको अधारह्वैअटतिहै। सुभटसमूहनमें आय जन आपनेको तूही रण रूपकी फतूहप्रकटातिहै॥ भनत कवीन्द्र तेरीमूरति त्रिलोकमयी तूहींसब मूरतिह्वै पूरति पटातिहै। जहां देववृन्दनको परात न राटीभीर तहां अम्बतेरी ऐनपाटी निपटातिहै २॥

तथा। शोभा सुर सम्पातिकी राशि जे प्रकाश करि अन्तरमें आवतही तमको हरतहैं। जापर अनङ्गरिपु नयन पतङ्ग कैसे दीपक के रङ्ग भूलि भांवरे भरतहैं॥ देत मन कामनाजे परसन भये अम्ब दरशनहीते दुख दारिददरतहैं। निकट न आवैं तिन्हें आपदा कीचिन्ता जेतिहारे पदचिन्ता मन चिंतन करतहैं ३॥

तथा। काके पास जाते दौरि निपट निराश रथ आशको पुजावतो गरीबनके मनकी। आपदके भारमें सम्हार कौन लेतो औ गोहार कौन करतो अधीनजन गनकी॥ त्राहित्राहिसुनि बांहगहिको उठावतोयों गाव-तोकहांलों ऊंचेटेक निजपनकी। होते जौन शम्भुरानी पदबरदानी तेरेतौपैकौन सुनतोकहानीदीन जनकी४॥

तथा। लोभझकझोरनते मदनहिलोरनते भारी भ्रमभोरनते कैसे थिर रहती। दुख द्रुम डारनतेपातक पहारनते कुमति करारनते कैसेकैनिबहती॥ जराजंतु औंकनके चिन्ताजल ठोकनकेरोगसोंगढ़ोकनके झाक

कैसे सहती। होतेजौन अम्बतेरे चरन करनधार मैया यहनैया मेरी कैसे पार लहती ५॥

स०। मारिमृगागजदेतप्रिये अरुमौक्तिकदन्तनसों शुभचालहैं। आपुन लेतसदा परिधानको आसनको मन मुदित खालहैं॥ माल मणीन की देत प्रिये नित आपलपेटत अंगन ब्यालहैं। भावन भावती के सुख दायकशंकरसों कहु कौन दयाल हैं ६॥

क०। पियो जब सुधा तबपीवेकोकहाहै औरलियो शिव नाम तब लेबेको कहा रह्यो। जान्यो निज रूप तब जानैको कहाहैऔर त्याग्यो मनआशातबत्यागिबो कहारह्यो॥ भनैशिवसिंह तुममनमें विचारिदेखोपायो ज्ञान धनतब पाइबो कहारह्यो। भयेशिवभक्त तबह्वैबे कोकहाहै औरआयो मनहाथतबआयबोकहारह्यो७॥

तथा। काली तेरीकीरतिहै छाई तीनोंलोकबीचकरै को बखान तेरो महाबल भारोहै। देवनको किह्यो पक्ष विश्वपर तेरीरक्षभयोउतपाती दैत्यतिनको संहारीहै॥ एक अर्ज मातु मेरी गरज लगीहै तासों शत्रुनचबाय डारो विनती हमारीहै। भूत प्रेतडाकिनी औ शाकिनी पिशाच जेते कहै रामलाल कुल शत्रुको उखारीहै८॥

तथा। बड़ेबड़े दैत्ययाहिजगमाप्रकटभये लैकैशमशेर हस्त असुरन भारीहै। चढ़ि कै गजारिजब लीन्होंहै कुलिशपाणिकीन्हों बहुजंगमचमतौ सबमारीहै॥ अहोजगदम्बा तेरेपकरेकदम्बामातुहोतहैगहरुममतनु

श्रीकृष्णचन्द्र जीका ऊँचेस्वरसे बाँसुरी बजाना।



त्राण कारीहै। भूत प्रेत डाकिनी औ शाकिनी पिशाच जेते कहै रामलालकुल शत्रुको उखारीहै ९ ॥

तथा। शम्भु बैठेहैं शिवाला पिये भांगभरिप्याला नितरहै मतवाला अहिअङ्गपैचढ़ायेहैं। गलसोहैमुंड-माला कर डमरू विशाला रहें ओढ़े मृगछाला भस्म देहमें लगायेहैं॥ साथसुरभी सुतवाला करै जक्तप्रति-पालामृत्युहरतहै अकाला शीश जटाकोबढ़ायेहैं। कहै रामलालामोको करो तुमनिहाला हरो गिरिजा पति कसाला जैसे कामको जलायेहैं १० ॥

स०। चन्द्र बिराजत भाल हवै अरु हाथ त्रिशूल औभस्म लगाये। बैलनकी असवारी हवै शिव ओढ़े बघम्बर काम जलाये ॥ भांग धतूरेके भोजनहैं शिव देहमें सर्प अनेक चढ़ाये। रमलाल पुकारिकहै कलि जक्त में छूटत पाप महेशकेगाये ११ ॥

क०। वहीज्ञानज्ञातावही सुमतिको दाता करमति दरशाता अङ्ग ब्याल लपटायकै। गरे मुण्डमालकण्ठ कालहूकोकाल शीश सोहतहै माल रीझै डमरूबजाय कै॥ ऐसेसमय महिमा बखानैको महेशजूकी बादेराम ध्यायोगुणकबितबनायकै। सकल सुमति सुखसम्प-तिसहित देकै सांकरमेंशंकर सहाय करो आयकै १२॥

स०। शम्भुको बाहन बैलबली बनिताहूको बाहन सिंहहि पेषिकै। मूसेको बाहनहै सुतएकसो दूजोमयूर केपक्षाबिशेषिकै॥ भूषणहै कबिचैनफणीन्द्रकेबैरपरेसब

तेसवलेखिकै। तीनहुलोकके ईशगिरीशसों योगिभये घरकी गतिदेखिकै १३॥

तथा। शुम्भ निशुम्भ बिनाशिनि पासिनि बासिनि बिन्ध्य गिरीशकि रानी। शङ्कर संग बिलासिनि अंग हुलासिनि श्रीकमलासिनिदानी। जाहिसदाशिव ध्यानधरैं अरुगानकरैं मुनिचातुरज्ञानी। नाथकहैसोइ शैलकुमारि हमारीकरैं रखवारी भवानी १४॥

तथा। गौर शरीरमें गौरी विराजत मौरहै औरहि रीतिकोजाके। नागनकोउपवीत लसैबलदेवकहै शशि भालमें वाके॥ दानकरैं पलमें फलचारि औटारत अङ्क लिखे बिधनाके। शङ्कर नाम निशङ्क सदाहीं भरोसे रहौं निशिवासर ताके १५॥

क०। नन्दीकीसवारी नागशृङ्गीकरधारी नितसन्त सुखकारी नीलकण्ठ त्रिपुरारी हैं। मुण्डमाल कारी शिरगङ्गा जटाधारीबाम अङ्गमें बिहारी गिरिराजसुता प्यारी हैं॥ दानिरेखभारी शेषशारदापुकारी काशीपति मदनारी करशूलचक्रधारी हैं। कलाउजियारी बलदेव सोंनिहारी यशगावैंवेदचारी सोहमारीरखवारी हैं१६॥

तथा। ओढ़े मृगछाला दूरि करत कसाला काटि डारैं भ्रमजालाधरे आधेअंगबालाहै। सोहैकण्ठकाला जोरजालिम डमरुवाला खोपड़ीके मालाजाके भसम रसालाहै॥ मूरति बिशाला नयनतीसरेमें ज्वाला मृग चर्मको दुशाला पिये बिषही को प्यालाहै। सुरन में

ाला आदिज्योति निरङ्काला सदा मेरे मनवालादेन वाला बैलवालाहै १७॥

तथा। मूसेपर सांपराखै सांपपर मोरराखै बैलपर सिंहराखै वाकीकाह भीतहै। कामपर बामराखै आगी पर पानीराखै बिषपर अमृत राखै सोइ जगजीतहै॥ पूतनको भूतराखै भूतनको विभूतिराखैछमुख औगुम्ज मुखराखै ऐसीवाकीरीतहै।देवीदासज्ञानीदेखोशङ्करकी सावधानी सबैबातलायक सोराखतराजनीतहै १८॥

स०। भालमें जाके कलानिधिहै सोई साहबताप हमारीहरैगो। अंगमेंजाकेविभूतिभरीरहैभौनमेंसम्पति भूरिभरैगो॥ घातकहै जो मनोभवको ममपातक ताहि केजारे जरैगो। दासजू शीशपै गंगधरेरहै ताकी कृपा कहो कोनतरैगो १९॥

क०। ततक्षण धरततनक अरचतजन गनगन सघन कनक दरशत दर। तरलनयन धनधरतअधरतन करतल करलस सरल गरल धर॥ अटत अजर यश रटत गहनघन सघनरजतरज रजत अचलधर।दहत सकल अघ दरशन दरशत दरद न रहत कहत नर हर हर २०॥

क०। पथऐंड़िन अरुणाई अङ्ग ओपाति गुराईजङ्घ युगलनितम्ब पीनताई पकरातिहै। कटिस्वीनताई लरिकाई लीनताईमुखचन्द्रमें जोन्हाईजोतिजाल बगराति है॥ भनत कवीन्द्र पेखि अंकुर उरोजनके पियहियप्रेम के खजानेसे भरातिहै। कुवँरिकेतनतरुणाई की अवाती

पेषि सौतिन के मनन मिवाती से परति हैं २१ ॥

तथा। दानिनमें बड़ेदानी चारयोयुग मानिश्रीके देवतनहूंके देवनागरसपीजिये। ऐसोसुखधामनामका-मनाको देनहारो आपनेजननदेत त्योंहीमोहिंदीजिये॥ भिक्षुकहौं ब्राह्मण न जानोंकोई उद्यमन नामशिवनाथ मेरो येतोयशलीजिये। अम्बिका भवानी बरदानीसब जगजानी समयपाइ शिवसोंअरजमेरीकीजिये २२ ॥

तथा। गुणनबिहीनहौं अधीनलीन मानमद औ-गुणअनेक अंग कहांलौं गनीजिये। कामक्रोधमोह माया याहीतेरहतप्रीति त्रिबिधतपततताप तातेतनु छी-जिये ॥ करतउपावये कुचाली बासिउरबीचकबि शिव-नाथ ध्यानकैसेकैलगीजिये। अम्बिकाभवानी बरदानी सबजगजानी समैपाइशिवसों अरज मेरीकीजिये २३॥

तथा। बैठिसिंह छालाको बिछाइ ब्यालमालधर नन्दीकी गिरैया पैरगाढ़ी चन्द्र माथकी। आये गरुड़ा सन भगे भुजङ्ग नन्दरामलाजतै सुधाकैबिन्दुखाल जीवसाथकी ॥ नाहरनिहारिभग्यो शम्भुकोघसीटिबैल शैलगैल गहेकहूं जैलगहे पाथकी। हँसे भूतगण भूत-नाथकी बिलोकि दशा लोटि २ हँसत किशोरी गिरि-नाथकी २४॥

श्रीगङ्गाजीमहारानीकीस्तुतिआदिकेकविरवबसैवया ५ ॥

क० कूरमपैकोलकोलहूपैशेषकुण्डलीहै कुण्डलीपै फबीफैलसुफनहजारकी। कहैपदमाकर सुफनपैफबीहै

---

देखो तसवीर नम्बर ४॥

भूमिभूमि पैफबीहै थिति रजतपहारकी॥ रजतपहारपर शम्भु सुरनायकहै शंभुपर जोति जटाजूटसोंअपारकी। शम्भु जटाजूटपर चन्द्रकीछुटीहै छटा चन्द्रकी छटानपै छटाहै गंगधारकी १॥

तथा। करमको मूलतन तनमूल जीवजग जीवनको मूल अति आनँदउघरिबो। कहै पद्माकर सुआनँदको मूलराज राजमूलकेवलप्रजाकोभौनभरिबो॥ प्रज्ञामूल अन्नसब अन्ननको मूलमेघ मेघनको मूलएक यज्ञ अनुसरिबो। यज्ञनको मूलधन धनमूल धर्म अरु धर्म मूलगंगा जलबिन्दु पान करिबो २॥

तथा। सुचितगोबिन्द ह्वैके सोवतेकहांधौंजायजल जन्तु पांतिजरि जैबेकोअखिलती।कहैपदमाकरसुजादा कहौ कौन अब जाति मरयादाहै महीकी अनमिलती॥ जलथल अन्तरिक्ष पावते क्यों पापीमुक्ति मुनिजन जापकन जोनदुर मिलती। सूखिजातो सिन्धु बड़वा-नलकीझारनते जोनगंगाधाराके हजारधारमिलती३॥

तथा। यमपुरद्वारेके किवारे लगेतारेकोउ हैं न रख-वारे ऐसेसबकेउजारेहैं। कहै पदमाकर तिहारेप्राणधारे जेते जेते अघभारे सुरलोक को सिधारेहैं॥ सुजन सु-धारेकरे पुण्य उजियारे अति पतितकतारे भवसिंधुते उबारेहैं। काहूनेनतारेतिन्हैगंगा तुमतारे आजु जेते तुमतारे तेतेनभमें न तारे हैं ४॥

तथा। अधम अजान एक चाढ़िकै बिमान भाष्यो झूतहौं गंगातोहिं परिपरिपांयहौं। कहैपदमाकरकृपा

करि बताउसांचीदेख्यो अतिअद भुतरावरोस्वभायहौं॥ तेरेगुण गानही की महिमा महान मैया कान कान नाइ कै जहांनमधिछायहौं। एकमुख गायताते पंचमुखपाय अब पंचमुखगाय हौं तौ केतमुख पायहौं ५॥

तथा। पापनकीपांति भांतिभांतिबिललातिपरीयम की जमाति हलकम्पन हिलतिहै। कहैपदमाकरहमेश दिवि वीथिन बिमाननकी रेलठेला ठेलनि ठिलतिहै॥ सुरधुनिरावरे उधारे जगजीवनकीछिनछिन श्रेणी इन्द्र लोकको पिलतिहै। आसनअरघ देत देत निशि वासर विचारेपाक शासनको सांसन मिलतिहै ६॥

तथा। लायेभूमि लोकतेजसूसजबरेईजाय ज़ाहिर खबरकरी पापिन के मित्रकी। कहै पदमाकर बिलोकि यम कहिकै बिचारो तो करमगति ऐसे अपवित्रकी॥ जौलौंलगे काग़ज़ बिचारन कछुक तौलौं ताकेकानपरी ध्वनिगङ्गाकेचरित्रकी॥ वाकेशीशहीते ऐसीगंगाधरब-रायबही जामेंबहीबहीफिरी बहीचित्रहू गोपित्रकी ७॥

तथा। गंगाके चरित्र लखि भाषै यमराज ऐसेएरे चित्रगुप्त मेरेहुकुममेंकानदे। कहै पदमाकर ये नरकनि मूंदिकरिमूंदि दरवाज़नको तजि यह थानदे॥ देखुयह देवनदी कीन्हे सबदेव या ते दूतनबोलाकै बिदाकेवेगि पानदे। फारडारु फरदनराखु रोजनामा कहूंखाता खत जानदे वहीको बहिजानदे ८॥

तथा। बईती बिरंचिभई बामन पगनपर फैलीफैली फिरी ईश शीश पै सुगथकी। आइ कै जहान जहनु

जहां लपटाई फिरि दीननके हेतदौरि कीन्हीं तीनि पथकी। कहैपदमाकर सुमाहिमा कहालौंकहौं गंगानाम पायोसोही सबके अरथकी। चार्‌यो फल फली फूली गहगही बहबहीलहलही कीरतिलताहैभगीरथकी ६॥

तथा। सहज सुभाय आय एक महापातकी गंगा मैया धोई ततोदेह निज आपहै। कहै पदमाकर सुमहिमा महीमेंभई महादेव देवनमें बाढ़ीथिर थापहै॥ जाकि रहेहैं यम थकिरहे हैं दूत दूनी सब पापनके उठी तन तापहै। बांचीवही वाकीगति देखिकै बिचित्ररहे चित्रकेसे लिखे चित्रगुप्त चुपचापहै १० ॥

तथा। जान्योजिनहैनजग योगजपजागरणजन्महिं बितायो जग जोपनको जोइकै। कहैपदमाकरसुदेवन के सेवनते दूरिरहे पूरिमाणिवेद रह होइकै। कुटिल कुराही कूर कलहीकलङ्की कलिकालकी कथानमें रहे जे मति खोइकै। तेऊ विष्णु अंगनमें बैठे सुर संगन में गंगकी तरंगनमें अंगनको धोइकै ११॥

तथा। जैसे तैन मोंको कहूंनेकहू डरातहुतो ऐसे अबतोसों होंहुं नेकहूं नडरिहों। कहैपदमाकर प्रचण्ड जोपरैगोतो उमण्डिकरितोसों भुजदण्डठोंकिलरिहों॥ चलोचलु चलोचलु बिचलु न बीचही ते कीचबीच नीचतो कुटुम्बको कचरिहों। एरेदगादार मेरेपातक अपारतोहिं गंगाकी कछारमें पछारि छारकरिहों१२॥

तथा। आयोजौनतेरीधौरीधारीमेंधसतजाततिनको रहोतसुरपुरते निपातहै। कहैपदमाकर तिहारोनाम

जाकेमुख ताके मुख अमृतको पुंज सरसातहै ॥ तेरो तोयछूके औछुवत तनजाको बात तिनकीचलैनयमलोकनमेंबातहै ।जहां जहां मैयातेरी धूरि उड़िजाती गंगा तहां तहां पापन कीधूरि उड़िजातहै १३॥

तथा।विधिकेकमण्डलु की सिद्धिहै प्रसिद्धयहीहरे पद पंकज प्रताप की लहरहै। कहै पदमाकर गिरीश शीश मण्डलके मुण्डनकीमाल ततकाल अघहरहै॥ भूपतिभगीरथके रथकी सुपुण्य पथजह्नु जप योगफल फैलकी फहरहै॥ क्षेमकीछहर गंगा रावरी लहर कलिकालकी कहर यमजालको जहरहै १४॥

तथा।हौंतोपंचभूतजजिबेको बक्योतोहिंपर तेतो कस्यो मोहिं भलो भूतनको पतिहै। कहै पदमाकर सुएकतनतारिबेमें कीन्हें तनग्यारहकहोसोकौनिगतिहै॥ मेरे भाग गंग यही लिखी भगीरथी गंगेतुम्हैं काहिये कछुकतो कितेक मेरीमतिहै। एकभवशूल आयो मेटिबेकोतेरेकूल तोहिंतो त्रिशूलदेत बारनलगतिहै १५॥

तथा । भाषाहोत भूषित सुपूरी अभिलाषा होत सुयश लताकी सुशाखाहै सुगतिकी। कहै पदमाकर त्यों बदन विशाल होत हालहोतहैरीछलछिद्रन की खंतिकी॥ गंगाजूतिहारेगुणगानकरै अजगवै आनहोत बरषासुआनन्दकी अतिकी। परहोत पुण्यनकोधूरि होतअधरमचूरहोताचिन्तादूरहोत दुरमतिकी १६॥

तथा।लोचनअसमअंग भसमचिताकीलायतीनों लोकनायकसोंकैसेकैठहरतो । कहैपदमाकर विलोकि

इमि ढंगजाकेवेदहू पुराणगान कैसे अनुसरतो। बांधे जटाजूटबैठे परवतकूट माहिं महाकाल कूट कहो कैसे कै ठहरतो। पीवैनितभंगै रहै प्रेतनके संगै ऐसे पूंछतो को नंगै जो न गंगै शीशधरतो १७॥

तथा। सबनकेबीच बीच समयमहानीच मुखगंगा मैया तेरे आजुरेणुकनह्वैगये। कहै पदमाकर दशा यों सुनोताकी वाकी छबिकी छटानाछितछोर जोरछ्वैगये॥ दूतदबकाने चित्रगुप्तचुपकाने औ जकाने यमजाल पापपुंज लुंज त्वैगये।चारिमुखचारिभुजचाहिचाहि रहे ताहि पंचनके देखतही पंचमुख ह्वैगये १८॥

तथा। कलिके कलंकी कूरकुटिल कुराहीकेते तरिगे तुरन्ततबै लीन्हींरेणु राहजब। कहै पदमाकर प्रयास बिन पावैसिद्धिमानत न कोऊयमदूतन की दाहदब॥ कागज़ करम करतूति के उठाइधरे पचिपचि पंचमेंपरे हैं प्रेतनाह अब। बेपरदबेदरदगजब गुनाहिनकेगंगा की गरदकीन्हे गरद गुनाह सब १९॥

तथा। रेणुकाकीरासनमें कीचकुशकासनमें निकट निवासनमें आसन लदाऊके। कहै पदमाकर तहाईं मंजुशूरनमें धोरी धोरी धूरनमें पूरणप्रभाऊके॥ पार-नमें वारनमें देखहु दरारनमें नाचतिहै मुकुति अधीन सबकाऊके। कूल औ कछारनमेंगंगाजलधारनमेंमँझ-रा मँझारनमें झारनमें झाऊके २०॥

तथा। तेरे तीर जौलौं एक लहरनिहारियतु तौलौं कैयो लक्ष सूक्ष लहरन धारती। कहै पदमाकरचहौ जो

बरदान तौलौं कैयो बरदाननकेगान अनुसारती ॥ जौ लौंलगो काहूसोंकहनकलाएकतुव तौलौं कैयो कलाके सम्हन सम्हारती। जौलौं एकतारेकोहौं रचत कवित्त गंगे तौलौं तुम केतिक करोरितारि डारती २१ ॥

तथा। कैधौं तिहूंलोककी शिंगारकी विशाल माल कैधौं जगीजगमें जमाति तीरथनकी। कहै पदमाकर बिराजैसुर सिंधुधारकैधौं दूधधार कामधेनुनकेथनकी॥ भूपतिभगीरथके यशकी जलूस कैधौं प्रकटी तपस्या कैधौं पूरीजह्नुजनकी। कैधौं कछूराखै राका पतिसोंइ-लाकाभारीभूमिकीशलाकाकैपताका पुण्यगनकी २२॥

तथा। यमको न जोर जब पापिनपै चल्यो तबहाथ जोरि गंगाजूसों चुगुली करै खरे। बड़ेन पै डरो पै ना डरोदेवि तुच्छनपै कहै पदमाकर सुनावतहरेहरे ॥ बड़े न पै डरे बड़ी पाइये बड़ाईदेखो ईशपै ढरीतौ तुम्हैंइश शीशपै ढरे। तुच्छन को देती जैसो नारायण रूपतैसो तुच्छ तुम्हैं तुच्छ करि पायन तरे करे २३ ॥

तथा। यमकेजसूस बिनती यमसों हमेशाकरैं तेरी ठाकुरीकोठीकनेकु न निहारोहै। बड़े बड़े पापी औ सु-रापी द्विजतापी तहांचलननपावैं कहूं हुकुम हमारोहै॥ कहैपदमाकर सुब्रह्मलोक विष्णुलोक नामलैकै कोऊ शिवलोककोसिधारोहै। बैठीशीश गङ्गाकेतरङ्गाहैअभं-गा ऐसी गङ्गानेउठायदीन्हों अमल तिहारोहै २४ ॥

तथा। बिन जपयज्ञदान तीक्षणतपस्याध्यानचाह-तहौंजोपै तिहूंलोकमें महाउदोत। कहैपदमाकरसुनौतौ

हालहामीभरो लीखौंकहै लैकैकहूंकागज़कलमदोत ॥ गंगाजूके नाम सुने हामीभरे लिखौ कहै ऐसेचढ़िजात कळू पुण्यन के पूरेगोत। सौगुने सुनेते औ हजारगुने हामीभरे लाखगुने लिखत करोरिगुने कहे होत २५ ॥

तथा। शरदघटासीखांसीउठतीअटासी दुपटासी क्षितिक्षीरधिछटासीनिरधारिये। लज्जासीछुटीसीछार छारीसीगढ़ीसी गढ़ मठसीमढ़ीसी औगढ़ीकेढारढारि-ये॥ कहै पदमाकर सुधौरीधौरीदौरीआवैचौरीचौरीचं-चलसुचारुचिह्नवारिये। हरेहरेछबि नईनई न्यारी न्यारीनितलहरै निहारी प्यारी गंगाजू तिहारिये २६ ॥

तथा। विघन बिनाशै भवपाशहोत नाशैभाशैनाशै पुण्य पुंजकी प्रकाशैरंगरंगाके। सुखकीसमाजैउपराजै साजछाजै क्षिति घनसे गराजै राजैशीशईशनंगाके॥ कहैपदमाकर सुजानै करि ज्ञानै जानै तानै मन मानै भोग आनै देव अंगाके। सुन्दर सुभंगानित अमित अभंगाआछे अघओघभंगायेतरंगादेविगंगाके २७॥

तथा। तहां आई भीमिते लगाईआसमानहूलौंजान गीरवान औविमाननके जुरेथोक। कहैपदमाकरजो कोऊनर जैसेतैसे तनुदेत गंगातीरताजिकैमहानशोक॥ सोतौदेत ब्याधै विष दुखनदुनाई देत पापन के पुंजको पहारनको ठोक ठोक। दगादेत दूतन चुनौतीचित्र गुप्तेदेत यमको जरबदेत पापीलेत शिवलोक २८॥

तथा। एक महापातकी सुगातकीदशा बिलोकिदे-त यौंउराहनो सुआठहू पहरहे। मीचसमै तेरेउतआ-

पगये कण्ठ इत ब्यापि गयो कंठ कालकूटसों जहरहै॥ आप चढ़ीशिश मोहिं दीन्हीं बख़शीश औ हज़ारशीशवारेकी लगाई अटहरहै। मोहिंकरिनंगा अंग अंगन भुजंगाबांधो एरी मेरीगंगातेरीअद्भुतलहरहै २९॥

तथा। हेरिहेरि हँसत न चाहत हरषि चढ़्यो बैल हूंविलोकिमन वाकीओरटरको। कहैपदमाकर सुदेखि कैंगरुड़हू को लेखि निज भाग अनुरागके नसरको॥ कापै चढ़ौं कौनतजों चाहतसबनयह शोचतपातितपस्यो गंगातीर परको। जौलौं घरीद्वैकरूप हरको न पायो तौलौं पातकी बिचारो भयो चोर भरे घरको ३०॥

तथा। सार माला सत्यकी बिचार माला वेदन की भारीभाग मालाहै भगीरथ नरेशकी। तपमालाजहनु की सुजप मालायोगिनकी आछीआपमालायाअनादि ब्रह्मवेशकी॥ कहैपदमाकर प्रमाणमाला पुण्यनकीगंगाजूकी धारा धन मालाहै धनेशकी। ज्ञान मालागुरु की गुमानमाला ज्ञानिनकी ध्यानमालाध्रुव मौलिमालाहै महेशकी ३१॥

तथा। ज्ञाननमें ध्याननमें निगम निदाननमेंमिलत न क्योंहू हरिहीमें ध्याइयतुहै। कहैपदमाकर नतच्छन प्रतच्छहोत अच्छनके आगेहू आधिच्छ गाइयतुहै। इन्दिराके मन्दिरमें सुनिये अनन्दभरे बांधेभव फन्द तहां कैसे जाइयतुहै। देवनके वृन्दमें न पैये क्षीरसिन्धुमें सुगंगाजल बिन्दुमेंगोबिन्द पाइयतुहै ३२॥

तथा। कामअरुक्रोध लोभ मोह मदमातसर्य्य इन

कीजंजीरनकोजारिहैपैजारिहै। कहैपदमाकरपसारपुण्य चार्यो ओरचार्यो फलधामनमें धारिहैपैधारिहै ॥ छोभ छल छंदनको बाढ़े पाप वृन्दनको फिकिर कुफन्दनको फारिहै पै फारिहै। एकै बार बारि जिन गंगाकोपियोहै तिन्हैं तारनि तरंगिनी या तारिहै पैतारिहै ३३ ॥

तथा। जन्म जन्म जिन छोर्यो तौन मेरो संगअंग अंग हितही के रहे जौन लपटानेहैं। कहै पदमाकरति-हारो सोहगंग योग जपके यतनमें न नेकु अकुलाने हैं॥ तौनपाप मेरेतेरे तीर पर मैया अब मिलत नहेरे इत कित धौं हिरानेहैं। कच्चेरकरारमें बहेकै बीचधारमें कै बूड़े वैसे वारिमें किबारूमें मिलानेहैं ३४ ॥

अथयमुनाजीकी स्तुतिके कवित्व व सवैया ॥

क०। आनभरी अधिक कृशानभरी पापनको दान भरी दीरघ प्रमान मान जमुना। तेजभरीमंजुलमजेज भरी रीझिभरी खीझिभरी दूतनकी दाहै दौरिसमुना॥ ग्वालकवि सखद प्रतीतिभरी रीतिभरीपरमपुनीतभरी मीतभरी भमुना। जंगभरी यमते उमङ्गभरी तारिबे को रङ्गभरी तरल तरङ्ग तेरी यमुना १ ॥

तथा। व्यापी अघ ओघको महापी मदिराकोदक्ष कीनो परदेशको पयान रुजगारीमें। पाककरिबेको लई लकरी करीलनकी सोकरील रावरे किनारेहुती क्यारी मैं॥ ग्वालकवि ताकोउड़िधूमगयो नर्कनमें पुरषन सह पापीश्यामछवि धारीमें। सुमिरणसेवाध्यानदर शपरश विमुक्तिकी दिवैया मैया यमुना निहारी मैं २ ॥

तथा। बैठ्यो तटनीके तटभाषत तिलक यायों एरे राहगीर पासआयजलछूजातें। अचवनकिये महामहिमा महीमेंहोत जानाफलहोत और देवनकी पूजातें॥ ग्वालकवि कौतुक विशालदेखिहालेहाल रसिकविहारी भयोजात अबदूजातें। कीरतिअखण्डहोततूजगप्रचण्ड होत होतहै अदण्ड मारतण्डकी तनूजातें ३॥

तथा। श्यामरङ्ग रंगतते श्यामैरंग होतसुने यमुना ज़रूरही जुरीहै जोरजंगीतू। देतहै अन्हैयन उठायपीत अम्बरनलकुट विशालदेत सुन्दरसुरंगीतू॥ ग्वालकवि गोरीरतिहूंते पाटरानीदेत देति मोरचन्द्रिका चमङ्कित कलङ्कीतू। सङ्गीकरै ग्वालन उमङ्गी मतिचंगीकरै करि बहुरंगीफिरि करति त्रिभंगीतू ४॥

तथा। कामनाकी गैयासीमनोरथ भरैयाभलैंअखिलअगारनमेंसम्पतिडरैयातू। दुरितदरैयाबिदरैयाबदराहनकी जुलुमजरैया टेकयमकी टरैयातू॥ ग्वालकवि भाषै छबिछोरनछवैया बेस सुखमें सनैया दुख हियके हरैयातू। शैयाकरै शेषकी सुयाति जगैयाजोर कान्हकी करैयामैया तरणितनैयातू ५॥

तथा। कैधों अन्धके अखिलअगार चारु कैधोंरस राजकी मजूखैं मंजु जाकीहैं। कैधों श्याम बिरहबियोगिनके नैन ऐन कज्जल कलितजल धारैं धार ताकी हैं॥ ग्वालकवि कैधौं चतुराननके लेखिबेको फूट्योमासि भाजन अनपछबि वाकीहैं। कैधों जलस्वच्छमें प्रत्यक्ष जलझाईं कैधों तरल तरंगे मारतण्ड तनयाकीहैं ६॥

हवालातसवीरनं·१ मुतअल्लिके सफा ३९

श्री हनुमानजीकीमूर्त्ति·



तथा। मारतण्डतनया तिहारेसुने कौतुकमैं सोतु-कगोबिन्द करै केतनकोमैयातू। तेजकरै आनन सुजा-ननमें आनकरै मानकरै जगत प्रमाण पसरैयातू॥ ग्वालकबि आनँदकी छकानिछकैया फेरकठिन कलेश-नके भेशनहरैयातू। सहर जमेसकी जरैया यमदूतन को कहर कुढङ्गनकी कतल करैयातू ७॥

तथा। भूलेहूं नजातो एको भुनगाहरी के भौनकैसे तृषावन्तनकीतिरषा बुझातीये। सागर अपारमैनदिये बेसुमार सबकासों मिलि मिलिके वहांलौं पिलिजातीं ये॥ ग्वालकवि धरम ध्वजान फहराती ऐसे कैसेहून बरण विवेकतानि भातीये। जीवतीं न गोपिका गोबि-न्दकेबियोग बीचजोनयमुनाकीजोर जेबदरशातींये८॥

तथा। रविकीकुमारी जाके प्रीतममुरारी सोतोइंदि-रादि नारिनमें शिरदारनारीहै। जोई उरधारीलेहैताहि निसतारिदेहैध्रुवन को सँभारि तैसे तोहु पार पारिहै॥ कहैरघुराई ताहिगाइ चितलाय नीके जाके बारीपाप नकी बारी बारिडारिहै। यमुना बिसारि है तो यमुना बि-सारिहै जो यमुना सँभारि है तो यमुना सँभारि है ९॥

श्री हनुमान् जी की स्तुतिके कवित्त व सवैया॥

क०। जयजय रामदूतमहावीर बजरंगी देवहोयतू दयालु मोंपै कृपातुम कीजिये। हौंतो तेरोदास मैंतोतेरे ही भरोसे रहौं कहै रामलाल एकअर्ज़ मेरी लीजिये॥ शत्रु अरु बैरीदुष्ट जतेबीर मेरेहोयँ तिनको तुमारिडारो

देखोतसवीरनंबर ५

यहै वर दीजिये । बीरनमें बीर महाबीर बड़ो बीर हवै लैकै बीरगदा हस्त शत्रुको उठीजिये १॥

तथा । जयजय हनुमान तूअड़ंगीबीर बजरंगी लैकैशमशेर शिर शत्रुन कोभारिये । पावकलगाय लङ्का वाटिकाउजारिडाय्यो फारिडाय्यो रावणतु असुरसँहारिये ॥ बज्चक्रनमाय्र्यो मेघनादहूउजारिडाय्यो वारि टारिडाय्यो बीर विग्रह बहुकारिये । कहै रामलाल मोंपै कृपाकरौबायुपूतशत्रुनको मारिमारिलातनपछारियेर२॥

तथा । जयहनुमान हिरण्यसुशैल समान शरीरबिराजतनीके । भाल विशालत्रिपुंड सुशोभित देखे मिटैं दुख भव रजनीके ॥ रामसुआनन चन्द्र चकोर पिवैया सदा गुण ग्राम अमीके । कर जोरि करै अमरेश विनय दुखदारुण वेगिहरो जनजीके ३ ॥

स० ।मुखसुन्दरमुन्दर मेलिलियो कपिखेलसमुंदर पारहिजाई । शिष सुन्दरदीनबिभीषणकोअवनीतनया कर शोक नशाई ॥ बागबिधांसि निशाचरहू बहु मारि दियो पुर आगिलगाई ॥ अमरेश लँगूरहिं सिन्धुबुझाइ कपीश सियासुधि रामसुनाई ४ ॥

तथा । अहिरावण राम सबन्धु चुराय पतालगयो क्षणमाहं छिपाई । लखिसैन्य विहालगयोहनुमानहत्यो मनुजादन बारलगाई ॥ सानुज रामहि कन्ध चढायके वेगिचल्यो निजसैनहिआई । दुःखहय्र्यो कपिभालुनको अमरेशभनैं यशसो चितलाई ५ ॥

क०।रामवर दूतबायुपूतसोसपूत प्रभुबल अनुकूत

तिहुँपुर सरनामहै। कनकाचल शरीर रणधीरमहाबीर स्वामीहरोभवपीर अतिबिकलगुलामहै ॥ गयोबाटिका अशोक तात हरयो सिय शोक छायो यश तिहूँलोकमें बड़ाईगमठामहै। दास अमरेशकेरी लाजतवहाथनाथ रहतभरोसेपैतिहारेआठौयामहै ६ ॥

श्री कृष्णचन्द्रजी की छबिआदि वर्णन के कवित्त व सवैया ॥

क०। केसरिको कंचनने कंचनको चम्पकने चम्पकको जीत्यों प्यारी रूपने अमन्दहै। गजगति छीने भूप भूपगति छीनहंस हंसगति छीनिबेको तेरीगति मन्दहै ॥ सबहारे बाणनते बाण पंचबाणनते कृष्णलाल तोहिं देखिरीझे नँदनन्दहै। गजमुखमूंदे कंज कंज मुखमूंदेचन्द्रचन्द्रमुख मूंदिबेको तेरोमुख चन्दहै १ ॥

तथा। माफ़ किया मुलुक मताहदी बिभीषणको कहीथी जुबान कुरबान ये करारकी। बैठिबेको ताइफ़ तखतदैतखतदिया दौलतिबड़ाईथी जुनारदारवारकी॥ तबक्या कहाथा अब सरफ़राज पापूहुये जबकीअरज सुनी चिरीमार खारकी। कारेके करारमाहं क्यों दिल दारहुये एरेनन्दलालक्या हमारी बार बारकी २ ॥

तथा। कदमकीडालीचढ़ि कूद्योबनमाली कोपि कालीदह भीतर बियोगबीज ब्वैगयो। कहैगिरिधारी धायनगर के नारीनर भईभीरभारी नीर नयननते च्वै गयो॥ नन्दनँदरानी अररानी परैंपानीबीच ओकओक

---

देखो तसवीर नम्बर ६॥

अररसशोर विषकै गयो। यमुनासमान्यो आजब्रजको सपूतहाय यशुमतिसुन बित सूनजग कैगयो३॥

स०। मोर पखानि बनो शिरमौर लसै अति केस-रिभालअनूप। बारछुटे झलकैं श्रुतिकुण्डल मालगरे लखिये सुरभूप॥ पीतपटो तन अङ्गदबाहु कलानिधि सोमुखहै अनुरूप। वेणुबजावत गावतसांझ गयेगड़ि नैनन लीननरूप ४॥

क०। कहा भयो जोपै काव्य भेद भाव छन्द बिना हरियश जामें सोई कथनि सुआईहै। सन्तजनगावैं सुनैकहैंजापैताहि कोरीकविता बनाईदेखिगिरापछिता-ईहै॥ रामरस बिनाजैसे फीकोलगै स्वादतिमि रामरस बिनास्वादगन्धहू नआईहै। सन्तमनभाई सुखदाई है सुहाईजामें कृष्णकेलिगाई सोईसांचीकविताईहै ५॥

स०। पण्डितहोइके कीनोकहा जुपै कृष्णकथासों न नेह ललामहै। कर्म्मनमें पचिभूल्यो वृथा श्रमही फलपायो लह्योनबिरामहै॥ ज्ञानगरूरहै घूरसबैहियमें जुपै नाहिंरम्यो घनश्यामहै। हैधनधाम अराम हराम सो रामबिना सबकाम निकामहै ६॥

क०। ब्रजकीलुगाइहैंचवाइ कैसीलखोमाई आवहिं सदाई इतैकरिकरिकोटिब्याज। कहैंलँगराईकरैकान्ह है तिहारोबङ्क लावतिकलङ्कइन्हैं आवतिनशङ्कलाज॥ बारोहैदुलारोमेरो चलिबोनसीख्योचाल अबहींनलाल केपहिरि आवै बालसाज। हालनैलगीहै घुंघुरारीलट नेकु नेकु पालनेते लालने उतारिपगुधार्य्योआज ७॥

तथा। फुहि फुहि बूंद झरैं बीर वारिबाहनते कुहूंकुहूं सुनिपरै कूककोकिलानकी। ताहीसमय श्यामा श्याम झूलताहिंडोलचढ़े वारोंछबिकोटिमैं रतिपपंचबानकी॥ कुंडललटकसोहै भृकुटी मटकमोहैअटकीचटकपटपीत फहरानकी। झुलत समयकी सुधि भूलत न हूलतरी उझुकनि झुकनि झिकोरनि भुजानकी ८॥

तथा। झांवरे लगत सुरजासुकी झलक झांकि सुखमा सराहोंकहा सांवरे सुजानकी। झूलिबेकी चाह करि चढ़े झूलने पै दोऊ कोऊ नाहिं सकैंकहि उपमा झुलानकी॥ कटिकी लचनिमचकनि चारु जांघनिकी अचकनि गहनि वोझूम झूमकानकी। झूलतसमयकी सुधि भूलति न हूलतिरी उझकनि झुकनि झिकोरनि भुजानकी ९॥

तथा। करैंजलकेलिश्यामभुजते भुजानमेलि मनो हेमबेलि रहीं लपटि तमालसों। एकअङ्कभरैंलै निशङ्क ह्वै मयङ्कमुखी एकबङ्क नैनके बतावैंसैन लालसों॥ एक छुटिधावैं एकपकरिलैआवैं जुटिएकनीरनावैंपानिपल्लवरसालसों। महिमाबिशाल नहिंजानै वेद जासुख्याल पर्योप्रेमजाल जो छुटावैं जगजालसों १०॥

तथा। वारोंकोटि मारुचारुधरिसे धुरेटेअंग लार मुखजैसेसुधाधारचन्द्रते ढरै। झूमिझूमि झलकैं झंडूले की लटैंलिलाट लालिताढिठौनादत्तकैसे मनतेटरै॥सांवरे सलोने की किलककलबोलनि अमोल सुखमा अपार कौनसों कहीपरै। बैंयां बैंयां चलनि बलैया लेतमैया

देखि हंसनि कन्हैया की जुन्हैया ज्योतिको हरै ११॥

क०। मोरके पखौवनके माथेपर मुकुटसोहै कुण्डल की झलक मानो गिरिके धरैयाकी। कांधेपर कामरी कसीहै फेंटफांवरीसूरतिहै सांवरीयशोमतिके छैयाकी॥ दत्तकवि जनपर कोटिकामवारिडारौं कैसीछबि बनीहै बलिभद्रजूके भैयाकी। आगेग्वालगैया पीछेपापापैयां सब गोपीलेत बलैया प्यारेनटवर कन्हैयाकी १२॥

स०। कटि काछनी काछे पितम्बरकी धरेमोर पखानकोमोरपखा। द्विजदेवजूयोंदुपटीफहरैमनो बोलत विश्वबिजैकरखा॥ वहकौनधौंमाधुरी मूरतिवारोअली छबिनैनन जाकी चखा। बिहरैं चहुंधावन बीथिनबीच मनोभव भूपको मानोसखा १३॥

तथा। गुच्छनकोअवतंसलसैशिखिपक्षनअच्छकिरीटबनायो। पल्लवलालसमेत छरीकर पल्लवसोमतिरामसोहायो॥ गुंजनको करमंजुलमालसो कुंजनतेकढ़ि बाहरआयो। आजको रूपलखो ब्रजराजको आंखिन को फल आजुहिं पायो १४॥

क०। सोहत मुकुटशीशकुण्डल श्रवणसोहै मुरली अधरध्वनिमोहै त्रिभुवनको। लोचनरसालबंक भृकुटी बिशालसोहैसोहैबनमालगरे हरेलेत मनको॥ रूपमन मोहनन चित्तते बिसारो मनसुन्दर बदनपर कोटिमदननको। जगतनिवासकीजै सुमतिप्रकास मेरे उरमें हुलासहै बिलास वरणनको १५॥

क०। छबिसों फबिशीश किरीटबन्यो रुचिसों हिये

बन्नमाल लसै। करकंजहि मंजुरली मुरली कछनीकटि चारुप्रभाबरसै॥ कबिकृष्णकहै लखिसुन्दरि मूरति यों अभिलाष हियेसरसै। वहनन्दकिशोर बिहारी सदा यहिबानिक यों मनमांझबसै १६॥

स०। आज लख्यो ब्रजराज कुमार सुदेश शृँगार बने सिगरेहैं। रूपकी रीझकही नपरै अवलोकिबिलोचन नीरभरेहैं॥ कृष्णकहै शिरसोहतमोर किरीट चँदाछबिपुंजधरे हैं। मनो अकशे शशि शेखरसों हरि शेखरचन्द्र अनेक कियेहैं १७॥

तथा। मैंनिरख्यों ब्रजराज ललाद्युति पुंजहियेहित साजरहेहैं। कृष्णकहै दृगदीरघ देखि प्रभातके पंकज लाजिरहेहैं॥ मंजुलकाननमें मकराकृत कुण्डल योंछबि छाजि रहेहैं। मानोमनोजधर्यो हियमें अरुद्धारनिशान बिराजिरहे हैं १८॥

तथा। भाग्य बड़ेनिरख्यो यहबानिक आजु किहौं बलिजाउँघरीकी। ऐन प्रभाललखि लागतिहै कछु मोको तौमैनकि मूरतिफीकी॥ देखुरी मोहनके उरभावतिमाल बिराजत गुंजाकिनीकी। मनहुं दिपत कहु बाहर होवहि ज्वाल दवानल अन्तरहीकी १६॥

तथा। चलिदेखरी बानिकसोंबनिकै ब्रजराजकोललाडेलो गावतुहै। मुखचन्द्रकीचारु मरीचनसों बलिनैन चकोर सिरावतुहै॥ जबडीठिको ओठनको पटको मुसक्यानको रंग मिलावतुहै। तब बांसुरी बांसहरेकी लला रचापके रंग दिखावतुहै २०॥

क०। शीतलसमीरजहां गुंजरतभौंरद्रुम भूमभूम रहेभरे फूलानिके भारहैं। चहुंओर नहरकी लहरि उठति अति चादर फुहारनसों फरैजल धारहैं॥ ग्रीषमन जानी परै बरषाकी रुचिधरे तरन करनकरैं नेकनसँचारहैं। सघननि कुंजतीर यमुनाके तहां जाय राधामन मोहनजू करतबिहार हैं २१॥

स०। कान्हछली गुरुलोग कहैं सबतापसह्वै दशकन्ध मल्योरी। बावन ह्वै बलिबांधि लियो सब राज दियो सुरराज भल्योरी॥ सततारि जलन्धरकी युवती हरणाकुश बालि को गर्ब मल्योरी। मोहिनी ह्वै शिव नाथ छल्यो इनको सजनी छलफैलि फल्योरी २२॥

क०। बंशकी न बिसरी सुधि भूठी सोहैं खायखाय तनआन मनआन कपट निधान हौं। लैले भाजिजात चीर माखन चोरायखात गारीदेतमुसक्यात निपट अयानहौं॥ दूरिदूरिदुदकारैदौरिदौरिपायँपरिडारिदई लोकलाज छलनि छलानहौं। बकिबकिको मरै आलीऐसन सों बारबारहितअनहितदोऊलागतसमानहौ २३॥

स०। जाकेलये यहगाउँ चवायमें नाउँ धराय कै बात सहीरी। जाकेलये गृहगोकुलछोड़िकैजायकै कुंजन बैठि अहीरी॥ जाकेलये पतिकोपरिहास बिलासतज्यो अरु लाज बहीरी। मोहिं मनायरहे विनती करिताहरि सों हमरूठि रहीरी २४॥

तथा। जाकेलये कुलकानि तजी घरहायनिकी चरचा नहिंमानी। जाकेलये सब गोकुलमें बदनामभई

मनमानि मलानी ॥ बन्दनदागबनाय कपोलन भोरहि लाल जगावत आनी। कोटि करौ मन योबन दै पर कन्त न आपनहोत सयानी २५ ॥

क०। जटित जवाहिर के भूषण सरस साजिचली गजगतिरति लालके मिलनबाल। पगपगमगमगकरतमनोरथनडगडग डिगडिग मैनमदमाती बाल ॥ किंकिणी कलित धुनि नूपुरनि रुनझुन हायल करतबजे पायल परतताल। चन्दते चटक प्यारी बदन सलोनताई पीरी परिगई पायोसेज पैनप्यारो लाल २६ ॥

तथा। जाको चित चरण बीच होयलवलीन सदा ताको तौ अपार सिन्धु बात ना तलैयाकी । औरहू अनेक भांति पूजनकरि सेवतहैं वेदऔ पुराणकहेबात है भलैयाकी ॥ रामलाल कहै मुक्ति होय क्यों न ताकी जिन एकबार लीला सुनी यशुमतिके छैयाकी। ऐसोहै कन्हैया मैं लेतहूं बलैया भलपूतना छलैयासी भेजी ातिमैयाकी २७ ॥

तथा। वारिडारोंशरदइन्दुमुख छबि गुबिन्दपरादिने ाहूंको वारिडारौं नखन छटानपर । कोटिकाम वारि ारौं अङ्गअङ्ग श्यामलखि वारिडारौं अलि अलि कुंवल लटानपर ॥ नैननकीकोरनपै कंजहूंको वारिडारौं ारिडारौं हंसहूंको चाल लटकानपर। देखसखीआज जराज छबि कहा कहौं काम धनुवारिडारौं भृकुटी टानपर २८ ॥

तथा। नैननसों नैनकोरै बाहुनसों बाहुजोरै बैठेसुख

सेज रस मोदरी करतहैं। भीजेतन प्रेमरङ्गरीभे लखि अङ्गअङ्गत्रिया मुसुकाननिमें फूलसे भरतहैं॥ पीवतहैं अधरसधीरेधीरेदोऊशाशि थोरेथोरेबेसरके मोतीथहरतहैं। माधुरी किशोर गोर पावत न सुख और येरी जबदोऊ रसबातन ढरतहैं २९॥

तथा। धाय धाय नागरी नवेली आई देखिबेको भानकेभवन भई भीर दरशानेकी। छद्दापै छितेपै छद रेपैऔर छज्जनपै गोखनपै दरपै दरीचिनपै आनेकी॥ आंगनमें आयोजब बन्नाबनवारीबनि निरखिप्रताप मुखसुख सरसानेकी। चकीसी भकीसी कोऊलागिटक टकीसी कोऊ चित्रकीलिखीसीभईनारिबरसानेकी३०॥

तथा। सेवती चमेली बेली मालती निवारी कुन्द खिलरहे फूल खिली चांदनीमें चन्दकी। नूपुरासितार वेनु बांसुरीमृदङ्ग बाज नाचत गुपालतीर तनया कलिन्दकी॥ नाचरहे मोरचारों ओरसों प्रतापदेखोफूलनपै नाचरही अवली मलिन्दकी। आगेगतिनाचरही नारिकुंजकेसरमेंबेसरमें नाचरहीमूरतिगोबिन्दकी३१॥

श्रीकृष्णचन्द्रसे प्रेम व स्नेह विषयके कबित्त सवैया॥

तथा। कबि कमलेश है अधीन गुनराजनिकोर्क्षि के अधीन गुणाधीन लेखियतुहै। क्षितिके अधीनधा धानकेअधीन प्राणप्राणके अधीनदेहसोई पेखियतुहैं देहके अधीननेह नेहके अधीनगेह गेहकेअधीनना।

देखो तसवीर नम्बर ७

श्री कृष्णचन्द्र जी का गोपियों से वार्त्तालाप करना तथा एक गोपी का-
श्रीकृष्ण जी का वस्त्र पकड़ना।



सो विशेषियतुहैं। नारि के अधीनभाव भावके अधीन भक्ति भक्तिके अधीन कृष्णचन्द देखियतुहैं १॥

तथा। छैल मनमोहनकीछबिमेंछकीहौंछीन एकहू न भूतल लगाई प्रेमडोरीहै। भनत ब्रजेश सांचीसरलसुभायभरी चायभरी वृन्दाबन चन्दकी चकोरीहै॥ गोकुलमेंबसतन गोकुलेशकास कुछू गोकुलेशहीकेवश गोपीकी किशोरीहै। गोरीदेह देखिकोऊ गोरीनकहोगेमोहिं हौंतौसराबोर श्याम रङ्गहीमें बोरीहै २॥

स०। याकी निकाई न पाईकहूं तियमेनका मैनकी जाईसीलागै। काननलागेलसे वहनैनक दैरतबैनसुधा समपागै॥ नादक गीत कलानि प्रवीन लखें तन दीपतिके तमभागै। द्योस लगै घर कंच लिपी सोराति ना न्हाई कियोतिन जागै ३॥

क०। घुघुरानेबार वारों मोतिनविहारवारों मुरली बजाय कछुटोनोंकारिदैगयो। यमुनाकेकूल काल्हि मिल्योहो अचानकही जानिन परत कछु बात मोसू कैगयो॥ जबते विहाल भई डोलै बनवीथिनमें कहैबलदेव यह मैनबीच बैगयो। सखियांनिगोड़ीहक्नाहकबकावतीहैं नन्दको कुमार हायमेरो मन लैगयो ४॥

स०। रूपकी रीझनप्रेमपर्यो किधौंरूपकीरीझनि प्रेमसों पागी। मण्डन मैन जग्यो मनसा बसकैमनसा बस मैन केजागी॥ लाजहितें कुलकानिभगीकिधौं लाजलियेकुलकानिहिभागी। नैनलगे वहिमूरतिमाईं किधौं वहमूरति नयननिलागी ५॥

तथा । तुम नाम लिवावतीहौहमपै हमनाम कहो कहालीजियेजू । अवनावचलैसिगरीजलमें थलमें न चलै कहाकीजियेजू ॥ कविमंचित औसर जोअकती सकतीनहिं हमपर कीजियेजू । हमतौ अपनोवरपूजती हैंसपने नहीं पीपर पूजियेजू ६ ॥

क० । यमुनातटबंशीवटके निकट कहूं लख्योपीत पटऔ मुकुट अति सोहमैं । उड़िगये भूषणबसनभूख प्यासबास श्वास आसरैनिदिन मिलिबेकी छोहमैं ॥ बारबारबरत वियोगकी बिथानबीच भनै शिवदीन परीमन सिजद्रोहमैं । ज्ञानगुण बोरिलाजकुलकानि भानिभानि वादिनते वाको मनमोहि रह्यो मोहमैं ७ ॥

तथा । पहिलेही जाय मिल गुणमें श्रवण फेर रूप सुधामधि कीनो नैनहू पयानहै । हँसनिनटनि चितवनि मुसुकानि सुघराई रसिकाई मिली मति पय पानहै ॥ मोहिमोहिमोहन नईरीमनमेरो भयो हरिचन्द भेदना परत कछु जानहै । कान्हभये प्राणमय प्राणभयेकान्ह मय हियमें न जानपरै कान्हहैकि प्रानहै ८ ॥

तथा । करिकै अकेली मोहिं जात प्राणनाथ आवै कौन जानैआय कब फेर दुखहरिहौ । औधको नकाम कछू प्यारे घनश्यामबिना आपकैन जीहैं हमजोपैइतै धरिहौ ॥ हरिचन्द साथनाथ लेनमैंन मोहिं कहालाभ निजजियमें बतावोसो विचरिहौ । देहसंग लेततोटहल हूकरतजातो ऐहौप्राणप्यारेप्राणलाइकहाकरिहौ ९ ॥

तथा । गुरुजन बराजे रहेरी बहुभांति मोहिं संग

तिनहूंछांड़ि प्रेमरंग राचीमैं । त्योंहींबदनामी लईकुलटा कहाईहौं कलङ्किनीहू बनीऐसी प्रेमलीकखांची मैं ॥ कहैंहरिचन्द सबै छांड्योप्राणप्यारे काजयातेजग भूंठ्यो रह्यो एकभई सांचीमैं । नेहके बजायबाजछोड़ि सबलाज आज घूंघुटउघारि ब्रजराजहेतुनाचीमैं १० ॥

स० । बाढ्यो करै दिनहीं क्षणहीक्षणकोटि उपाय करौं न बुझाई । दाहत लाज समाज सुखै गुरु कीभय नींद सबै सँगलाई ॥ छीजत देहके साथमें प्राणहुहा हरिचन्दकरौंका उपाई । क्योंहू बुझैनहिं आंशूकेनीर नलालन कैसी दवारिलगाई ११ ॥

क० । बाजीकरै बंशीध्वनि बाजिबाजिश्रवणनजोरा जोरी मुखछबि चितहि चुरायेलेत । हँसनि हँसावति जगतसों तिहारी मुरिमुरनि पियारी मन सबसों मुरायेलेत ॥ हरीचन्द बोलानिचलानि बतरानि पीतपट फहरानि मिलिधीरजमिटायेलेत । जुलफैंतिहारीलाज कुफुल न तोरैंप्राणप्यारे नैनसैन प्राण संगही लगाये लेत १२ ॥

स० । जादिन लाल बजावतबेणु अचानक आय कढ़े ममद्वारे । हौंरहीठाढ़ी अटा अपने लखिकैहँसेमो तन नन्ददुलारे ॥ लाजिके भाजिगई हरिचन्दहौं भौन के भीतर भीतिकेमारे । ताहीदिनाते चवाइनहूमिलि हाथचवाय के चौचँदवारे १३ ॥

तथा । व्याकुलही तलफौं बिनुप्रीतम कोऊतोनेक दया उरलाओ । प्यासी तजौंतनुरूपसुधा बिनु पानि

पपीको पपीहै पिआओ ॥ जीयमें हौंस कहूं रहिजात न हा हरिचन्द कोऊ उठि धाओ। आवे न आवेपि-यारी अरेकोऊ हालतो जाइकै मेरोसुनाओ १४ ॥

तथा। मेरीगलीननआइये लाल यासों सबै तुमहीं लखिजाइहै। प्रेमतो सोई छिप्यो जो रहै प्रकटे रसहू सबभांति नशाइहै ॥ आइहौं हौंहीं उतै हरिचन्दमनो-रथ आपको कुंज पुराइहै। अंकनबाटमेंलाइये जूकोउ देखि जो लैहै कलंक लगाइहै १५ ॥

तथा। मारगप्रेमको को समझै हरिचन्दयथारथ होतयथाहै। लाभकछूनपुकारनमेंबदनामहीहोनकिसारी कथाहै॥ जानतहै जियमेरो भलीबिधि औरउपायसबै बिरथाहै। बावरेहैं ब्रजकेसगरे मोहिनाहक पूंछतकौन बिथाहै १६ ॥

क०। उमड़िउमड़िदृगरोवत अबीर भये मुखद्युति पीरीपरी बिरहमहाभरी।हरीचन्दप्रेममातीमनहुं गुला-बीछकी कामभरझांवरीसी द्युतितनुकीकरी ॥ प्रेमफारी गरके अनेकरंग देखोयह योगियासजायेबाल बिरिछ तरेखरी। आंखियांमेंसांवरो हियेमेंबसैलालवहबारबा रमुखते पुकारतहरीहरी १७ ॥

तथा। जियमें जो होइ अधिकारतो बिचारकीजे लोक लाज भलोबुरो भलेनिरधारिये। नयनश्रवणकर पग सबैपरबशभयेउतैजातिजातइन्हैंकैसेकैसम्हारिये॥ हरिचन्दभई सबभांतिसों पराईहम इन्हैंज्ञानकहिकहो कैसेकै निवारिये। मनमें रहै जोताहीदीजिये बिसारि

मन आये बसैयासें वाहि कैसेके बिसारिये १८ ॥

स० । होते न लालइतोर इतेजोपैहोते कहूं तुमहूं बरसानियां । गोकुल गांवके लोगकठोर करैं छतहीय में मारि निसानियां ॥ यों तरसावतहौ अबलागणको मुखदेखिबेको दधि दानियां । दीनता की हमरेतुमरे निरदैयनहू की चलैगी कहानियां १९ ॥

तथा । दीनदयालु कहाइके धाइकै दीननसों क्यों सनेह बढ़ायो । त्योंहरिचन्द्रजू बेदनमें करुणानिधि नामकहो क्योंगवायो ॥ एतीरुखाई न चाहियेतापैकृपा करिकै जेहिको अपनायो । ऐसोही जोपै स्वभावरह्यो तो गरीबनेवाज क्यों नाम धरायो २० ॥

स० । पियप्यारेबिनायह माधुरी मूरति औरनको अबपेखियेका । सुखछांड़िकै संगमकोतुम्हरेइनलच्छन कोअबलेखियेका ॥ हरिचन्दजू हीरनको व्यवहारकै कांचनकोलै परेखियेका । इनआंखिनमें तुवरूप बस्यो उनआंखिनसों अब देखियेका २१ ॥

तथा । आवोसबैजुरिकै ब्रजगांवको देखनको जेरहे अकुलातहैं । चार चवाइनले दुरबीननधाओ न आज तमाशे लखातहैं ॥ सासजेठानी सखी सँगकी हरिचन्द करौ मिलि भेदकि बातहैं । घूंघुट टारि निवारिभये पियको हम आजु निहारन जातहैं २२ ॥

तथा । एकही गांवमें बाससदाघर पासइहौ नाहिं जानतीहैं । पुनि पांचयें सातयें आवत जातकि आस नचित्तमेंआनतीहैं ॥ हमकौनउपायकरैंइनको हरिचन्द

महाहठ ठानतीहैं। पियाप्यारे तिहारे निहारे बिनाअँखियां दुखियां नहिं मानतीहैं २३॥

तथा। यहसंग में लागिये डोलैसदा बिन देखे न धीरज आनतीहैं। छिनहूं जो बियोग परै हरिचन्दतौ चालप्रलैकि सुठानतीहैं॥ वरुनीमें थिरैं न झपैंउझपैं पलमें न समाइबो जानतीहैं। पियप्यारेतिहारेनिहारे बिना अँखियां दुखियां नहिं मानतीहैं २४॥

तथा। व्यापकब्रह्मसबै थल पूरणहैं हमहूं पहिचानतीहैं। पैबिना नँदलाल बिहाल सदाहरिचन्दन ज्ञानहिं ठानतीहैं॥ तुमऊधोयहै कहियो उनसों हम और कछूनहिं जानतीहैं। पियप्यारे तिहारे निहारेबिना अँखियां दुखियां नहिं मानतीहैं २५॥

तथा। जिनको लरिकाईं सों संगकियो अबसोऊन साथहि साजतीहैं। हरिचन्दजू जानिहमैं बदनाम चवावघने उपराजतीहैं॥ हमहाय कलङ्किनि ऐसी भई सखियांलखिकै मोहिं भाजतीहैं। निशिबासर संगमेंजे रहती मुखबोलिबेसों अबलाजतीहैं २६॥

तथा। पहिले बहुभांति भरोसोदियो अबहींहम लाइमिलावतीहैं। हरिचन्दभरोसेरही उनके सखियांजे हमारी कहावतीहैं॥ अबवोई जुदाह्वैरहीं हमसोंउलटो मिलिकै समुझावतीहैं। पहिलेतो लगाइकै आगअरी जलको अब आपुहि धावतीहैं २७॥

तथा। लैमन फेरिबोजानो नहीं बलिनेहनिवाह कियो नहिंआवत। हेरिकै फेरिमुखैहरिचन्दजू देखनहू

कोहमें तरसावत ॥ प्रीतिपपीहनकी घन सांवरे पानि-
परूप कबौंनपिआवत। जानो न नेकबिथा परकीबलि-
हारी तऊहो सुजान कहावत २८ ॥

क०। आई गुरुलोगसंग न्योते ब्रजगांवनई कुल
हीसुहाईशोभा अंग न सनीरही। पूछेमनमोहनबतायो
सखियन यहसोई राधाप्यारी वृषभानुकी जनीरही॥
हरिचन्द पासजाय प्यारे ललचायो दीठ लाज की
धँसीसो मानो हीर की अनीरही। देखो अन देखो
देखो आधोमुख हाय तऊ आधो मुखदेखबेकीहौसही
बनीरही २९ ॥

तथा। भूलीसी भ्रमीसी चौकी जकीसी थकीसी
गोपी दुखीसी रहतकछू नाहीं सुधिदेहकी। मोहींसों
लुभाई कछु मोदकसों खायसदा बिसरीसी रहौं नेक
खबरन गेहकी॥ रिसभरी रहै कबौं फूली ना समाति
अंग हँसिहँसिकहैबात अधिकउमेहकी। पछेतेखिसा-
नी होय उत्तर नआवैतोहिं जानीहम जानीहै निशानी
या सनेहकी ३०॥

तथा। कहोकौन मिलापाकिबातैं कहै कहि औरन
कोतो कछून पतीजिये। चितचाहैजहां बसियेमिलिये
न कभूजिय आवै सुईसुईकीजिये॥ अबप्राण चलेचहैं
तासोंकहैं हरिचन्दकीसो बिनती सुनिलीजिये। भरिनैन
हमैं इकबेरहूतो अपनो मुखमोहनजोहनदीजिये ३१ ॥

तथा। इतउत जगमें दिवानीसी फिरतरही कौन
बदनामिजौन शिरपैलईनहीं। त्रासगुरुलोगनकी आ-

सकैअनेक सहीकबबहु भांतिनकेतापसोंतईनहीं ॥ हरि-चन्द गिरिबन कुंजजहां जहांसुन्योतहांतहां कबउठि धाइकै गईनहीं । होनी अनहोनीकीनी सबही तिहारे हेतु तऊ प्राणप्यारेभेट तुमसों भईनहीं ३२ ॥

तथा। एकबेर नैनभरि देखैं जाहि मोहैतौन माच्यो ब्रजगांव ठांवठांवमें कहरहै । संगलगीडोलैं कोऊघर हीकराहैंपरी छूट्योखानपानरैन चैनबनघरहै ॥ हरीच-न्द जहांसुनौ तहां चरचाहै यही एक प्रेमडोर नाच्यो सगरोशहरहै । यामें ना सँदेह कछू दैया हौं पुकारेकहौं भैयाकीसौं मैयारी कन्हैया जादूगरहै ३३ ॥

तथा । जौनगली काढ़ौ तहांमोहै नरनारी सबभीर-नके मारे बन्दहोइ जात राहहै । जकीसी थकीसीसबै इतउत ठाढ़ीरहैं घायलसी घूमैं केतीकियेजियचाहहै॥ हरीचन्दजासों जोई कहौतौन सोईकरै बरबशतजैसब पतिब्रत राहहै । यामें ना सँदेह कछू सहजहिमोहैमन सांवरो सलोना जानै टोना ख़ामख़ाहहै ३४ ॥

स० । रूपदिखाइकै मोललियो मनबाल गुड़ीबहु रंगनजोरी । चाहत मांभोदियो हरिचन्दजू लैअपनो गुनकी रसडोरी ॥ फेरिकै नैनपरे तनुपै बदनामीकी तापैलगाईपुछोरी । प्रीतिकीचंग उमंगचढ़ायकै सोहरि हाय बढ़ायकै तोरी ३५ ॥

तथा । कौनकहै इतआइये लालन पावसमैतोदया उरलीजिये । कोहमहैंकहाजोर हमारोहै क्योंहरिचन्द वृथाहठकीजिये ॥ जो जियमें रुचै भेटिये ताहि द्या

करिकै तेहिको सुख दीजिये। कोरिही कोरी भलीहमहैं पियभीजियेजू उनके रसभीजिये ३६ ॥

क०। खोरि सांकरी में आजु छिपिकै बिहारीलाल तरुपै बिराजे छल जिय अति कीनोहै। ग्वालबालसाथ केहू इतउत घाटिनमें छिपहरिचन्द दान हेतु चित दीनोहै॥ ताहीसमैगोपिनाबिलोकि कूदिधाय सबऊधम मचायो दूधदधि घृतछीनोहै। दहीजोगिरायो सोतो फेरहूजमायलेहैंमनकहांपैहैंदानमिसजोनलीनोहै ३७॥

स०। लाज समाज निवारिसबै प्रणप्रेमको प्यारे पसारन दीजिये। जाननदीजिये लोगनको कुलटाकहि मोहिंपुकारनदीजिये॥ त्यों हरिचन्दसबै भयटारिकै लालनघूंघुटटारनदीजिये। छांड़िसकोचन चन्दमुखै भरिलोचन आजु निहारन दीजिये ३८॥

तथा। धारनदीजिये धीरहिये कुलकानिको आजु बिगारन दीजिये। मारन दीजिये लाज सबै हरिचन्द कलङ्क पसारन दीजिये॥ चार चवाइनसों चहुँ ओर सो शोरमचाइ पुकारन दीजिये। छांड़ि सकोचन चन्द मुखै भरिलोचनआजु निहारन दीजिये ३९॥

क०। पूरण पियूष प्रेम आसव छकी हो रोम रोम रसभीन्यो सुधिभूली गेहगातकी। लोक परलोकछोंड़ि लाजसों बदन मोड़ि उघारि नचीहौं तजिसंग तातमातकी॥ हरीचन्द येतेहूपै दरश दिखावै क्यों न तरसत रैनिदिना प्यासे मान पातकी। एरेब्रजचन्दतेरेमुखकी चकोरिहूमें येरेघनश्यामतेरे रूपकीहौं चातकी ४०॥

तथा। छांड़ि कुलबेद तेरी चेरीभई चाहभरीगुरु जनपरिजन लोकलाज नासीहौं। चातकी तृषित तुव रूप सुधाहेतुनितपलपलदुसहबियोग दुखगासीहौं॥ हरिचन्द एक ब्रतनेम प्रेमहीको लीबे रूपकी तिहारे ब्रजभूपहौंउपासीहौं। ज्यायलेरे प्राणन बचायलेलगाय कण्ठ येरेनंदलाल तेरी मोललई दासीहौं ४१॥

तथा। तरसतश्रोणबिनासुने मीठेबैनतेरेक्योंनतिन माहिं सुधावचनसुनाइजाय। तेरेबिनमिलेभई झांझरी सीदेहमान राखिलेरे मेरोधाइ कण्ठ लपटाइजाय॥ हरीचन्दबहुत भई न सहिजाइअबहाहा निरमोहीमेरे प्राणन बचाइजाय। प्रीतिनिरबाहि दया जियमेंबसाय एरे एरे निर्दयी नेकु दरश दिखाइजाय ४२॥

तथा। दौरिउठिप्यारी गरलावैगिरिधारी किन ऐसे पियहूंसों किन बोलै कल बादिनी। देखु हरिचन्द ठीक दुपहर तेरेहेतुआयोचलिदूरसों पियारोरी प्रमादनी॥ तेरेगृह चलत न दुखसुख जानिगिन्यो शीतलबनाउ ताहि सुरति सवादिनी। मखमलभूभलभो लूहभईसो री पासदूरी भई तेरेयहधूपभईचांदनी ४३॥

स०। परीरहैं बैर परोसिनैंपै ननदी उरशाल सिसालहिरी। बस बास बुरो ब्रजको सजनी हठिक्योंलखिये सुखजालहिरी॥ बड़ी आंखिनमोरकी पांखिनको तूमिलावबहै प्रतिपालहिरी। अबमेंटो बियोग बिथा तनुकी भरिकै भुजभेटौं गोपालहिरी ४४॥

क०। गईधोंकहांते कालिन्दीके कूल फूललेन हूल

सी लगतिनाहिं छबिउतरातिहै। मूरति अनूपएकआ-
थकै अचानकमें चानकलगाय अजों हियकोहरातिहै॥
ज़ुलुफमें कुलुफ करीहै मति मेरी छलि येरीअलिकहा
करों कलना परातिहै। जबजब वाकी करों सुधिबुधि
दीनद्याल तब तब मेरी सब सुधि बिसरातिहै ४५॥
तथा। कालिन्दीके कूलगई फूललेन तहांएक छैल
लखिमेरी मति धीरज न धारती। एंड़िन को देखिदबि
जातिकलाराबिकीहै किमिकैसोदीनद्याल भनै कबिभा-
रती॥ कहूंमैंकहांलों मनु शोभा तिहूं लोकनकी आनि
आनिताकी सबआरतीउतारती। तूरतिनबनैकलीमोहि
सुनिअलीरहीमूरतिसी ठाढ़ीवहसूरतिनिहारती४६॥
स०। मुरिकै मुसुकानिलख्योजबते ममतो तबते
कुलकानि नसी। कछुभावतहै नहिं ताहीबिनावहरैनि
दिना द्युति आनिबसी॥ गतिप्रीतिकी जानत कोउ
नहीं सबलोगकरैं उतपातहँसी। वहलालनकुन्तलजा-
लनमेंमति मोहरिनी अब जाय फँसी ४७॥
क०। जादिनते दुहींगाय मेरीघूमरीको मोहिं धूम-
रीसी आवै नहिं रह्योजायघरमें। वादिनते उठतचवा-
इनके उतपात सगरी सिहात बातबगरी बगरमें॥ कहूं
कहाहालया बिहालअब अपनोमें ढूंढ़ति गुपालको
फिरतिहौं डगरमें। दोहनी हमारीदै हमारेकरमाहँप्या-
री लैगयोमुरारी मनमेरोकरि करमें ४८॥
तथा। आजमैं निहारे कारेकान्हको सुपनबीच उ-
ठिकैसकारे यमुनापै जलकोगई। तबहींते दीनद्यालकै

रही मनीरवाल येरीभटूमेरीभटभेरी मगमेंभई॥ नन्द नन्दमोतन बिलोकिमन्दमन्दकह्यो येरीचन्दमुखीआइ कितते इतेनई। कलनपराति आली ललनललस्योनभले चलनसमयमें चलमलन दगादई ४९॥

तथा। कहाकहौंहेलीमैंअकेलीगई कुंज गेल फूली ही चमेली छैलतहांबेणुटेरोरी। पीतपटधरैंहरें हरैंआ-यगरैं गह्यो मोतिनकी लरी लखि कुंजकरें फेरोरी॥ कटिको लचाइकै नचाय भौंह नैननको सैननसों कियो चित्तचंचलकोचेरोरी। कुंजकीगलीमेंअली औचकसों आय छलीचुनतिकलीही चुनिलियो मनमेरोरी ५०॥

तथा।पीतपटकसी बसीश्यामकी सुरतिलसीतोलौं कुलफांसनासिगास को सहतिहै। आने नहिं नेक एक प्रीतिकी परीहैटेक करिकै अनेककला ललाकोचहति है॥ कबधौंमिलैगोवहसांवरो कुँवरमोहिंलाख लाखयहै अभिलाषकोगहतिहै। खिरिकीके माहिंखरी हिरिकी हरीक्योंहेरैघरीघरी फिरकीलौं थिरकीरहतिहै ५१॥

स०। सुन्दरगोल कपोलनपै अनमोलसो कुण्डल डोलनिप्यारी। हीहलकै द्युति मोहनकी झलकैंसुथरी अलकैं घुंघुरारी॥ वामुसुकानि बिलोकतही कुलकानि सबैतजि होतबिदारी। लागि जो जाहिं तो कीजैकहा सखिये आँखियां रिझवारि हमारी ५२॥

तथा। हैअतिभीति चवायनकी हँसिहैअरिपापिनि दै करतारी। लाजगही ब्रजराजबिलोकत आजलौं मैं कुलकानि सँभारी॥ आवतजातसदा यहिगैल सुछैल

छबीलानि कुंजबिहारी। लागि जो जाहिं तोकीजैकहा सखिये अँखियां रिझवारि हमारी ५३॥

तथा। देतिसदा सिखतू सजनी अरु मैंहू बिचारति हौंहितकारी। मान कियेगुणमानकहैं सनमान बढ़ै फिरिहै हितभारी॥ मोहनीमूरतिमोहनकी अवलो कत लोक रिझावनि हारी। लागि जो जाहिं तोकीजैकहा सखिये अँखियां रिझवारि हमारी ५४॥

तथा। लीनरहैं नितरूप पयोनिधि मीनकहैं कबि बुद्धि बिचारी। दीन अधीनरहैं नितही बिनु देखत तोषलहैं न सदारी॥ बानिपरी प्रियपेखनकी कुलकानि बिसारि दईइनसारी। लागिजो जाहिंतो कीजैकहा सखिये अँखियां रिझवारि हमारी ५५॥

क०। तूहैश्यामा वेहैंश्यामदोऊछबि अभिरामआठौयाम घनश्याम नामब्रतलायोहै। छकीहै छबीले के रसीले प्रेमछाकनिसों चोरिचिततेरोमोरनहीं उनदयो है॥ छपैहै छपाकर छपाये कहुंकरओट मुकुरैरीकहाजो टतेरो भलोभयोहै। प्यारो बलभय्याबनबेणुको बजय्याआय अबहींकन्हय्यातेरी गय्यादुहिगयोहै ५६॥

स०। भोगबिलासनमें जोसदा रहींआयतिन्हैंतुम योगसिखावत। देहसुरङ्गनपै सजिबेकहँ कैसेकुरङ्गकी छालबतावत। त्योंभुवनेश अनोखी अनोखी सुबातैं बनायकहा फलपावत॥ योग अयोगबिचारिसकोनहिं ऊधोकैसे प्रवीण कहावत ५७॥

तथा। हमजानतीं कीन निबाहहिंगे तबप्रेमकेफन्द

में क्योंपरती। भुवनेशजू त्योंबदनामीह्वती अपनेशिर पै हमक्यों धरती॥ उनकी करतूतिनकोलखिकैअबका हे उसासन को भरती। सखियान के सङ्ग निशङ्कभई व्रजवीथिन माहिं खेलाकरती ५८॥

तथा। तबतोमुखचन्दते मोहिलियो इनचित्तचकोरनशोभसने। भुवनेश त्यों प्रीतिकी रीतिबढ़ाय नअन्तरराख्योकछूसपने॥ भयोकाहनजानिपरैअबधौंनिठुराई गही इतनी तुमने। दिनरैनि नचावतहौहमकोबसेदेशमेंहौ पै विदेशीबने ५९॥

तथा। कैकैउठैवह प्राणबिहीन घरीघरीरावरीछोहन में।नयनचढ़ेभुवनेशरहैं नितहीसिगरीमगजोहनमें। सांसरहीचलिआसनसोंसबैसांचीकहौमनमोहनमें। राखिबोवाहिचहोजगमेंतो चलोहमरे अबगोहनमें ६०॥

तथा। राजत कुंजगलीनमें श्यामबिराजति बामदरीचिकाऊपर। दीठिचकोरसीश्यामके नयनकीचन्द्रमुखी पै लगीतेहि अवसर॥ प्रेम पगी झझकी भुवनेश गिरीबेंदी बेनीसों योंपगकेतर। मानहु कारो भुजङ्ग महा टपकायदियो मणिएक जमींपर ६१॥

तथा। व्रजराजके काज सँवारति सुन्दरि मांगन मोतिन आनभरी। रचिबिन्दगुलालको बालके भाल गरेमें लसै मुकुतानिलरी॥ भुवनेशसुकौन छटा बरणै पहिराईजुहैचुनिकै चुनरी। मनुइन्दुबधूनकी वृन्दअनन्दित हेमलतापरहैंछहरी ६२॥

तथा। इन्दुवधूनकी वृन्दनसों बिथुरीमहि में मणि

लालपत्यारी। त्योंभुवनेशझिल्लीझनकारसों नूपुरकी ध्वनि है अति प्यारी॥ घोरघटाघन औक्षण जोन्हसी सारीसजी जरदारीकिनारी। याविधि पावसकीसुखमा लहि प्यारी चली मिलिबे गिरिधारी ६३॥

तथा। हमसों अब बूझतिकाहअहो अपनी करतूति कहाकरोरी। भुवनेशजू भाग्यमें मेरेयही अनयास हीदुःख सदासहौंरी॥ करि प्रीतम प्राण सोमानअहो अफ़सोसमें हाय निते रहौंरी। करती कछु ऐसीउपाय अली मिलतवै यहीअब मैं चहौंरी ६४॥

तथा। आजु गईती बिलोकिबेको कलकुंजनमेंब लिकुंजबिहारी। ताहितहां न मिलेभुवनेश तबै गहि बैठी कदम्बकी डारी॥ बेदन ऐसोबढ़ो तनमें क्षणमें गईच्वैसी न जाति निहारी। कैसेगहै गृहकी अबगैल गई वहकामके बाननि मारी ६५॥

तथा। जब बोलतहैं वै दयाकरिकै चुपकैसेरहैं मन जातहरो। उनसोंमिलिकै अभिलाषसबै तुम्हैं रोकत को कि न पूरीकरो॥ भुवनेशजूलाभ कहायहीमें हमसों जुपै नाहकही झगरो। विधिभालमें जोई लिखी सोई होत अहो इन बातनमें न परो ६६॥

क०। चन्दते दुचन्दमुख चन्दकी चमाकैरुचि चन्द मौलिचित्तकै चकोररह्यो फँसिकै। चोरि लेत चेतचष चंचलचितौनिचारु रहीदीनद्यालबनमालगरेलसिकै॥ केसरललाटदियेगातको त्रिभङ्गकिये रहो हिये मेरेयह बानक सों बसिकै। आनन्द के कन्द ब्रजचन्दनन्द

नन्दनेक मेरीओर देखिये जू मन्दमन्द हँसिकै ६७ ॥

स०। हौंनाहिं जैहौं अली घर नन्द के फन्द करै वहु नन्द ललाहै। मन्दहिमन्द सुहांसहिको लखिम न्द भयो शुभ सोमकलाहै॥ कासों कहौं भुवनेश सबैदुःख यों व्रजचन्दमें चवचन्दचलाहै। चाइचवाइने कीबोकरैं उनकोमुखबन्द न एकपलाहै ६८॥

क०। आली आजु राग अनुराग से निकारे हम तौलौं व्रजराजआ अवाज़कोबिगारिगो। पीतपटकटि करलकुटी सोहावनहै भृकुटी कुटिल कजनैननिहारिगो॥ ताक्षणते भूलत भुलावैना दिवाकरजूमेरोरोमरोम हाय प्रेमदीप बारिगो। फेरिफेरि आनन अधरमुसुकायकर मीठेमीठेबैनन पियूषरस झारिगो ६९॥

तथा। डारेकहूं मथनि बिसारेकहूं घीको भांड़ा बिकलबिगारै कहूं माखन मठामही। भ्रमि भ्रमि पावति चहूंघाते तु याहीमग प्रेमपायपूरके प्रबाहनमनोबही॥ झुरसिगई धौंकहूं काहूकी बियोगझर बारबार बिकल बिसूरति जहींतहीं। येहोब्रजराज एकग्वालिनीकहूंकी आजभोरहींते द्वारपै पुकारत दहीदही ७०॥

तथा। वृन्दाबनकुंजनमें बंशीबटछांह असिकौतुक अनोखोएक आजलखिआईमैं। लागोहुतो हाटएक मदन धनीकोतहांगोपिनकोवृन्दरहो झूमिचहुंघाईमैं॥ द्विजदेवसौदाकी नरीतिकछुभाषीजाय ह्वैरही जुनैनउनमदकी देखाईमैं। लैलै कछूरूप मनमोहन सों बीर वे अहीरनै गँवारीदेहि हीरन बटाईमैं ७१॥

स०। होतरहे नवअंकुर की छबि छांह कछारन में आनिआरी। त्योंद्विजदेव कदम्बन गुच्छन येइनये उन येसुखकारी॥ कीजिये बेगिसनाथइन्हें चलिये बनकुंजनकुंजबिहारी। पावसकालके मेघ नये नवनेह नई वृषभानुकुमारी ७२॥

क०। बूझेहू न सूझतसुघाट बाटजलथल बिनशी सकल मरयादा सबठामकी। द्विजदेव देहरी के बाहर धरतपग फेरि सुधिकरत न धामकी न ग्रामकी॥ बूड़ति अथाहे कुलधरम निबाहेकौन बावरीबिलोकि यह झूकनि सुदामकी। पावसअँध्यारी हुती ऐसिये डरातीतापै आठोयाम रसवरषनि घनश्यामकी ७३॥

तथा। आवतचलीही यह विषमबयारिदेखु दबे दबे पांयन किवारनलरजिदे। कैलियाकलंकिनीको देरी समझाय मधुमाती मधुपालिन कुचालिन तरजिदे॥ आजब्रजरानीके बियोगकोदिवसताते हरेहरेकीर बकवादिनहरजिदे। पीपीकै पुकारिबेकी खोलैं ज्योंनजीहन त्योंबावरी पपीहनके जूहन बरजिदे ७४॥

स०। वहुऊपरहैखिरकीके खड़ो झुकिझूमतहैगुण संग सटापटि। करलीने पतंग उड़ावतहैं मनमेरेकोगेतसों देतझटापटि॥ शिरसोहत मोरकिरीटमनोहर हेरतप्रेमकी होत पटापटि। जबते लख्यो सांवरो नन्दकुमारलगी तबते कछुचित्त चटापटि ७५॥

तथा। कोऊभलोकहो कोऊबुरोकहो कोऊझुकैकिन रोषकेआये। आवतहाथ कहा कविराज जो पाक्षिन के

कहोपीछेकोधाये ॥ कोकरिकैअफसोसमरै बिधिकोजो लिखोसोमिटैन मिटाये। होतउदास सदा सजनी सुनु वासुओंप्रीति छिपै न छिपाये ७६ ॥

क०। नैनजैसे सलिलचाहैं सलिलजैसे बिमलचाहैं बिमलजैसे कमलचाहैं सीताज्यों रामको। पावस ज्यों पपीहा चाहै बहिन ज्यों भैया चाहै राधा ज्यों कन्हैया चाहै परदेशी धामको ॥ घन जैसे मोरचाहै चन्द्र ज्यों चकोर चाहै चकई ज्यों भोर चाहै कामिनी ज्योंकामको। सुखजैसे तनचाहै शूर जैसे रनचाहै वैसे मेरा मनचाहै प्यारेतेरे नामको ७७ ॥

स०। आजगईती कलिन्द जापैलखि कुंजलतान कलोलतहीं बन्यो। ठाढ़ीहोय त्यों श्रमसी करते कछु भींगे निचोलनिचोलतहीं बन्यो॥ आयगये यदुरायतहींद्विज देव गुमानसों डोलतहीबन्यो। कोटिउपायकरे तिहिकालपै आली गोपालसों बोलतही बन्यो ७८ ॥

क०। वाकेसंगहीते रातेकंज छबिछीने माते झुकि झुकि झूमि झूमि काहूको कछू गनैन। द्विजदेवकीसों ऐसीवनक बनाय बहुभांतिनबिगारै चितचाहन चहूंघा चैन॥ पेखिपरे पात जोपै गातन उछाहभरे बारबार ता-तेतुम्हैं बूझती कछूकबैन। येहो ब्रजराज मेरे प्रेमधन लूटिवेको बीराखाय आयकितै आपकेअनोखेनैन७९।

तथा। आजबरसानेकी नबेलीअलबेली बनिपावन चरित्र चलिबावन तयारीमैं। लैलैकर लेखनी लगावन लगीहैरंग आनँद उमंगते सबीह न्यारी न्यारीमैं॥ताहीं

समय बांसुरीसुनाई कहूंकान्हैं टेरिद्विजदेव कीसों या अनन्द अधिकारीमैं। चित्रलिखिबेकीकौनचरचाचला वै जब चित्रकी लिखीसो भई सारी चित्रसारीमैं ८० ॥

तथा। आजबरसानेकीनबेलीअलबेलीवधू मोहनविलोकिबेकोलाजकाजलैरही। छज्जाछज्जाझांकतीझरोखनिझरोखनिह्वै चित्रसारीचित्रसारी चन्द्रसमह्वैरही॥ कहैपदमाकर त्यों निकस्यो गोबिन्दताहि जहांतहां इकटकताकिधरीह्वैरही।छज्जावारीछकीसीउझकीसी झरोखावारी चित्रकीसी लिखी चित्रसारीवारी ह्वैरही ८१॥

तथा। सांझही शृङ्गारसाजि प्राणप्यारे पासजाति बनिताबनकबनी बेलसी अनन्दकी। कबिमतिरामकल किंकिणिकी ध्वनिसुनि बाजे मन्दमन्द चालज्योंविराजत गयन्दकी॥ केसरिमें रँगिये दुकूल हांसीमेंझरत फूलकेशनमें छायछबिफूलनके वृन्दकी। पीछेपीछे आवत अँधियारीसी भँवरभीर आगे आगे फैलत उज्यारी मुख चन्द्रकी ८२॥

तथा। ध्यावो घनश्यामको लगावो मति चातकसी नामकी रटानितजिऔर कछू ठानोना। लोकपरलोक को बहाओं प्रेमसिन्धुआजलाजके जहाजको बुड़ाओं आनि आनोना॥ गावो गुणलालको रिझावोमन दीनद्याल और जगजालजीव यशकोबखानोना।होंतोभईदासीब्रजबासी बलबीरजूकी करैंकोटि हांसीउपहासी तऊमानोना ८३॥

तथा। ऊधो बसुधामें सुधालहरी ललाकी बानी

मैन कलावारीकहिप्यारी कब बोलिहैं। मन्दमुसुकानि चारुचन्दमुखकी मरीचि फैलि चित कैरवकपाट कब खोलि हैं॥ लागिरही प्यास ब्रजजीवनकी आशहमैं कबधौं बिलासयुतरासमेंकलोलिहैं। कुंज बनमाहींये कदम्बन की छाहीं छैलमेलिगलबाहीं कबमन्दमन्दडो- लिहैं ८४॥

तथा। गरेगुंजमाल धरे खरे ह्वै तमालतरे लाल कब फूलनकी माल पहिरायहैं। ललित लताकी सेज पल्लव मईसुनई आपने करनि कबकुंजमें बिछाय हैं॥ धराधर धारीअतिप्यारी अधरान धरकबधौं मधुरध्व- नि बांसुरीबजायहैं। यशुदादुलारे प्राणप्यारे नन्दवारे कब मिलिकैहमारेसों मधुरस्वर गायहैं ८५॥

तथा। कलन परतिकहूं ऊधो इनगैयनको कबधौं ललन धौरी धूमरी पुकारिहैं। पूरिहैं श्रवण कबसुधा निज बैननिसों कब वह छबि हमनैननि निहारि हैं॥ बूड़िबोचहत ब्रजराधा दृगधारते कबधौं धराधरकरज परधारिहैं। मारिहैंअघासुर बिदारिहैंबकाकोकब बेणु को बजायकुंजबनमें बिहारिहैं ८६॥

तथा। ऊधोचित्तचोर नन्दकेकिशोर भोरसमयनय- नकोरकी मरोर चितैकब जागिहैं। लाखनउपायप्रिय परि अभिलाषनको माखन चुराय कबनन्दभवनभागि हैं॥दानकी गलीमें वृषभानकीललीपै पागिमांगिदही दानकब कान्ह अनुरागिहैं। लैहैंहम छीनबीनदीनब- न्धुहाथनते होयकैअधीन कबदीनतासों मांगिहैं ८७॥

स०। भामिनिकोनाहिं भोजनकीसुधि बावरीसीभई भौनमें डोलै। मीतिकीप्रीतिमें मातीरहै नितकामिनिके नकाहू सों बोलै॥ बातैंपिया मनमोहनके हितकी चित तेनहिं कैसेहुखोलै। नन्दकुमारक सुन्दररूपसों बाल बिकाइ गई बिनमोलै ८८॥

क०। कोऊकहो कुलटाकुलीन अकुलीन कहौ कोऊ कहौ अङ्क न कलङ्किनी कुनारीहौं। कैसेसुरलोक नर-लोक परलोक सब कोनमें अलोक लोक लोकनते न्यारीहौं॥ तनजाहुमनजाहु देवगुरु जन जाहु जीभ क्यों न जाहुटेक टरत न टारीहौं। वृन्दावनवारी गिरिधारी के मुकुटपर पीतपटवारेकीमें मूरतिपै वारीहौं ८९॥

तथा। मुकुटके रङ्गनिपै इन्द्रको धनुषवारों अमल कमलवारों लोचन बिशाल पर। कुंडल प्रभापै कोटि प्रभाकर वारिडारों कोटिक मदनवारों बदनरसालपर॥ तनुके तरणपर नीरदसजलवारों चपलाचमक मनमो-हनकी मालपर। चालपै मरालवारों मनपर मनवारों और कहा कहा वारिडारों नन्दलाल पर ९०॥

स०। नाइनको पियवेषकियो ठकुराइन पायँनजा वकलायो। सारी उतारिधरी उबटैबेको कंचुकीको हरि हाथचलायो॥ चौंकिचितै अवलोकि रही पतिकोपहि-चानिकै शीशनवायो। मेरेलिये इतनीकरि मोहन हाइ अली गहि कण्ठलगायो ९१॥

तथा। सुन्दरमूरति मोहनकी मनमोहनके हियमेंहिर कीसी। देव गोपालको बोलसुने छतियां भरि आई

सुधा छिरकीसी॥ ऊंचीअटानहिंबोलिसकै अरुनयनन लाजघटा घिरकीसी। पूरण प्रीतिभई हरिकी खिरकी चितकी वह फिरै फिरकीसी ६२॥

क०। नेहभरे नयननकीजबते नज़र मिली तबहीं तेचित्तकी तो लग्योअति चावहै। मिलत मिलत मन हिलमिल एकभयो पर्‍यो प्रेमफन्दको अनोखो उरभावहै॥ कहि न सकत तेरोहियोनिरमोही अतिमेरोहियो गह्यो कछु ऐसोई स्वभावहै। तेरे अनआय मनआवै ह्वै रहतमोहिं तेरेआयेआयजात प्यारीतनुआवहै ६३॥

तथा। जाको नाम नेक कहुं धोखेहुं कढ़त अन्तआवत न यमदूत स्वपने निकटरे। पावतसो मुक्तिजाहि याचत नित योगीजन छूटिजात बेगिभव शृङ्खला बिकटरे॥ सोइये अनन्दकन्द नन्दकेकुमार प्यारे ताहिके निरन्तर चारु चरणन लिपटरे। येरे परताप कोटिभ्रम को किवार टारि बार बार कृष्ण कृष्ण राधाकृष्ण रटरे ६४॥

तथा। अवली तमाल अवताल की विशाल सोहैं शाखा हैं सघनछबिछाये ये उतंगहैं। श्रेणिन अनेक द्रुमदाड़िम कदम्ब फूले फैलत सुगन्धवर दरशत सुरंगहैं॥ वृन्दावन वास अति अद्भुत बिलास छायो चहुं दिशिप्रताप कुलकूजत कुरंगहैं। यमुना केकूल औकदम्बनकीडारनपै राधाकृष्ण राधाकृष्णटेरतविहंगहैं ६५॥

तथा। स्वर्णके सँवारे सो पान छैपान सोहैं उठत अनूप कल तरल तरंगहैं। किलकत कलोल चहुं ओर

चकवा मरालमाते श्रेणीसरोजतारे गुंजत सुभृङ्गहैं ॥ छिनमें अपूत केतेजन्तुजड़ जङ्गम सब पावतप्रताप जाके परसत परसंगहैं। यमुनाके कूल औ कदम्बन की डारनपै राधाकृष्णराधाकृष्ण टेरत बिहङ्गहैं ९६॥

तथा। कानन करोरकुलकोकिल कपोल छाय रंग रंग प्रताप जाके चमकत अनङ्गहैं। लालपरचंगुलमनोगमुखलालसोहै शोभानिरेसचितलज्जितअनङ्गहैं॥ छहन निवासलै शीतल जलपानकर राते दृगातकरि करि तकि तकि तरंगहैं। यमुनाके कूल औ कदम्बन कीडारनपै राधाकृष्ण राधाकृष्ण टेरत बिहङ्गहैं ९७॥

तथा। तीर तीर नूतन कदम्बनकी महाभीरभूमि भूमि शाखारहे यमुना जल संगहैं। बल्लरीनबेलीफूल फूलरहीझालरसी भृङ्गमतवारे तापै गुंजतउमंग हैं॥ भनत प्रताप चहुं नृत्यत मुदित मोर त्रिविध समीर डोलै तरलतरंगहैं। यमुना के कूल औ कदम्बन की डारनपै राधाकृष्ण राधाकृष्ण टेरत बिहंगहैं ९८॥

तथा। कुण्डल विलोल कुलकानन कनकराजैकेसरिको तिलकभाल भृकुटी बिशालकी। कुन्दन किरीट तामें मोरके पखान खोंसे झूमत चलत मन्दगतिसों मरालकी॥ चितवनि तिरछीतीर तीक्षणअनंग केसे वेहँसतमें आलीजातलालीहै गुलालकी। कैसेहूंबिसानाहिं बिसरत प्रताप नेकमेरेमन बसीटेढ़ी मूरतिगोपालकी ९९॥

तथा। कानन बीच कुण्डल किरीट शिर दिव्यमोहै

कुन्तल कपोल राते लोचन रसालकी। कण्ठ कल आभा झौरझूलै कण्ठ भूषणसी पीक लीकछाईकैधौं छाईछबिलालकी॥ छबिसों मरोरे पीव मुरलीधर अधरनमें कालिनीसों काछे उर शोभा बनमालकी। कैसेकै प्रताप सुधिवातें बसै एरीमेरे मन बसी टेढ़ी मूरति गोपालकी १००॥

तथा। काहूको करोरिमुखसम्पति समाजबसीकाहूको वसीवेष मोहन कलबालकी। काहूको कपटदम्भ द्रोह अरु कोह बसी काहूको बसी त्रासवासर निशि कालकी॥ काहूको यन्त्र मन्त्रजप तप विशेष बसीकाहूकोबसी भाव भेषों बैतालकी। भनतप्रताप मनकेतिक कितीकवसी मेरेमनवसी टेढ़ी मूरतिगोपालकी १०१॥

स०। भोर भये जल लेनचली वह गोकुलगांवकी गैल में गोरी। औचक भेंटभई नँदराम परीउरमें लखि प्रेमठगोरी॥ आहटपाइके औरनकौन भईमनकीवहि सांकरीखोरी। मोहिगई न चलै न हलै तन मान तजै वृषभानुकिशोरी १०२॥

क०। मोसों क्यों न भाषतिहै आपनो हिवाल आली ऐसी कौनवात जौन तेरो अङ्गछरिगो। जानी हम जानी तेरेतरनितनूजातीरकारो विषवारोनेक नैननिमें परिगो॥ कहैंनन्दरामतैं नजान्यो लरिकाईवशमेरीजानि दूरहीतैतेरोगातधरिगो। कारबिस तिहारे अंगठहरिगयो री बाल कारबिसको रंगतेरेतनुमें छहरिगो १०३॥

स०। जौलौं उतै जुगुनू दरशै तनु तापइतै तबलौं

दरशै लगी । जौलौं समीर उतै सरसै नँदराम उसांस इतै उरशै लगी ॥ जौलौं जवास भरी भरसैं उत तौलौं इतै छतियां भरसैं लगी । जौलौं घनेरी घटा बरसैं उत तौलौं इतै अँखियां बरसैं लगी १०४ ॥

तथा । लखि मोहनै मोहिं मिलापके शोच घनेघने घायन घूटिगई । अब और विचार बिचारत ना मन मैन महन्तसों मूड़िगई ॥ नंदरामजू आपुगई सुखसिंधु हमैं उपचारन छांड़िगई । तुम कौनको आली पुकारतीहो वह सांवरे रंगमें डूबिगई १०५ ॥

क० । अंगना अनंग कैसी आईउठिआंगनमें रैनि को भूलत बिलासहास नाहको । छहरिछहरिउठैं छाती पर छूटे बार टूटो हार हियमैं बढ़ावैचित्त चाहको ॥ कहै नन्दराम बारबामके उनींदे नैन मैनकेसे तीरताकि तोरत सनाहको । बाहन उठाइकै जम्हाति अँगिरातिबाल ठाढ़ी मानो लेति सुखसागर की थाहको १०६ ॥

तथा। प्राणनकेप्राणपति देवताकेप्राणपति चितकी सुरतिकोनटारत पियारीसों । बारनगतीके बरबारनसँवारनको हारनको फूलबीनिलावत कियारीसों ॥ कहै नन्दराम कोटिकामसे कलानिधिसे बैठेपरयंकपरपरम अनारीसों । सोवै सासुरानी और ननद जिठानी तऊ लाज सरसानी सो न बोलत बिहारीसों १०७ ॥

स० । जातीहतीं यमुनाजलको हरिआवै तहां सँग तीने सखानरी । औचक भेंटभई वहिमारग हेरिहमारो हियो हरखानरी ॥ त्यों नँदरामजू नेकचितै चित चूरकै

देगो कपूरचखानरी। मोर पखान धरे मिलिगो भयो तादिनते मनमेरो पखानरी १०८॥

तथा। अलि इन्दु सुधा अरविन्द रमाजल बिन्दु लौवीच विचारियेना। घनश्यामको रूप निहारि अरी घनश्यामकोरूप निहारियेना॥ नंदरायजू अन्तरबीच निरन्तर भूलिहू अन्तरडारियेना। चितचाहत मेरो सदासजनी हरिके मुखसों दृग टारियेना १०९॥

क०। ऊधो जाय कान्हसे हमारीये हमारी सौंहैं कह्यो समुझाय बैन बिदित सुनाह वाह। तात के न मातके न भ्रातके न साथीभये जातिके न पांतिके न कुलके उछाहवाह॥ नन्दलाल गोपिनके न गौवनके न ग्वालनके येतेसब गुणनतजि करत गुनाहवाह। प्यारी को बिसारोजाय देहुँ कहा गारी करीकुबिजा घरवारी मित्र वाह वाह वाह ११०॥

श्रीराधिकाजी महारानी व श्रीरुक्मिणजीकी स्तुति
व छवि व नखशिख आदिके कवित्व व सवैया १०॥

दो० मेरी भव बाधा हरो राधा नागरि सोय।
जातनकीझाईपरे श्यामहरित द्युतिहोय॥

स०। जाकी प्रभा अवलोकतही तिहुँ लोक कि सुन्दरता गहिवारी। कृष्णकहैं सरसीरुह नयनकानाम महामुद मंगलकारी॥ जातनकी झलकैंझलकैं हरिता द्युति श्यामकी होत निहारी। श्रीवृषभानुकुमारि कृपा करि राधा हरो भवबाधा हमारी १॥

---

देखातमत्रीरनंबर ८॥

## श्री राधिका महारानी का चित्र.



क०। काहूको शरण शम्भु गिरिजा गणेश शेष काहूको शरण है कुबेर ऐसे धोरी को। काहूको शरण मच्छ कच्छ बलिराम राम काहूको शरण गोरी साँवरी सी जोरीको॥ काहूको शरण बौध बामन वराह व्यास येही निरधार सदा रहै मतिमोरी को। आनँदकरनविधि बंदितचरणएक हठीकोशरणवृषभानुकी किशोरीको २॥

तथा। कोऊ धनधाम कोऊ चाहै अभिराम कोऊ साहिबी सुरेशभांति लाख लाहियतुहै। कोऊ गजराज महाराज सुखराज कोऊ तीर्थ व्रत नेम यज्ञ अक्लाहि-यतुहै॥ ऐसीचितचाहेचरचाहै दुनियांकीहठीचाहैहृदय एकतौन ठीक ठाहियतुहै। जन रखवारीकीसु प्रभुप्राण प्यारीकी सुकीरति दुलारी की नज़र चाहियतु है ३॥

तथा। हीनहौंअधीनहौं तिहारो ब्रजसाहिबिनी हिय में मलीन करुणाकी ओर ढरिये। भारी भवसागर में बोरत बरैहूमोहिं कामक्रोध लोभमोह लागेसबअरिये॥ बुरोभलो जैसो तैसो तेरे द्वारपस्यो मैंतो मेरेगुण अव-गुणतैं मनमें न धरिये। कीरति किशोरी वृषभानु की दुहाई तोहिं लक्षलक्ष भांतिसों हठीकीपक्ष करिये ४॥

तथा। जनदुख हरणी धरणीपति ध्यावैं तोहिं तेरी जगकरणी विधिबरणी बड़ेस्यानकी। चिन्ताकैसोघेरा मनढेरा सोभ्रमताफिरै हृदयनाहिंडेरा सुधिखानकीनपान की॥ ध्यावतबनैन मोहिं तेरोहीकहावतहै हठीपै कृपा की कोर राखिदया दानकी। अवगुण भरोरी हौं कहत करजोरे अब मोरीपक्ष करतू किशोरी वृषभानुकी ५॥

तथा। ध्यावतमहेशहू गणेशहू धनेशहू दिनेशहू फणेशत्यों मुनीशमनमानीहै। तीनौंलोक जपतत्रिताप की हरणहार नवो निद्धि सिद्धि मुक्ति भई दरवानीहै॥ कीरति दुलारी सेवैंचरणविहारी धन्य जाकी कित्तनित्त विधिवेदन बखानीहै। साधाकाज पलमें अराधा क्षण आधाहठी बाधा हरिबेको एक राधा महरानी है ६॥

तथा। शम्भु सुरध्यावैं सदाशेष गुणगावैं विधिपारहूनपावैं जे कहैया वेदबाणीके। पर्मपद पायकै चढ़ायवेको लायकहैं जन सुख दायक सहाय दधि दानीके॥ मुक्तिकेमालिक अतालिकहैं सिद्धनकेदीन प्रतिपालिक रखैया क्षितिपानीके। योगयज्ञ जपतप कछुवै न साधे ऐसे पद अवराधे हम राधे महरानी के ७॥

स०। माखनते मखतूलहू ते सुकुमार शिरोमणि कंज कलीके। लालगुलाल प्रबालकेभूषण दूषणहैं घनश्यामछलीके॥ आलीगुलाबकी आबहि वारिये वारिये ये ब्रज कुंजथलीके। भानु प्रतापको निन्दतहै पदबंदतहौं वृषभानु ललीके ८॥

तथा। जाकीकृपा शुक ज्ञानी भये अति दानी औ ध्यानीभये त्रिपुरारी। जाकीकृपाविधिवेदरचै भयेव्यास पुराणनके अधिकारी॥ जाकी कृपाते त्रिलोक धनी सो कहावत श्री ब्रजचन्द विहारी। लोक घटी ते हठीको बचाउ कृपाकरि श्री वृषभानु दुलारी ९॥

क०। मखमल माखन से इन्दुकी मयूषन से नूतन तमालपत्र आभाआभरनहैं। गुलसे गुलाबसे गुलाल

जपा जावकसे पावक प्रबालललाल द्युतिके दरनहैं ॥ उमापति रमापति यमापति आठौयाम ध्यावत रहतचारोंफलके फरनहैं । पंकजबरण रबिछबिके हरण हठीसुखके करण राधे रावरे चरणहैं १० ॥

केशवर्णन ॥

क० । कारे सटकारे केश मृदुता भरीहै बेस मखतूलश्याम कैधौं काहूके अँधेरे हैं । दिवाकरभट्ट यह कहत बिचारिबातकैधौं तमधारआय चन्द्रमाको घेरेहैं ॥ जम्बुफलहारे देखिकालिमा अनूपछबि कैधौं अम्बु यमुनाके शीश पै बसेरे हैं । निबिड़पयोद चहुंकोद ऋतुपावससी छूट कुचश्रृंगार छ्वै छवालौं लटकेरे हैं ११ ॥

तथा । मरकत सूट कैधौं पन्नग के पूत आति राजतअमृत तमराज कैसेतारहैं । मखतूल गुणग्राम शोभितसरस श्याम काम मृगकाननके कुहके कुमारहैं ॥ कोपकी किरणके जलत नलनील तन्तउपमा अनन्तचारु चमर श्रृंगारहैं । कारेसटकारे भीजेशोधे सों सुगन्धबास ऐसेबलभद्र नव बालातेरे बारहैं १२ ॥

तथा । बालाबार छोरके निवारत है बार बार तार तार फैलरहे चौग्रिद मुखिन्दुके । लहरत एंड़िनलौंछहरत चूमैंभूमि भ्भर भ्भर मोतीपरैं पुंजनजालिंदुके ॥ भनै रघुनाथ किधौं जानिकै सुधाके बुन्द जात चले मुदित मनोहर मलिंदुके । मानो चन्द्रमण्डलपै कुण्डमें अमीके हेतु धायगये छौना छायलाखन फणिंदुके १३ ॥

तथा । मरकत सूत किधौं पन्नगके पूत किधौं राज

तअभूततम राजकैसे तारहैं। मखतूल गुणग्रामशोभित सरसश्याम काम मृगकानन कि कुरुके कुमार हैं॥ कोपकीकिरणिकिधौं नीलकंजनालतन उपमा अनन्त चारु चमर शृंगारहैं। कारे सटकारे भीजेशोधेसों सुगन्धबास ऐसे बलभद्र नवबाला तेरे बारहैं १४॥

स०। नीलमणीनके सूतकिधौंकिधौं पन्नगपूत लसैं छविवार हैं। रेशमश्याम समूह किधौं किधौं कामबटै के बरोह अपारहैं॥ राजिवनयन सुनै रघुराज किधौंरस राज नदीके सेवारहैं। कैसटकारे महाछबि वारे प्रकाश पसारे सो रुक्मिणी बारहैं १५॥

क०। श्यामा अहि कोयल की श्यामता लगत कैसेकारे झपकारे प्यारे अरगजे सरसत। दीरघ अमल केशकपोल पै कुचनछवै जंघनते लटकि चरणहू लौंपरसत॥ कज्जलते चटक छटकिरहे शीशपर देखिदेखि मेघनज्यों कजरारी तरसत। चन्दनकी चौकी बैठी बारन सुखावै बाल छोरनते चुवै बुन्द मानो मोती बरषत १६॥

पाटी बेनीजूरा आदि वर्णन॥

क०। बारगुहि रेशमसे दीन्हींलटकाय पीठ ब्याली मानोहेमके शिलापैलटकारीहै। भनतादिवाकर सुगन्ध सरसात तामें मलयाके चाटि कैधौं सौरभबगारी है॥ देखि देखि मोरिनी करति अनुमान मनकैधौं भ्रमरावली कि नागकी कुमारीहै। लखि नँदलाल याते होतहै बिहालप्यारी ब्यालीतेबड़ी विषबेनीमें निहारीहै १७॥

तथा। जूरा शीशऊपर कंगूरा कामबीरकैसो सेंदुर लकीर मानो भानुको प्रकाशहै। भनत दिवाकर नखत लर मोतीमांग गंगा स्वच्छ पानी नाली यमुना निकास है॥ कैधौं स्वरभानु घेरोहै प्रभातकाल तिनके छोड़ायबेको तारा आसपासहै। कीरतिकुमारी कैधौं श्याममन बांधिराखी फंटमारिबैठो मानो नागआमखासहै १८॥

तथा। किधौं शशि मन्दिरपै श्यामघन कलश सोहै किधौं देहदामिनीपै तिमिर समेटोहै। गुणनको गूढ़ो कैधों शोभाकोसमूह छूटो कैधौं मखतूल सम बिराजत बिजैठोहै॥ काजरकी धूम किधौं लसतमशाल रसराज को शृंगार किधौं प्राण पिय पैठोहै। प्यारी शीश जूरी ऐसी शोभादेत रूरोकिधौं मानो हेमगिरिपै बियरऐंठि बैठोहै १९॥

तथा। अतरफुलेलमेल हेमककईसों ओछ पोंछ कै सरघानदई केसर तरौटी है। नाइन सिवारसे सम्हार बार बार बार त्रिलरसुधार गुंध कीन्हीं एक सोटीहै॥ भनै रघुनाथ किधौं आनंद अगोटी रसराजसों रँगोटी रति चोटीकरि खोटीहै। कैधौं व्याल जोटी युतपन्नगी सुमोटीबाल कैधौं तुवभालपै सोहाई लसीचोटीहै२०॥

तथा। कैधौं हेमशैलशृंग ऊपर बिराजोराहु कैधौं रतिनाहिनै निवास लियो भाकोहै। कैधौं बांधि चोटी कियो सहचरिपुष्टरम्भ देखिताहि रम्भाको गुमानकुल थाकोहै॥ भनैरघुनाथ कै नवलीइंदु आननते निकासि कलंकजाय बैठो छबिछाकोहै। जूरोजोखताको परपूरो

हैशृंगारकिधौंकैधौं प्रीतिपूरणयों सम्पुटछपाकोहै २१ ॥

तथा। दरशदरशको परसहोत बलभद्रकीधौं हैसरस शालासानि सुरभानकी। रसराज पक्षीवे युगम पंखवासेसोहै छांहबैठो छपाकर मेचकवितानकी॥ तमकेपरल लिपटाने हेमकूटसों कि सघन कदम्बिनीकरयोटी पंचबानकी। पाटीतेरी तरुणी युगुल ऐसी राजैमानो जमीजग यमुना सिवारतन सानकी २२॥

तथा। जीतिरतिकामहि कराति रसरीतितहां प्रीतमते दुहूंरचि बिपरीति रतिहै। मचीसिसकार रसनाकी झनकार जहां शम्भुमुख चन्द्रमाकी छबि छलकातिहै॥ कटि लफि लफि लचकतकुचभारन सों हारन ते ओरौं उरओप उलहातिहै। पीठपर बेनी मृगनयनी के लुरत मानो नागिनि सुमेरुके शिलापैलहरातिहै २३॥

तथा। बेनीनवबालाकी बनाई गुही बलभद्र कुसुमअरुण पाट मन मोहियतु है। कारी सटकारीनीकै राजत नितम्ब नीचे पन्नग किनारिन की द्युति दोहियतुहै॥ सातुकसिताई असिताई तेजतामसकी राजसरताई मिलिरूप रोहियतुहै। धरतात्रिगन बपु त्रिभुवनजीतिबेको मानोमहामायाई सदेहसोहियतुहै २४।

स०। कैधौंकुहू युग आयमिलीकिधौं भादौं रैनिकेयेयुगभागहैं। कामशृंगार अवासकिधौं किधौं येपिकके पपहवै संगलागहैं॥ जाह्नवी धारके दोऊ दिशै किधौं कालिन्दी धारहवे सोहे आदागहैं। केशव कैधौं बिदर्भसुताके त्रिपाटी लसै युगमैनकी बागहैं २५॥

तथा। कैधौं सुधारस चाखिबेको लपिटी लरितीन भुवंगिनि कारी। कैधौं प्रभाकरभीति शशी निशि को छरिकैनिकटैनिजधारी॥ कामकसा किधौं राजतिहै कल कीधौं शृंगारकी बेलिसुधारी। श्रेणीसही सुखमा की सजी किधौं रुक्मिनी बेनीबनीहै बिहारी २६॥

क०। कंगहीकरत रायबेलाको फुलेल लाय लाल गुणगुही मोतीलर लटकाईहै। कैधौंब्याल विषधरकलि हरें समेटि गढ़ी काम कोतवाल के कोड़ाते सरसाई है॥ आजना बचोगेलाल कोलकीनिरखिबेनीबरबसडसैगी ज कठिन बिषताईहै। मन्त्रऊ न लागै किलकोटि करो शिवनाथ बचौं बनवारी खैंचिमदन दोहाईहै २७॥

तथा। जूरोतिय शीशकै कँगूराकाम मन्दिरको शूरो उरशालतहै परीछांहकरिकै। चीरिमांगमोती भारिबन्द-न लगावैकैधौं पांवड़े बिछावै सुखलोकको डगरिकै॥ सरस सवांरि पाटी पारि पारि कङ्हीलै सौतिन के नैनन करोतीसीप करिकै। सोरहूकलाते परिपूरणहै कलानिधि शीशचढ़ि आई करि प्यारीघटाभरिकै २८॥

अलकवर्णन॥

क०। मेचक अलक लटछूटिकै कपोलआयो करत कलोल गोदपोआ द्विजराजकै। भनत दिवाकर सुटेढ़ी बेढ़ी चाबुकसों सोहतहै झूमि झूमि मार महाराजकै॥ कैधौं अरबिन्द मकरन्द रस लेबे हेत श्रेणीश्रेणी बैठि गयो भौरन समाजकै। राधिकारसीली कैधौं सेली ल-टकाइ शीश फांसिलेत अकुलाई प्यारोब्रजराजकै २९॥

तथा। विरचि अनूप जात रूपसों प्रपूरीप्रभा जर शशिवंश आदि कुण्डली अखण्डहै। तामें मणिभान क्रान्तक्रान्तपंजराखीगुनीजगमगज्योतिरहीताकी अति मण्डहै॥ भनरघुनाथकिधौंचूड़ामणितेरीबाल सौतमन शालनकोदीन्होंकामदण्डहै। कैधौंमेरुशृङ्गपैघनेघनपै जंपज्योति तापै उडकुंडमें विराजो मारतण्डहै ३० ॥

तथा। वदनकलानिधिकोपरमप्रकाशमानतमभाजि हेमशैल शिखर सुडाटीहै। कैधौंसुधापाय राहुबैठ्यो चन्द्र मंडलपै ताकोमांगरेख चक्र विष्णु अलकाटीहै॥ भनरघुनाथकिधौं दोनों ओर काम श्याम बसतहमेश किधौं मोतिनकीटाटीहै। सघनसुपाटी घन कैधौं प्रीति पाटीपढ़ि रसपतनाटी किधौं तेरी बालपाटीहै ३१ ॥

तथा। मोहर ज्योंमुकताकी युगुल विकारीदई लोचन तरंग कैधौं चाबुकमसन्दको। लहकि लहकि टेढ़ी बेढ़ीसी अलकदोऊ बहकिबहकि करैंचरचाअनन्दको॥ लटकि कपोलन कलोलन करत भूमि फैलि फहरानो कैधौं ध्वजा कामफन्दको। विषम कटोहै अलसोहै से कुशलसिंह नागनकेछौनापै बिछौनाकियोचन्दको३२॥

तथा। सांवरेरसिक रसवसाबिपरीतिरची प्यारीकेल-जोहैंनैन मनकोहरतहैं। मन्दमन्दमेखलाकी ध्वनिसुनि दत्तकवि चेटुआ मरालनके मनपकरतहैं॥ झूमतीहैं अलकैंछबीले मुखऊपरयों मानो बाल ब्याल सुधा चन्द तेभरतहैं। टूटटूट श्रमजल बुन्दयों परतमानो कनक लताते मुकताहलझरतहैं ३३॥

मांग सिंदूर सहित वर्णन ॥

क०। पीतम प्रबीनके खिलौनाहैं अनोखे किधौं द्रुतछबि चौखेदिपै हरित दुकूलहैं। कैधौं घनपाटिनके मध्यचंचलामें उड़ निकट अभानभये उदित अतूलहैं॥ भनरघुनाथ दिव्यादिपतति हारोभाल हालताल मोहन को कैधौं प्रीतिमूल हैं। शोभा अनुकूल मंजु सेंदूर समूले किधौं मोतीयुत मांगबाल तेरेशीशफूलहैं ३४॥

तथा। वारों कामकामिनी करोड़कामिनी तनुपै सुरभचँपावनी सुगन्धता चमेली की। सौतिन को गरव गमावनी गुमानभरी शोभानिघटावनी सुजात रूपबेली की॥ भनरघुनाथ दिव्यदामिनीदुरावनी सुचांदनीचरावनी है द्युति अलबेलीकी। निजछबिछावनी छिपावनी छपाकीछबि प्यारेमनभावनी सुदावनी नवेलीकी ३५॥

तथा। तमके विपिनमें सरलपन्थ सातुकको किधौं नीलगिरिपर गंगाजूकी धारहै। किधौं बनवारी बीच राजत रजतरेस कीनो चन्द्रकर अन्धकारको प्रहारहै॥ नापत शृंगारभूमि डोरी हासरसकी कि बलिभद्र कीरति किलीक सुकमारहै। पयकी असार घनसार कि असारमांग अमृतकी आप गाजपाई करतारहै ३६॥

स०। नीलके शैलपै राजिरही किधौं गंगकीधारहै शम्भुकीढारी। सोहतिहै किधौं श्यामनिशा मधिस्वाति की पन्थ महाछबिवारी॥ कामके कानन पन्थकिधौं तनु रावरे चन्दनरेखनिहारी। फूली तमाल पै मल्लिकाकी लतिका किधौं रुक्मिणी मांगमुरारी ३७॥

भाल वर्णन ॥

क०। पापीबिधि यशकीजनमभूमिशेषवहै उपजत जहां सब सुकृतको जालहै। तिलकतरोवरकी छाया सुखतल्प किधौं रसके अगारनको अजिर रसाल है॥ भागकैसोबासन सोहागकैसो आसनहै मोहनीकोसासन कियो तो बसलालहै। कामकी तुरंगनकी धायकी धरनि यह किधौं बलिभद्र गोरीभामिनिकी भालहै ३८॥

स०। सोहत कंचनपत्रकिधौं कलिकीधौं सुअष्टमि चन्द्र विशालहै। कामकलानिके सीखिबेकोकिधौं कामके बामकी पाटीरसालहै। भाषेमुनी रघुराजकिधौं रसराजकी राजै सभा छबिजाल है॥ कीधौं बशीकर मंत्रके यंत्रकी पीठिलसै किधौं रुक्मिणी भालहै ३९॥

भौंह वर्णन॥

क०। कैधौंअली पूछकोपसारिबैठो दर्पणमें कैधौं है कमानकाम गोसाकीनवाईहै। कैधौं द्वै सोनार मार नारिरूपजोखतहै पोखतगिराय पलडएडी थिरकाईहै॥ भनत दिवाकर नचायदृग बोलति जो खोलति कपाट प्रेमनाभीमें समाईहै। बंकअधिकाई कामधनुहु न पाई ऐसी राधिका तिहारी ऐसी भौंहकी निकाई है ४०॥

तथा। कैधौं चन्द्रबिम्बमें प्रकाशी मन्दरेखा बिम्ब कैधौं रूपसिन्धुमें बिकासे नीलअरबिन्दु। कैधौं शील तालद्वै बँधाये मणिनीलमैन कैधौंपंचबानकोकमानेजग डाख्योनिन्दु॥ भनरघुनाथ किधौंशोभासरजानतुन्द नयनकंजमानबसे मुदितमतेमलिन्दु। कैधौं रतिराजकी

पराजैके काज आज धनुयुग साजलै समाज रह्यो राज इन्दु ४१ ॥

तथा। सौरभ सुगन्ध वास चम्पक की नासिकाको कीधौं अली ऊरधते आघ्रनु करतिहै। कीधौं मुखचन्द्र धर्‌यो बाहन कुरंगकन्ध युवामरकतन को मनहिं हरतिहै॥ कीधौं बलिभद्र भालकंचनके भाजनमें दीपकगनैननको काजरू परतिहै। भामिनीकी भौंहकिधौं काम की कटारीयुग जिन्हैंदेखि सौतिनके गरबगरतिहै ४२॥

स०। खेलहिं खेल शशीमें किधौं अतिचंचलशावकद्वै अहिकेरे। कीधौं लसैयुग पांतिमलिन्दकी द्वै अरबिन्दनके अतिनेरे॥ भाषैमुनीरघुराज द्वैरेखबचायदिया किधौं मारिचितेरे। कामकृपानके कामकमानकैरुक्मिणी भौंहपरे दृगहेरे ४३ ॥

क०। कुटिल अनूपसोहै मानीकीसी गतिजामेंभृङ्गनकी श्यामतासरस छबिछाईहै। कामके शरासनतेत्रासन अधिकदेखो आसन मुनिन इन्द्रसासन चलाईहै॥ कासनकहौंरी योगी डासन तजत जगो सासन भरत रोगी भये मुरझाईहै। तानमें तुरंग मनपाई ऐसी बंकताई जैसी शिवनाथप्यारी भौंह बनियाईहै ४४ ॥

श्रवण वर्णन ॥

क०। सीपके समानकान रंचक लखातप्यारी कैधौं जेबघूरी काम धाममें लगायोहै। भनतदिवाकर सुविकस्यो सरोजकैधौं रूपके तलावमें चटकद्वै फुलायोहै॥ तरकी जटितज्योति झलकबसनश्वेत रविकेमयूषमानो

जाह्नवीमें छायोहै। कैधौंहै वजीर ताराचन्द्रके नजीक वैठो कैधौंहैफनूस ढिगगादीके धरायोहै ४५ ॥

तथा। वदन प्रयाग गंगधार वरबन्दीवेस पाठोंकेश यमुन सुभाल सुखदैनीके। शारदा सुछूटीलरी माणिक मणीननकी टूटी शीशफूलतें कपोल पिकवैनीके ॥ मन रघुनाथ कर्णराजतसुदेश युग्म सहितसुगन्ध चन्दनादि मृगनैनीके। कैधौं कंज एकएक दोनों ओर फूलि रहे अलियुत राजैं तट युगुल त्रिवेनी के ४६ ॥

क०। रूपके अनूपमकीराखीहै ध्वजाउतारि सारा कामयंत्रकी कि कंचनकेयोतहैं। पियकेवचन स्वावदन की सीप युग सुनतही मोदमुक्काहल तनोतहैं ॥ लोचन कुरंगन को कीनीहै परिघधार वलिभद्र झापेन झपत लोलहोतहैं। सुसके सुमनहैं श्रवणतेरे सुन्दरी किदरी है सोहागराग सारंग कि सोतहैं ४७ ॥

तथा। करनकरीहै जैसी करनी करनदोऊ चरणविचारि दीन्हों कंचनको दानिये। औरऊ करनएकपिता प्रतिपालकीन्हों वांहकासनीहै हम कथा मृदुवानिये ॥ कामिनीकरनदोऊ करतसो घटिनहीं करन विहारसमै सेजसनमानिये। वेकरनपिताभक्त मनवच कै शिवनाथ येकरनपतिके वचनभक्तिजानिये ४८ ॥

नेत्र वर्णन ॥

क०। हारिण हिरानेकहूं हारनमें हेरि नयन मीनहू समाने जलकंजखंज फीकेहैं। रूपकी वजार मदपीके मतवारे भये कैधौं हुद्दार ह्वै अनंग की अनीके हैं॥

नन्दराम कैधौं ये कटारहैं कटाकरके आंकरके अन्त के विभाग बरछीकेहैं। सानपै धरे हैं खरसानपै उतारे खूब कैधौं पंचबान यह ओपे ओपिनीके हैं४९॥

तथा। अलकअमोलअलबेलीकी अनोखीआंखि अतिअलसातओप अजब अमेजेमें। मन्द मुसिक्यान मांगमोती मोहनीकेनीके मोद मदमाती मनमदन मजेजेमें॥ यौबनजलूस ज्योति जोयकै नरायणजू सकलशृंगार नखशिख ते सहेजेमें। चन्दमुखी चंचल चलांक चंचलासीचारु चसकलगायगई कसककरेजेमें ५०॥

स०। भीषमकर्ण कृपाअभिमन्यु दुर्योधन सोमसों भूरिश्रवाके। अर्जुनभीम युधिष्ठिरधृष्ट बिराटबली सहदेव प्रभाके॥ सो शर व्यर्थ भये इनहूं के कहा कहिये निरदीनदया के। मेरेकटाक्षबचैं न मुनीशहु हैं कबिसो शर की समताके ५१॥

तथा। भूतपरेतको फेरोबचै यहिनैन कोफेरो हियो तोड़िडारे। तीर चलैं तलवारिचलैं अरु शम्भुकोबाण छुटै अतिन्यारे॥ बज्रको फेरोबचैतो बचै अरुप्राण बचैं नरसिंह हुँकारे। कालको फेरो बचै घाड़ि द्वैक बचै नाहिं नयन चपेट के मारे ५२॥

क०। कारेकजरारे रतनारे अरविन्द सम चपल मृगराज अनियारे सुखकारीहैं। भनत दिवाकर कुरंगबान खंजनको गंजनकरति श्याम अंजनकिनारीहैं॥ झूकि झूकि झांकति झरोखा लागि सानभरे लागेबनमाली मानो लोहकी कटारी हैं। मोरिमोरिलेति मुसुकाय दग

घूंघुटमें मारिकै फिरत ज्यों शिकारको शिकारीहैं ५३ ॥

तथा। गंजागिले खंजनकी भौंर भयकंजनकी बारि विधु मंजन औ अंजन समेत हैं। नेह भरे सागर स्नेह भरे दीपकसे मेहभरेबादर सलोने लखिलेत हैं ॥ तरल त्रिवेनीके तरंगन में तारा कवि मानो शालग्राम स्नान के निकेतहैं। मृगमद लागे शाखामृग दृगदागे मैन छाजनमें पागे नैन ऐसे शोभा देतहैं ५४ ॥

तथा। देखे अरुणाई करुणाई लगै कंजनको मृगन गुमानतजि लाजगहिबेपरी। तोषनिधिकहै अलिछौन-नहूदीनताई मीननअधीनह्वैके हारिसहिबेपरी ॥ चरचा चकोरनकी कोरडारे कोरनसों कविनकवीसत गरीबी गहिबेपरी। आई चोर चंचलाई राधिकाके नयनन में खासखंजरीटन खराबी सहिबेपरी ५५ ॥

तथा। सफरीसे कंजसे कुरंग करसायलसे आमकी-सी फांकें सबकहतसुजानहैं। नटुवासे नटसे तुरङ्गमसे खंजनसे बालकहठीले जैसे ऐसेठनेठानहैं ॥ देखौ टेढ़ी कोरैं मानो नखनैया छोरकैहैं बानऐसी अनीपैनी लागे लेन प्रानहैं । ठगबटपारे मतवारे कवि तुच्छमति इत-नेही नयननके कहे उपमानहैं ५६ ॥

तथा। मीनह्वैकमीनेपरे पानीमें निहारे हारि हारिके चकोरताते चुगतअँगारेहैं। भपतिभनत मंजुकंजनके खंजनके गंजनगरब करिडारे के निकारेहैं ॥ डारेरतनारे तारे कारे औ सितारे सेत उपमा सितासित तरं-

गिनमें भारेहैं। प्यारी तेरेमान दृगपानिपर सानधरे कैबरकसीसेवे कमानवारेवारेहैं ५७॥

तथा।आबदार अजब अनोखीअनियारीअलबेली ऐसीआंखैंएनऐननसे रूखीसी। भोजभनै योबनजलूस में नजागैज्योति ज्योतिजोम जुलुम जुलाहलमें पूखी सी॥ ताकिजातीतीक्षण तिरीछीतरुणाईपर तेरीदृगनो-कैं तेज तीरनतेतीखीसी। बैनमाढ़िजातीचारुचोखचढ़ि जातीहियेफोरिबाढ़िजातीचढ़िजाती साफ़सूखीसी ५८

तथा। ऐसे मैनमैनके न देखे ऐनसैनके जगैयादिन रैनिके जितैयासौतिमीनके। कमलकुलीननके मुकुली करनहार काननकी कोरनलों कोरन रंगीनके॥ भनत कबिन्द्र भावतीकेनैन चायकसे देखमैन पायकसेनायक नवीनके। सींचेहैंअमीनके अमीनमनो मीनके बखाने को मृगीनके खगीन पन्नगीनके ५९॥

तथा। मृगकेसेमीनकेसे खंजनप्रवीन केसे अंजन सहित सितअसित जलदसे। चरसेचकोरसे कीचोखे कांडकोरसेकी मदनमरोरसेकी मातराते मदसे॥ नवी कबिनैनासेकी औरनैनबैनासेकी सीपड़ल सोना मध्य राखेमृगमदसे। पयसेपयोधिसे कि और सोंधे सौंध सेकी कारभौंरकेसे अनियारे कोकनदसे ६०॥

तथा। राजतअमीके मदछाकेकालकूटकिधौं चंचल उरंगकी समाये येनकाकेहैं। पीके हियराके मृग मी नन के थाके किधौं सौतिसालहीके सुखमा के ऐन काकेहैं॥ परमकहतदेखि खंजनहूथाके किधौं श्याम

सेतताके लाल आभा साधि काके हैं । छत्र छपाकरके भूपालके छलाके चारु चंचल चलाके नैन बांके राधिकाके हैं ६१ ॥

तथा। खंजननवीनमीन मानके उमाकेदेत नाकेदेत मृगमदकंजके तहांकेहैं। ठौरठौर भँवर भ्रमतजाकेताके संग माखन चकोरकहै चंचल चलांकेहैं ॥ ऐसेनारमाके ना उमाके ना तिलोत्तमाकेप्रबलहरौल पंचबाण प्रीति नाकेहैं। है न मंजुघोखाके बखानैमैनकाके मैन ऐन सुखमाके नैन बांके राधिकाकेहैं ६२ ॥

तथा। एकही भ्रमाके में छमाके मनमोहै दृग ऐसे मारमाके न उमाके ना रमाकेहैं। दशहू दिशाकेमनसा के फल देनहारे करननिशाकेइमि जाकीओर ताकेहैं ॥ जायके जहांके तहां मीन जलढांकेगये हरिनहहाकेऐसे कमल कहांकेहैं । सदनसभाके सुखमाके उपमाकेचारु चंचल चलांके नैन बांके राधिकाकेहैं ६३ ॥

तथा। लालची लजीलेलोलललित रसीलेलखेलोगनिललकि लैलै लूट लंगराकेहैं। छिनमें छलीनचित्त छैलनको छोभैं छरैं छोरैं छरकीले सो छबीले छबिछाके हैं ॥ मनसा कहतडेरा डोड़ीके न डाड़ेडांका डारतडगर डगडारत मेंडाकेहैं। ऐसे और काके मैनकाके अबला के मैन बाननते बांकेनैन बांके राधिकाकेहैं ६४ ॥

तथा। पतिव्रतताके मंजुमन्दिरमजाके किधौं लखि मृगथाके चारु सरसुखमाकेहैं । कैधौंछमछाकेहैं अमन्द मौन भाकेहैं न ऐसेरमा रम्भाके उमाके औरकाकेहैं ॥

भनै रघुनाथधामकैधौं शीलताके प्रेम सागरके मीन नैन बांके राधिकाकेहैं। पिय मुददाके बसीकर बसुधा के कीधौं सुधासिन्धु मण्डलमें कुण्डल द्वैसुधाकेहैं ६५॥

तथा। खंजन चकोर मीन मृग शिशु सारमयौं बारिये कपोतहू अनूप कहि गोरीके। तीखेतीर खंजर कटारीतेग नेजनतें बांकाबिछुवातेहैं बँकैतबरजोरीके॥ भनै रघुनाथ हैं लजीले ललचौहैं लालपंकजगुलाबरंगराति मद मोरीके। ललित विशालयों रसाल कजरारे लोल मृदुरतनारे नैन नवलाकिशोरीके ६६॥

तथा। कैधौं चन्द्र मण्डलमें कुण्डद्वैअमीके भरेदेख कै फनिन्द जोटछांट तहँ गोसोहै। कैधौं दृग बानन मैं लागी नटसालकीधौं तूहीब्रजबाल नन्दलालका ठगो सोहै॥ भनै रघुनाथकीधौं तेरे यह तीखे तेग तापै धरी बाढ़ देख मैनहू ठगोसोहै। मन्त्रसों जगोसो तन्त्रमोहनी पगोसो कीधौं नैन कजरारिनतें काजर लगो सो है ६७॥

तथा। परम प्रवीन मीन केतकि ये मीनकीधौं सुख के सरोजहै कलाये भ्रयभानके। शरदकेखंजनामिले हैं मुख चन्द्रसोंकी जोरहै कुरंगरथ बाहनसमानके॥ मुनिनके मन उपजावतअनेकभाव मेरेजानयेईहैं विशिख पंचबानके। बालतेरे नैन की विशालसाल सौतिन के बलिभद्रसाने हैं सोहाग सरसानके ६८॥

स०। कै सुखमाके समुद्रके सोहि रहेयुगमीनअनेक कलाकरि। कीछबिकीरचि पिंजरी काम दियो तेहि में

युग खंजनकोधरि ॥ भाषै मुनी रघुराज किधौं विधुबाल कुरंग द्वै लीन्हों मुदैभरि । आपके पन्थमें लागे सुप्रेम में पागे किधौं रुकुमिनि दृगै हरि ६६ ॥

क० । कैधौं खंजरीटन की चपलताईहै छीनी कैधौं चंचरीकनकी कजरारी छाइये । कैधौंप्रातकंजनकी स्वच्छता निवास कीन्हों लाजको समेटि विधि लोचन बनाइये॥ चतुर चखांके बांकेसैनईउझकिझांकेपैनईसरस कैधौं मैनसरपाइये । हँसि हँसिहेरिहेरि फेरि फेरि शिवनाथ हरिसों हरिननैन नेक न दुराइये ७० ॥

सैनवर्णन ॥

तथा । चंचल विशालमीन खंजन मृगातेवेषताकन तिरीछीभई जबदृगजूटीकी । मृदुमुसुक्यायरूप झलक दिखाय फेरि मोरि मुखदीन्हों जोर डोर प्रीति टूटीकी ॥ भनै रघुनाथ भरी आनँद अटूटी लखिछूटी मान बान कान्ह सहितरत बूटीकी । लूटी सौत सानआन मेंड़सब फूटीदेखि नेजा मैन बूटीसैन नवलवधूटीकी ७१ ॥

तथा । नेकही निहारेनैन नायकासुकीयानारिमुनिन के मन मनसिजसौंतनौतहैं । बिनही कटाक्षकाटै लाज हीके कवचन काजर नयेते कोटि कामके उदोतहैं ॥ जो है निर्विकार तौ विकारकरै औरनको छांड़ै किक्योंकुलनसुभावजैसे जाके गोतहैं । बांकी चितवनमें करैगी कहाबलिभद्रसूधी चितवनमें असाधुसाधुहोतहैं ७२ ॥

तथा । कीधौं छतिमण्डलकुवेनी देखि तारागण होत मीनके तनके मीनसरकसहैं । मित्रनसों कहै सुख

हीकीबात बलिभद्र पूछतकीमन्त्र मुनिनसों बरकसहै ॥ लक्षी तर वरनिको छूटै धृतचतुरनि विशिख बिसारेपाथेकामकरकसहै । उज्ज्वल सरलचक्र चहतहैरैनिदिन अक्षके अपांगनके आछे तरकसहै ७३ ॥

स० । केशवबाकी चितौनकी कौन कलाकहौं जाति कही कछुनाहीं । यद्यपि सूधी सुधारस पागी बिकारबिबरजित सोहे सदाहीं ॥ तद्यपि जायपरै जहँ औचक नैकौ स्वभाव हते ज्यहि घाहीं । चेतनहोत जडैजड़चेतनकेतनको निरख्यो दृगमाहीं ७४ ॥

तथा । बाजकीबैठक लै उचकी पुनि बेधि कदी पर घूंघुट भीनो । उड़िजायकुही जिमि दूरि दुरी बहुरोगति आनि करीलकी लीनो ॥ तानतकाननलों चष लोलसों साननमें भरवारनकीनो । शालत देवअदेवनहू बरु पारथको पुरुषारथछीनो ७५ ॥

बरुणीबर्णन ॥

क० । शूर सुरमाकेसैन कामजंगजीतेहेतु साजेदृग अखकोर कानन सँवारेहैं । भनतादिवाकर सुधाकरनलेश जामें चकित सुरेशछोड़ि आसन सिधारेहैं ॥ बैठिके नजीकचारु चमरडुलावैं फेरि हेरिजोडि़दारनके करत इशारे हैं । उपमा विलोकतहू लोकमें न आवै प्यारी बरुणीबिलास जैसी राधिकातिहारीहैं ७६ ॥

तथा । तेरेयुगमनयननकी बरुणीयों बनी घनी मनो हैमनीनकी कनीकनकेलुंजहैं । शीलकेदुकूपचक्षुपल मुखबन्धनपै कंचन कँगूरये मनोजरचेमुंजहैं ॥ भनै रघु-

नाथकीधौं शोभाहै सरोवर पै सुवर बँधानन पै बरद्रुम कुंजहैं। पूतरीमनोहरन पातुरके चैल छोर कैधौं नयन सुभट सुधारे सपुंज हैं ७७॥

तथा। सुन्दरिकेसुन्दर पुरन्दर प्रियातेअति नाहिंनै सुसुन्दर यों यक्ष सुरनारी के। कामकीतराजूके अमोले पलाकंचनके कैधौं क्षेमधामछत्रपूतरी सुखारीके॥ भनै रघुनाथहै मनोहरपियाकिसदा कैधौं युगसम्पुटहैं रतन अपारीके। परखत मैनत्री लगावैना पलकनैन ऐसेहैं सुखैन नैन पलकपियारीके ७८॥

तथा। पातुरपुतरी पहिरे पवित्रपीत बास कीधौं येस कलसुख वासनाकेधानहैं। पियरूपपीबेको अधरआछे बलिभद्र सौतिनको एकोपल कलननिदानहैं॥ पिंजर कीखंजरीटकनके संपुटहैं जिनमें बसत प्यारे प्रीतमके प्रानहैं। कामतुलापलाहै पलकतेरी भामिनी कि त्रियाके कपाट कीधौं तारे न त्रान हैं ७९॥

तथा। कामकेकेदारनकी आयसकी कीन्हीबारीश्याम-लसघन कमलाकरके कूलहैं। लोचनअनन्त द्वैकीरस नासहसचारि काजरकीकोरैयुग रसराज कूल हैं॥ पल कअनङ्गकरतललनके पल्लवहैंकीधौं चितचोरहै हज़ार भुजमूल हैं। तरुणी की बरुणी बिराजैं ऐसी बलिभद्र मोहनी पटनवाटे छोरमखतूलहैं ८०॥

तथा। पयभरे भाजनन पैयतमधुपमध्य कीधौंक्षीर निधि मध्य दीपयुगकारे हैं। बसनबिसदबीच शोधेहीं केनिन्दुकीधौं देखिबेको मैनमुख दर्पणसँवारे हैं॥ छाती

धरे क्षिति जीतिबेकेकाज बलिभद्रतमकी रसकै तरुणि तेरेतारेहैं। कमलदलनपर मणिमयदेव कीधौं पीयमन द्विजपूजिबेको पायँ धारेहैं ८१॥

कोयावर्णन॥

क०। पाटलनयनको कनद कैसे दलदोऊबलिभद्र बासर उनींदीदेखिबालमें। शोभाकेसमुद्रनमें बढ़बकी आभाकीधौं देवध्वनि भारती मिली है पुण्यकालमें॥ कामके बरतु कैधौं नासिका उड़तबैठो खेलत शिकार तरुणीकेरूपतालमें। लोचनासितासितमेंलोहितलकीरें मानों बिधे युगमीन लालरेशमके जालमें ८२॥

भंजनवर्णन॥

क०। कंचनके कन्दपरिखंजनतलपकीधौंबांधे युग मीन नागफांससों मदन हैं। कामकेकसारनकी कूलन की कूपिका कि अहिखातिलकके शृंगार के सदनहैं॥ बिशिख पुलिन्दमैन भाजेहैं प्रदीपनसों बलिभद्रमुनिन के मनके कदनहैं। काजरकी रेखैं अवरेखी युगलोचन-न कीने चितचोरनके मेचकबदनहैं ८३॥

स०।अंजनकोरदृगंचलराजतकैमुनिनेश्वर आनिचुभी वेकैदुमुहीयहनागिनकीशिवनाथभनै रसनातिलसीवे। चन्दहिचाहिचढ़ीफहराय कपोलनकूलअमीरस पीवे। देखतहीबिषछायगयोउरकाटतही कहोकैसकैजीवै८४॥

तथा। खायहलाहल औरनमारतआली अचम्भव बात सरीहै। नेकदया जियमें धरियेयहतेरेई ऊपरपाप परीहै॥ काहेकोअंजनदेई सँवारत ऐसे हिये उरशाल

करीहै। को जगनाहिंभयो अभिमानअरी इननयनन वाढ़िधरीहै ८५॥

कपोलवर्णन॥

क०। मदनमहीपके मुकुरद्वैसोहात गोल माखन के गोल कैधौं हाथे चिकनाईहै। भनतदिवाकरकीरूप के समुद्रमांझ रतनसे रूरे युग सफरी तराईहै॥ कैधौं स्वर्णशीलचारु चांदीकीकलाईदैके सुखमा बिरंचिरचि हाथ से बनाईहै। कैधौं आसमानते मयङ्कद्वै देहहोय राधिका तिहारेये कपोल ठहराईहै ८६॥

तथा। सुरभसुवर्णजासु पुहुप गुलाब कंज आदर समाजेमनोमदनघनेरेहैं। डोलत सुलोलगोल लोलक अमोल झलकमानोप्रभा तालनीलकमलबसेरेहैं॥ भनै रघुनाथ दीप्त रासहैं प्रकाशपुंज आसन्न मनोजके सदा सो मेरेहरे हैं। पियमनलोलमोल लैनकेलिवासकीधौं गोलगोल अमल कपोलतिय तेरे हैं ८७॥

स०। चन्द्रमुखी चपलासीलली लखि लालमनोज कीमौजन बाढ़े। द्वैरस हासके कूपकिधौं पति प्रेमके पूरनकोयहखाढ़े॥ योंरघुनाथ बिलोकेलसै मुसक्यातही देतीसुधा जनुकाढ़े। मोहतीं मोहन के मनको मन मोहनी कीये कपोलकी गाढ़े ८८॥

क०। सुखमा भरतभरे परमाके सांचेढरे सुधासों सुधारिधरे दरपन सुदेशहै। आभाकी निकाईहै किदर किधौं कांतिनके तीनों पुररूप पुरजनकेनरेशहै॥ लप टन लोचन चितक देखि वलिभद्र झलकत चौधैकिल

कनिके सुदेशहैं। गोरगंडमंडल अखंड ज्योतिवन्ततेरे छबिके छपाकरकै द्युतिके दिनेशहैं ८९ ॥

स०। शोभाकीसांचमें मैनकीढारी लसैयुगआरसी आनँदखानकी। रावरेडीठिकेबैठिबेकी किधौं फाविरही फरसे फटिकानकी॥ भाषैमुनीरघुराज किधौंसरसीयुग सोहिरही सुखमानकी। रुकमिनिके किधौंगोलकपोल पराजैकरै उभय चन्द्र प्रभानकी ९० ॥

क०। मुकुरसे मंजुल झलकिरहे माणिकज्यों हँसत परतगाड़ अमल अमोलये। कमलकीकोमलाईलागत नाा नेकजामें रसभरे चीकने लटेतबने गोलये॥ गदगदे गोरेगोरेकठिनई थोरे थोरे अरुणाई बोरेचोरे चितहिं बिलोलये। अधरनकेप्यारे कैधौं मानहू कतारे शिवनाथ छबिवारे चन्द्र निरखि कपोलये ९१ ॥

कपोल गड़हावर्णन॥

क०। भामरि परत जल जोवनके जोरकीधौं जामें छवि बूड़त सकल प्रमदानकी। निकासि सकैन कस करिहारीबलिभद्र नैनना गनायबेकीबोड़ीबिधवानकी॥ उदित नवीन होत रितत भरतमानौ रूपकी निवारि कीधौंबुंडी सुखदानकी। पियमनपारद अटकिबेकीगाड़कीधौं गाड़गंडमण्डल मृदुल मुसकानकी ९२॥

तिलवर्णन॥

स०। राधेकी ठोढ़ीकोबिन्दु दिनेश किधौं बिसराम गोबिन्दके जीको। चारु चुभ्योकनको मणिनील कैधौं तमाबजन्योरजनीको॥ कैधौंअनंगशृंगारकेरंगलस्ये

वरवीचवस्यो करपीको । फूलेसरोजमें भौंरीवसी किधौं फूलशमीमें लग्या अरसीको ९३ ॥

क० । अमल कपोलपै अमोलगोल श्यामरंगआयके अनग कैधौं पूतरीसमाईहै । भनतादिवाकरनिशाकर कलङ्ककैधौं चन्द्रमाके धोखे मुखमण्डलमें आईहै॥ कैधौं कमलासन सँवारि छवि आननके नजरि नलागे याते कालिमा लगाईहै । कैधौं कीलनीलमणि राधिका तिहारेतिल कैधौंकैसवील जादूलालकोलोभाईहै ९४॥

तथा । कैधौं रूपराशिमें शृँगाररस अंकुरित कंकुरित कैधौं तम तड़ित जुन्हाईमें । कहैंपदमाकर किधौं योंकामकारी गरनुकतादियोहै हेमफ़रदसोहाईमें॥ कैधौं अरविन्दमें मलिन्दसुत सोयोआनि कैधौं तिलसोहत कपोलकी लुनाईमें । कैधौंपस्योइन्दुमें कलिन्दी जल विन्दु कैधौं गरक़ गोविन्दभयो गोरीकीगोराईमें ९५॥

तथा। फटिक शिलामें नीलमणि इकमुद्रितहै कैधौं खेतराजित सनेहबीज वोयोहै । कैधौंरसहास्यमेंशृँगारने अगार कियो कैतूंयशजाल डाल अयशहिगोयोहै॥ भनै रघुनाथ कीधौं यह तिलतेरो गोल गोलहीकपोल पै अमोल पीतमोयोहै । कैधौं क्षीरसिन्धुमें गोविंदयह राज्योकीधौं मन्द आनचन्दमें अनन्दमनसोयोहै९६॥

तथा । गाड़परयो कैधौंयह मदनमतंगमात्यो कैधौं चंचरीक अरविंद रसपाग्योहै । कैधौंश्यामघटाकोकन्हका टूटिगड़ि गयो रस वरसावन सरस अनुराग्यो है ॥ करत विहार बैठि बालकेवदनपर कुशलसिंह देखोयह

रूपमद दाग्योहै। नैनठगहाँसीफाँसी डारिमारिरसिक मनताहीते चिबुकगाड़ कालिमासों लाग्योहै ६७ ॥

श्रवण वर्णन ॥

स०। प्रेमकथा रसपीवनको युगकंचन प्यालकिधौं भलभावैं। आयकै बैन अन्हायबेको किधौं बावली ह्वै अतिमोद बढ़ावैं ॥ भाषमुनी रघुराजकिधौं सुखमाके समुद्रकी सीप सोहावैं। रावरे के गुणके किधौं भौनसो रुक्मिणी श्रवण किधौं छविछावैं ६८ ॥

क०। कंचनकेपत्र कैधौं मुक्ताजड़ाय दीनो प्यारीके बदन मैन मदसों उयो परै। बारिज दलन ओस कनसे विराजमानशिवनाथमंजुलकपोलनछुयोपरै॥ बीचबीच शीतलाके दागनमें ढुरिरह्यो जुरिकै उमड़ि आनिकचन दुवो परै। राहुके रदनके छदनबीच चंदनते छलकि छलकि अमी बुंदनचुवो परै ६९ ॥

नासिकासह भूषणवर्णन ॥

क०। कीरकैसे ठौर पेख परम प्रकाश मान सुरभि समीरके झकोर झहरातहैं। भनतदिवाकरबुल्लाश्वेत मोतीसंग कैधौं पंचबाणके निशान फहरातहैं॥ कैधौं बेधवायो बेध रूपआति बेधहेतु कैधौंटूटे चंचरीकतुण्ड दरशात हैं। बेसरिके बेसताबखाने कबिकौन राधे नाकके निहारे प्यारे श्यामतरसात हैं १०० ॥

तथा। कुन्दनलै विरंचिने नकासी मनो ताके बीच दीन्ह्यों जड़ कुलिश दुतिन्द्रका। ताके आसपास सजे शशिमणि चन्द्रकांतताराгणवृन्दमें विराज्यो नखति-

विकसतकंजपुंज स्वातीबुन्ददावाकरचातकचचातहै ॥ सुकविनिहाल जैसे करीके कपोलनपै अलिन अवलि करिनितमड़रात है । ऐसेमहाराजनपैदावा कबिराजन को धूतनके द्वारे कहूं मूतन न जातहैं ६१ ॥

तथा । शाहभये सूमड़ा सुबादशाह हीनहद खग्गे खगरेटन दुशाला बेंचखाईहै । भोले भये भूपतिकनौड़े धनीवन्त सब मूरख महन्य अन्ध देत ना दिखाईहै ॥ कायथ कपूत भये कूर रजपूत धूतबनियां बरूथपेखि पुंज पछिताईहै । काकेढिग जाई काहि कबित सुनाई भाई अब कविताई रहीफजिहतिताई है ६२ ॥

तथा । ऐसे ऐसेदानी पूरे अकटभे कलिबीच देवेंना दिवावें आपपायाकरें नोसहें । सुनेनासुनावें दुखदीन-ताकी बात कछू निपटअजानकैके बैठलखमोसहें ॥ क-हत न चीज चीजसेतसेतएकसार देखेंनादिखावेंआप आंखें नाहिं गोसहें । सैलनको चलें तबगदहीते शोर होत बचो बचो हटो हटो फोकी पोस पोस हैं ६३ ॥

तथा । पण्डितकबिन्दनकीबूझहै नकूरनके काथिक कलांवत फिरततान गानेको । कहत उदेश देखिसमर सपूतनको घोड़ेकेचढैयनको चनानाचबानेको ॥ आदर सों लेत ताहि जौन वाहियातबकै छोड़िकै पुराण वेद धरमके बानेको । जुरिकेगवांरगट्टा बैठचवहट्टा देतआ-ल्हाके गवैयाको रुपैया रोज़ खानेको ६४ ॥

स० । चरचाकुटनीनकीनीकीलगैभँडुआनकीखातिर ताजी रहैं । रँडियानकी लागैं भली बतियां गँडिया-

नकीत्यों शिरताजी रहैं ॥ नहिंजातहै बातगुनीकी सुनी कविकोविदते इतराजीरहैं । निशिवासरपास जोपाजी रहैं तौ महीप या कालके राज़ीरहैं ६५ ॥

क०। दानीकोउनाहिंनेगुलाबदानी पीकदानी गोंद-दानी घनी शोभा इनहींमेंलहे हैं । मानतगुणीकोगुणही में प्रकटत देखोयातेगुणीजनमनसावधानीगहेहैं ॥ हय-दान हेमदानगजदानभूमिदानसुकविसुनाये औपुराण-नमेंकहेहैं। अबतो क़लमदान जुजदान जामदान खान-दान पानदान कहिबेको रहे हैं ६६ ॥

तथा। पौरके किवांर देत घरे सबै गारिदेत साधुन को दोष देत प्रीति ना चहतहैं । मांगने को ज्वाब देत बात कहेरोयदेत लेत देत भाज देत ऐसे निबहत हैं ॥ बागेहूके बंददेत बारनकी गांठदेत परदनकीकाछदेत काममें रहतहैं । एते पै सबैईकहैं लाला कछूदेतनाहीं लालाजू तो आठोयाम देतई रहत हैं ६७ ॥

तथा। माने सनमाने तेई माने सनमाने सनमाने सनमाने सनमान पाइयतुहै । कहैं कबि दूलह अजाने अपमाने अपमान सों सदन तिनहीं को छाइयतु है ॥ जानतहैं जेऊतेऊ जातहैं बिरानेद्वार जानबूझ भूलेतिन को सुनाइयतुहै । काम बशपरे कोऊगहत गरूरतोवा आपनी जरूर जाजरूर जाइयतुहै ६८ ॥

तथा। स्यारनके शादी बकवादी श्वान सिकरनगी धनकी गादीबैठि देखकोकटतहैं । होड़ाहोड़ी हारबोटी बोटी बांटलेहैं हम ऐसेकहे चीलहनके मण्डफ़ मढ़तहैं ॥

गाड़ेते परत शोक साड़ापरे पांयनमें सभामें धसत दु-र्गन्धसों मढ़त हैं । जीवजन्तु जोर जहांतहांकरें शोर सब साहिबके घोड़ा आज बाहिर कढ़त हैं ६९ ॥

तथा । काकनको भाग अनुराग सबगीधनके चाहि अंग अंगनमेंस्यारनसतायोहै । पूरोक्रमपुंजसोंकलेवर कलित जाको जुरि दश पांचयोधा जोमसोंउठायोहै ॥ कहैं सिथिलेशलागे अनुजभुशुंडिकैसो लोहूको न लेश वेश विधिना बनायोहै । दीरघ दिननको सुज़ाहिर दि-शान मांझ ऐसो बर बाज कबिराजको बतायोहै ७० ॥

तथा । महामिहीं जामापाय पायजामा गुलबदनका चीरा चारु बांधे तुर्रजरीके निसारेहैं । तकिया लगाये बैठे हुक्का पेंचवानापियैं खिदमतगुजारिनते करतइशारे हैं ॥ बेनीकबि कहैंआहिऊहिमें प्रवीणबड़ेधरमनचीन्हें लाजसरसाविसारेहैं । खायबेसखाने आयबैठेखसखाने ऐसे लाखहूं जनाने लखनऊमें निहारे हैं ७१ ॥

तथा । दातावरहोती तौक़दरतेरीजानीजाती आई है भलेघर बधाई बजवावरी । खानेतहखाननमें आनिके बसेरोलेहु होहु न उदास चितचौगुनो बढ़ावरी ॥ खैहों ना खवैहों सरिजैहों तौ सिखायजैहों यहिपूतनातिनको आपनों सुभावरी । दमरी न देहों कवौंजानेमें भिखारि-नको सूम कहैं सम्पति सों बैठी गीतगावरी ७२ ॥

तथा । अगन बचाये शुभचारो गणनाये अरुउक्त उपजायकै बिसारो नाम हरिका । लोभके अजानमें स-चान सबमूलिगये कीवे पर ऐसइ अधम ऐसेअरिका ॥

कहैं कवि लोग हमदानकी कहांलौं कहौं मांगेसेनदियो जाय जासों छेक खरिका। सूमके कवित्वकरि मनमेंग-लानि होत परे पछिताय ओछिनारिकैसोलरिका ७३॥

तथा। दम्भीदगाबाजनकीबाढ़ीहैअधिकथापज्ञान ध्यानधारिनकी बातबेप्रमानाहै। पूंछत नकोऊ कबिको-विदप्रबीणनको नकलीहरामिनको हाज़िरखज़ानाहै॥ ठाकुर कहत कलिकालकोप्रभावदेखो झूंठी बातकहि कहि जनम सिरानाहै। बड़ेबड़े सूबा तेऊ जात पाप डूबायह देखि जिये ऊबाकीअजूबा कारखानाहै ७४॥

तथा। राजनकी नीतिगई मीतनकीप्रीतिगई नारि नप्रतीतिगई जार जिय भायोहै। शिष्यनकोभावगयो पंचनकोन्यावगयो सांचकोप्रभावगयो झूंठहि सोहायो है॥ मेघनकीवृष्टिगई भूमिसोतौनष्टभई सृष्टिपैसकल बिपरीत दरशायोहै। कीजियेसहाय हे कृपाकर गो-बिन्दलाल कठिनकराल कलिकालबनिआयोहै ७५॥

स०। सूरजके रथलागेरहो याके आगेभयोकईबेर कन्हैया। लोमशके लरिकाईकेखेलकोभूलिगयोजगको उपजैया॥ ऐसो तुरंग मँगायके भूपति दानकोकादोद-रिद्रको छैया। झुण्डन काकलगे फिरैं संग मनोयहका-कभुशुंडि के भैया ७६॥

क०। वेदकेपढ़ैयाको अढ़ैयाकोनयोगलागै आल्हा के गवैयाको रुपैया रोज खानो है। होती क्यों न होती गरे पोथी कुल नारिन को हारवार नारिन को बसन खजानोहै॥ माखनकहतगुरुपैसाकोपसेरीभर पैसहीको

पैसाभर माहुर विकानोहै । यारो गुणमानो और गुण कोनदोष देहु गुणन हेरानो गुणगाहकहेरानोहै ७७॥

तथा । धर्मकेन कर्मके कुकर्मिनके मूलमूढ़महामति मन्दरहैं विषमसमीरके । हेमकहैंहितुकेनपितुके नमित्र के चित्तकेमलीनहैं अधीरदलगीरके ॥ वानीवेदवानके न कलमा कुरानके न रामरहिमानके न अयशोगँभीर के । विप्रके न ईशके न पण्डितकवीशके सो बाजेबाजे वेसहूर गुरूके न पीरके ७८ ॥

तथा । कृपणकंजूस वड़े गुणके मंजूसजेर देहै कन नूस राखे नियत भिखारीमें । दानको न जाने सनमान कोनआनेगुणवानको नमानेरहैंशिष्णवरदारीमें॥ ठाकुरकहत भलीवुरी कोनशोचेनेकरातदिन सदाचितराखे मारामारीमें। राजीना सिपाह औनजंगकीउमाहाजिन्हें यशकी न चाह ऐसीथूकसरदारीमें ७९ ॥

तथा । शौकशेरमारिवेको सभामें सुनावैंसदा स्यारहू न मार्यो कहूं झारोकीझरीन को । हाथमें न जाके जोरसेरके उठायवेको जिह्वाते उठायो करें पुंज सिखरीन को ॥ ग्वाल कवि कहैं श्री युधिष्ठिर सोसांचोवैन देतसबहीको दमयाम औ घरीनको । वाजेवाजे भूप ऐसे वेशरम होय जात राखलेत हाथी चारो डारत चिरीनको ८० ॥

तथा । पन्नाके पंडोरगढ़ झन्नाके झवैयाझारि झारूदार झांसीके भवैया भानपुरके । कहैंकविकुन्दनकमाऊंके कुम्हार भांड़ दाउदके दरजी दमामी दानीपुरके ॥

तेली तिलगानकेतँबोली तेजगढ़वाले भावजकेभांगड़ सोनार सानपुरके। येते मिलि मारैंजूती चुगुलचवाई शीश कालपी के कूंजड़े कसाई कानपुरके ८१ ॥

बिबिधभांतिके कवित्व व सवैया १८ ॥

यह कवित्वयादि फ़ारसीकी तरहदूसरीतरफ़ सेभीपढ़ाजाये तो भी एक कवित्वहोगा ॥

स० । नचमों दुखके नवदेव दयाल वसौनतयाम जहौनकलौ। नचरोष सुचेतनतो बिछुरेकबहूंकलवाहि परैन पलौ॥ नचमों बिनमानित बानितिहींनितसोबस चार बिचार भलौ । नचलौ चितचैन नहींचिरुचोप रसारसगैल लला न हलौ १ ॥

क० । बातनके ब्योंतमें नकीजियेकतरब्योंत दरज मिलायके मिटाय देहौंबिरहैं । सुधीहौसुधेवञ्चौरेवयूकी नजानूं कछू तैसेही बचन मोसोंकहोकिनभारिहैं ॥ अब कीन जानों रीति नई ब्रजचलीकैसे नैननकीसैननसों फारिडारो जिरहै। अरज हमारीमान हरि सों विचार कहा मिलो मनमोहन सों खोलि दिल गिर है २॥

गूढ़अर्थवाले कवित्व व सवैया १९ ॥

क० । ऊंचीसतखनीपै अटारी राधारानीजूकी तामें ठौरठौर सीसेजरेहैं खरेनये । सांझकी समयमें सूर पश्चिम दिशामें लुग्यो प्राची मुंहचूम्योचन्दचाहिचित कोदये॥ दुहूंओर दोउनकोपस्योप्रतिबिम्बकांच भीति

में त्रिलोकें सब अचरजसो लये। देखहु बिचित्र या
चरित्रकैसोदीखपरैवीसरविदशशशिसंगहीउदैभये१ ॥
तथा। मोरके मुकुटकीहू तैसे पीतपटकीहूछूटी भई
लटलीहू छविनै सवैजये । याते राज राजही शृंगार
मेंसराह्योजाय आजकीविचित्रता सुदेखोचितकोदये॥
पांचरंग मणिको पचास दानेहारगुह्यो कंठलह्योहरिके
हजारन चितैगये । सातगुरुआठबुध पांचराहू जाने
परैं वीसरवि दशशशिसङ्गही उदैभये २॥
तथा। मानवती मन्दोदरी ओढ़ेपट सूतीहुती रैनि
माहिंरावण मनाइवे तहांगये। सकलभुजामें रत्नबाजू
को बनाये सब शीशपै किरीट चमकाये मुकुतामये॥
चादर को खैंचत चमकि चपलासी उठी पतिकेशृंगार
माहिं दोऊ नैन को दये। बोली सेजके समीप कैसेकै
घटा में यह वीसरवि दशशशि सङ्गहीउदैभये ३॥
तथा। आजुहौंगईही वृषभानजूकेभौनमाहिं राधा
पलिकापैबैठी करआरसीलये । दत्तकविसोहैं कंठमो-
तिनकीमाल जुगकुंडन बेंदीभाल छविसों छये॥ पांच
पांच हीरनते लसी दुहूं ओर पाटी ताते दूने रतनन
वेनी छोरलौंदिये। शीश सारीटरैं दीसै भूषण निशामें
मानो वीसरविदशशशि संगहीउदैभये ४॥
तथा। आरसी सोहाई आजु सुखमा अँगारसी या
राधिका के करके अँगूठेमेंसखीअये। बीचमाहिंशीशी
छविशीशो शुभदीसो परै पांचते सूदनेरत्नघेरिचहुँघा
दये॥ चोखी चटकीली चितचोरनीचमकदारदेखतही

मोहिजैहैं मोहन तहांगये। ऐसी दीसपरै जगदीश की सों मानो बिस्वेबीस रवि दशशशि संगहींउदैभये ५॥

तथा। बैठ्यो यज्ञ करिबेको रावणनिकुम्भिला में अभिचार अग्निमाहिं होमेपशुहूहये। जानिकैविभीषणतें वानर पठायेराम हनूमान अंगदादि किलाकि तहां गये॥ दशशीशको सुअवरोध अवराध्यो तिन शत्रुहिं विलोकि चहुँओर घेरिकेठये। तिनहींकी संख्याको बतैबोयह जानोकीश बीसरबिदशशशि संगहीं उदैभये ६॥

तथा। भक्तहे गणेशकेते भूखरहे चौथितिथि कछुरो न गयेक्षुधापीड़ामें जबैछये। सिद्धिबुद्धिके समेत निज नाथ झांकीचही इन्द्रको उदय चह्योयाहीरंग मेंरहे॥ दासन झुण्डको बिलोकि बक्रतुण्ड दुखीतिन्हें सुखदेनहेतु उभयप्रियालये। ताहिसमयकूपालदत्त जासु चन्द्रभाल बीसरबि दशशशि संगही उदैभये ७॥

स०। क्यों लग्योचन्द बिधुन्तुद आयके क्यों अरबिन्दनभृङ्ग छिपायो। क्योंभये श्वेत अश्वेत मरालावियोगिनी क्योंघिसि चन्दन लायो॥ क्योंमृगराज मृगीन कियो बश क्यों गजराज गजी शिरनायो। सांची कहौ पियभेद लहौ रजनीपतिके गृह क्यों रबि आयो ८॥

तथा। बाघ बछानको गाय ज्यवांवतबाघिनपै सुरभीसुत चोखैं। न्योरनको सहरावत सांप अहारन देव उन्हैंप्रतिपोखैं॥ व्याधिकथानहिंमैनमुनी अवलोकवसे जहँ कुंडल ओखैं। नैननरागमयी पिककेमरु बिरहीबैन शरीरके घोखैं ९॥

तथा। गंग नहीं मुक्ता भरी मांगहै चन्द्र नहीं यह उद्योत भालहै। नीलनहीं मखतूल की पुञ्जहै शेषनहीं शिरवेनीविशालहै॥ विभूति नहीं मलयागिरि शोभित विजयाहैं नहीं हरि विरह वेहालहै। येरेमनोज सँभारि के मारियो ईशनहीं यहकोमल बालहै १०॥

तथा। सरितापतिकी तनयापतिबोलत सात औ-पांच कछूनहिं कीजे। पंकज पीतम को ऋतु बीतत मा-ननी शैल सुता सुत कीजै॥ हेहरहार अहार सुतबन्धन तारन केर ससावत जीजे। तारनईश बिमान थके नंद-रामकहैं उठवाम चलीजे ११॥

तथा। चन्द्र नहीं विषकन्दहै केशव राहु यही गुण लीलि न लीन्हों। कुम्भज पावन जानि अपावन भारि पियो पचि जान न दीन्हों॥ यासोंसुधाधर शेष बिषा-धर नामधर्योविधिहै बुधिहीनो। शूरसुभायकहाकहिये जेहिपापीलै पाप वराबर कीन्हो १२॥

तथा। जोत्रयमूरतिकेसुतकोसुत तासुतकोसुतलेहुबिचा री। तासुनेवासकेनामकोजोसुततासुत वाहनकोभवका री॥ताअरिपुरकेद्वारवसैयकभूसुर तेजप्रतापहैभारी। ता सुअहारबराबरदःखभयोमोहिंउद्धवबिनगिरिधारी १३

तथा। जीवहैंद्वै रसना मुखएकहै तीनहैं नैनते रूप विशेखैं। तीनितिया विधिकैरति एकहै ताकेसपूतहैंशेष विशेखैं॥ होय न कूटकहैं कविभञ्जन चातुर होय हिये महँलेखैं। बांझको पूतहै आनिकि आंखि अमावसके दिन पूर्णिमा देखैं १४॥

क०। प्रथम पचीसहूके बैरको न्यवारति हौं छठयें अठारह और पन्द्रहच्चढ़ायकै। चौबिस बतीसऔ सताइससतावतिहैं तातेक्षितिसुतसों उठतअकुलायकै॥ भनै रामलाल प्यारी प्यारोको सँदेशो लिखि प्यारे मुखबैन कह्यो पथिक बुझायकै। जीवत जो चाहैंकान्ह तुरतमों मिलैंआनि नातोनाक जातीहौं भुवनऋतुखायकै १५॥

तथा। अजब पखेरू एक हाड़है न चाम जाके आप उड़ि जाय परपंखन देखातहैं। ताके बार बीनिबीनिबसन बनावैं लोग ओढ़ितनुमेलैं दिव्यरोजहीदेखातहैं॥ जपतप योगवारे षटरस भोगवारेलालचन्द्र ओढ़ि ओढ़ि हिये हरषातहैं। सुरमुनि ईशनको पण्डित कवीशनको मत सबकोहै यहैवाको मांसखातहैं १६॥

स०। मंगलहोत कहूं शिवराज कहोक्यहिके दुख होत बिशेखो। कौन सभामहँ बैठि न सोहत को नहिं जानत चित्तपरेखो॥ कौननिशा शशिकीनउदोतभो का लखिकै बिरहीदुखपेखो। बांझको पूत बिना अँखियान कुहू निशिमेंशशि पूरण देखो १७॥

तथा। सिंहके सिंहके अंशमें जोगुरुहोहिं तो भूल्यहु व्याह न कीजै। मेषके सूरज होहिं तो कीजिये भाषत पण्डित सो सुनिलीजै॥ गोदावरी अरु गंगके बीच में मेषहूके रबिमें न कहीजै। पंडित एककहै गुण मंडितजी में बिचारिजनो मतिदीजै १८॥

तथा। चन्द्रते श्यामकलंकते उज्ज्वलहैनिशि चन्द्रपै चन्द्रनहोई। वर्षिसुधा सबको सुखदेतरहै जो महेश के

मस्तक सोई ॥ है विपरीत नहीं विपरीत सो वेदपुराण कहैसबकोई। मासके मध्यमें हेमगोपाल बन्दोनर ताहि कहै कविजोई १९ ॥

तथा। कञ्जमरै रविके दरशे कबहूं न मरै वहचन्द्र दिखाये।मीनमरैजलकेपरशेकबहूंनमरैवहपावकपाये॥ नारिमरै पियके दरशे कबहू न मरै परदेशसुनाये। संत जो पापकरैं तोतरैं कबहू न तरैं हरिके गुणगाये २० ॥

क०। सासुमेरी राधिका कि सौति सोनजानै कछू पांचे ज्ञानइन्द्रिन सों ज्ञानना बताई है । देवकीनँदन कहै सुनौहो विहारीलाल पथिक तिहारे भागहीतेरैनि आईहै॥तीनिमेरे दूतीते प्रवीनी परमेश्वरते रचीविधि एकैकरि हमैं आठिनाईहै। एक सूरदासदासी एक जगन्नाथदासी एक भृगुदासदासी ताकी एक आईहै २१॥

तथा। पौढ़ी परयंकपर कोमल कनकलता लगाके कनकगिरि वनक विशालहै। कहैकवि दूलह सुअंगन सहिततामें तरुण तमालछवि छलकत जालहै॥ कमल के नालपर राजत युगल रंभारंभापै कमलयुग शोभित सनालहै। कमलपै कुरविन्द कुरविन्दपर चन्द्र चन्द्रपर चढेचारु बोलत मरालहै २२ ॥

दोअर्थी कवित्व व सवैया २० ॥

जेवर ॥

क०। लाई वीर तो हित विशेषि वरबाक जौनद्विज बलदेव लेलै हरष हमेलेहैं। छले मन भावैंतौ लखावौं सब सोन साज शोभितसमाज मोपै कानफूलझेलहैं॥

बेसरि छनी औ पायजेब सुखदेती अति जानत बनै बिशद जोसनकी रेलेहैं। लटकनलेरीफिर बाकी पहुंचीनकस बाला बेस बारी जानि मुंदरी पछेलेहैं १॥

भोजन॥

क०। केती बीरहागे औटि लखिये कढ़ी ललित करत बराबरी सो शशि छबि धोईमें। द्विज बलदेवतो बिलोक्यो कहिबेकी कहा भांते भावसानी जगजानी सो कहोईमें॥ पूरी तोरईते कछु शक्कर रहत ताहिखोवे काज राख्यो करि नीकी भांति लोईमें। चलिये चतुर लाल परस समय बिचारि जोई जोई चाहौ सोई सोई है रसोई में २॥

पक्षी॥

क०। कस नईकीरति बिशेष द्विजबलदेव श्यामा चटकीली कुही काबिधि जकतहै। मैनाकरबोलैहै कबूतरी अटासोबानि गीधि मैनजानीकससिकरै सकतहै॥ लालतोचकोरै मोरमानत्त कहोना कछू कैसी करबानक तिलोरीतें तकतहै। कालीमातिसरस पपीहा करिजात बेसराकी बाज आवै तूतियाका बकतहै ३॥

तथा। तूतीहै अमोल और कोकिला सोहाय बैन लखत तबीर करि श्यामहि सिखाईमें। होतही तयार आई मन्दिर तिहारे आज मैना फिरिजानौं अतिहित सों पठाई मैं॥ आछे पर पक्षी है अनूप रूप पेखियत भनत अनन्द शोभा दृगन बसाईमें। देखिये देवानी

गति लालकी न जानीअस वखत भुलानी तौ चकोरहै
चेताईमें ४॥

तथा। मांगसेंतिलोरी तू बटेर मुनिआतौ लालती
तरके जायवेको अति अकुलातहै। मोर कहा मानते
कबूतरको दीन्हो बाल क्षेमकरीराम तूतिया भाग सर
सातहै॥ कहैं नन्दराम मैना बकत पतैना रहै अबले
कुहीहै बाजआइनालखातहै। आपही चकोरहैसोवाके
हाल सारसहै सावनसों गीधहै महोका दरशातहै५।

ग्राम॥

क०। कानपुर कौन राति मोर गति छोड़ि पाल
मालवाकी वर उरवासी नर धारोहै। काबिल दिलीमें
गुण आगरे विचारि देखो सूरति बिलोको मैनपुरीसु
भारोहै॥ सौर कहि ध्वाई शक्तिपुरमें न कीजे धामरू
यशवन्त सोम धन्य धारोहै। सामकेतरानि करो पटन
उदयपुर जो विजयपुर कीन्हो भाग नगर हमारोहै६

तथा। तोहींसों बनारस विहार करा जौनपुर ते
रोई सोहाग पुर पुरवा बखानिये। अवधि तिहारीको
विजयपुर आवत है तेरोपरनामैंजोतिपुरअनुमानिये
आवै विजनौर वातैंभावैतो दिलीकेबीच आगरेगुणि
धनसिंह जवाजानिये। काशमीर डोलैवर उरपटना
खोलैमानिये सलोनो मतिमैनपुर ठानिये ७॥

वस्त्र॥

क०। नीकीजोन लागै तौ लखाऊं अतलसआ
तूळ तजि मौन मारकीन इम गायोहै। खासेचारखा

चमलेट डोरिया सो लाय बलदेव बिशद बिचार ठहरायोहै ॥ गाढ़ाहैतराखो तौ गवनहू दरेस होत चिकन को टारि सुखजारी मन भायोहै । नैनसुखलीजैतनुजेब लखिसारीलाल बिशदकिनारीगुलबदनसोहायोहै ८॥

वृक्ष ॥

क० । पीउपर रिझायबेको सहज न जानै बाल अमलीन जानैतैं अनारनरसालहै । बेलमातिकीजेशिर साबित तिहारे चूक बिसमैन पैहैं अवररातिसे बिहाल है ॥ कहैं नन्दराम तूतौ सनकी रहत वासों मोसन बकैना नींबी कसत न हालहै । रूस रूस तूनकै साखू व कमरखबेर दूबतिन कासनीय चन्दन तमालहै ९ ॥

तथा । अमिली रहति काहे बरसों हमेश आली पीपर द्वारगहे जीत नेम तेरोरी । साजनो बताऊंसाख जाकी आमनामा घनी यतेपरकरत करारजोघनेरोरी ॥ चोखेकहैं बार बार जामुनि नपावैपार महुवासोंरिसात आली ऊमर तरुहेरोरी । येरीकचनार तूतौ बार बार कहरकरै माहुली लगाय जात आवरी बहेरोरी १० ॥

तथा । चतुर बिहारीपै मिलन आई बाला साथ मांगतहै आजु कछूहमपैदेवाइये । गोदलेहुफूलदेहुनीके पहिराइमोती पाननकी पातरीहुताशनलैआइये ॥ ऊंचे से अवासकै झरोखे चढ़ि बैठिये जु सेज श्यामचलिये सुरति पति धाइये । ग्वाल समुझायबेको उत्तरजोदीन्हेंएक उकति विशेष भांति चारीनहीं पाइये ११ ॥

तथा । बासीबर उरके उदासी भये मोरगते पाली

नति अन्तहींप्रीतमपियारमें। परमाण लीजेमोसुहाग-पुरदेचीदासकाबिलकेदिल्लीहोगुणागरेबिचारमें॥बिजै-पुरकीन्हे भाग नागर हमारेआज कशमीर तिलकदै ललित लिलारमें। असनीके लागे लाल आँधिमेंमिले हैं मोहिं पटना समात उरउमँगि बिहारमें १२॥

समस्याके कवित्व व सवैया २१॥

आंगने खेलतनन्दको लाला॥

स०। चौतनी सूहा सजी शिरपै सखिपीरो झगा उर मोतिनमाला। लाल लटू चकई चटकीली लियेकर बोलत बोलरसाला॥ धावत गावतमोदबढ़ावतदत्तजू घेरिरहींब्रजबाला। होंअबहीं लखिआवतहों नँद आंगने खेलतनन्दको लाला १॥

तथा। माखन चोरिबे कृष्णगये घरमें लखिलीनो गुवालकीबाला। आपत्यों बाहर ह्वै चुपचाप लगाय चली सुदुवारमें ताला॥ आजु यशोदहिल्यायदिखाय हों दाउँभलो परिगो यहिकाला। योंकहिकै तहँ जाय लख्यो नँद आंगने खेलत नंदको लाला २॥

तथा। प्राणचढ़ायकै योगकरो कहा काहे करो ब्रत पुंज बिशाला। देह तपाय तपाय पचागिन काहे सहो घनबैठिकसाला॥ ब्रह्मबिचारत जो हियमें सोइ रूप धरे नरको यहि काला। जाय लखो किनवा नँदरायके आंगने खेलत नंदको लाला ३॥

तथा। लिखिकै शुभचित्रहिल्यायोचितेरोबिलोकि

रहींत्यहिको ब्रजबाला। निज आंगुरी दैदै बतावतहैं नँदभवनके भीतरको सबहाला॥ यहबैठीमथै दधिको यशुदा यहगाय दुहावतहै ब्रजबाला। यहदत्तअहैबल बीर खड़े यह आंगने खेलत नन्दकोलाला ४॥

तथा। जाहिंजितै तित प्यारोलखैं हमैंनाहींवियोग अहैकिहुँकाला। ऊधवकृष्णबसैंचितमें नितनैननआगे रहैं सबकाला॥ भाषहिंकृष्णसखा बनमाहिं बिलोकहिं बेनु बजावैं गोपाला। नन्दके धाममेंजाहिं जबै लखैं आंगने खेलत नन्दको लाला ५॥

तथा। भाषती हैं यशुदा की सखी सह्यो जाय न कृष्ण वियोग कसाला। ऊधोजू कैसी समय यह आय भयेब्रजब्याकुल गोप गुवाला॥ द्योस भले कितधौं वै गये करिकै हमश्यामशृँगार रसाला। लेतही नैननके सुखको लखि आंगने खेलत नन्दको लाला ६॥

तथा। छायव मण्डल को दिग मण्डल धूरितेपूरि दई त्यहि काला। लैगो अकाशमें ज्यों हरिको त्योंतृ-णावरतै पटक्यो है गोपाला॥ खोजमच्यो इतकान्हर को सबै ढूँढैं गलीन गलीन गुवाला। देखोअबैयागयो कितधौं हुताआंगने खेलत नन्द को लाला ७॥

तथा। धूरि रमैं बिलसैं सब अंग मचावत जंगरहैं तिहुँ काला। छीनतहैं लटवा करते झकझोरिकै काहू कि तोरत्त माला॥ फेंट गहैं विरुझाने रहैं घर जाने न देतहैं एको गुवाला। दत्तजू यों बहुभायन ते नँद आं-गने खेलत नन्द को लाला ८॥

छपै चन्द्रमा करै प्रकास ॥

क०। कानन में मोतिनके झूमकासु झूमैंजामेंनथ में अकथ मुकतानकी बन्यो बिकास। बनीमाहिं हीरा जग मग करि रहे ऐसी रानी राधिका को रह्यो आनन किये उजास ॥ तापै नीली सारीको सुघूंघुट फरफरात वायुते यों दत्तदीख्यो तासमयमेंरूपखास। मेघमण्डलीते जैसे तारामण्डलीसमेत अम्बर के माहिं छपैच-न्द्रमा करैप्रकास ९ ॥

तथा। कोयलियाकूकिकै सुकरति करेजेघाउ काम पर्यो पीछे बाधा देतुअहे ज्यों पिचास। दक्षिणकीपौन डाढ़े देहको ततक्षणही हूलसीकरति हिये फूलनहूंकी सुबास ॥ दत्तपीयबिनादिनरैनिअकुलाईरहों औधिलौं सखीरीकैसे बचिबेकीकरोंआस। मेरेप्राणलेइबेकोबिष कीकिरनिलियेएरीयाहुनाहिंछपैचन्द्रमाकरैप्रकास १०॥

तथा। कालिन्दी के कूलपै तमालन की कुंजमाहिं कदमके वृक्षमें हिंडोरा को बन्योअवास। दत्तजुदुहूंघा वेसरेशमकीडोरैंलगीं रतन जराऊ चौकीझालरैंबनीहैं तासु ॥ गादीमखमलकीपै सादी श्यामसारीपैन्हिबैठी मध्यराधाोगें सखीजुगें आसपास। झूलतमैंप्यारीद्रुम माहिंदुरैदीसैमानोघनमाहिंछपैचन्द्रमाकरैप्रकास ११॥

आजविपरीत समय सबै विपरीतहै ॥

क०। शीशलै मुकुट धर्यो कुण्डल करन कर्यो तैसेही उतारि ओढ्यो उपरैना पीतहै। वेषधारि पीको नीको राधिका रहीहैराजि राधा रौंनत्योंहीलई राधिका

कीरीतहै ॥ रूप विपरीत रचिराति विपरीतरचि दोउन दुहूँनलखिबाढ़ीदत्त प्रीतहै। आलीजायजालीरन्ध्रराह तैं विलोकिआजु आजुविपरीतसमयसबैविपरीतहै १२

तथा। श्यामने निहोर्यो तोहिंतैंने मुखमोर्योताते तिनकरी प्रीततैं बिनाशी प्रीतरीतहै। तोहिं अंकमाहिं लेततैंने झिझकारद्यो सोऊगयोरूठिलखितेरी याअनीतहै॥कलहविरचि पछितातक्यों बिरहभये तोहिंचन्द चांदनीके करत सभीतहै। कामहू जरावै बनबायुतोहि तावैजानि आजु विपरीत समयसबै विपरीतहै १३ ॥

तथा। मेरेप्राणप्यारे बारे बनको सिधारेसीय लषण समेतधारि मुनिन की रीतहै। दत्तकवि खानपान राग रंगभावैनाहिं भावै नाहिंसेज औ सिंहासन अजीतहै॥ प्रेतके निवाससो अवास यहलागे मोहिं भोजन सुधा सों लगैसुधातैं अतीतहै। आनँद के कन्द रघुनन्दन बिनारीआली आजु विपरीतसमय सबैबिपरीतहै १४॥

पेटसो और नहीं कोई पापी॥

स०। पेट के कारण जीवहते बहुपेटही मांस भखै औसुरापी। पेटही लैकरचोरी करावत पेटहीको गठरी गहिकापी॥ पेटहीफांसिगलेमेंडारत पेटहिडारत कूपहि बापी। सुन्दर काहे को पेटादियो प्रभु पेटसों और नहीं कोईपापी १५ ॥

पेटही के बशप्रभु सकल जहानहै॥

क०। पेटहीके बशरंक पेटहीके बशराव पेटहीकेबश और खान सुलतानहै। पेटही के बश योगी जंगम स

न्यासीशेष पेटहीकेवश वनवासीखातपानहै ॥ पेटहीके वश ऋषिमुनि तपधारी सब पेटहीके वश सिद्धसाधक सुजानहै । सुन्दर कहतनाहिं काहूको गुमानरहै पेटहीके वशप्रभु सकल जहानहै १६ ॥

मुरिमुसुकान की कक्काकी सौंहखानकी ॥

क० । भूलैनाहिं भौंहवैकटीली खमदारखासी कीरतिनशाई जिनकामके कमानकी । हँसतमैंदीसीसोन भूलत बतीसीदंत भूलतननैनसैन दैनदधि दानकी ॥ अन्तरंग सखातैं कहनहरिहीकी बात भूलीनाहिं जाति वारिमोरन गुमानकी । भूलतन गूजरीकी ऊजरीगहत भुजा छबिमुसुकानकी कक्काकी सौंह खानकी १७ ॥

तथा । जादिन गईहोन्योतेनन्दके विनयबानीहरिनै बखानीभटू तैंहूताकी कानकी । अंकमालिका कीसमय लीन्होतैं शपथमोरसिलिहों किशोरसमय कुकुटकेगान की ॥ दत्तगई नाहिं यादि करैं मनमाहीं सोई भूलिगे सकलगति मुरलीके तानकी । चूभिसीगई है छबिकान्ह के करेजे तेरी मुरिमुसुकानकीकक्काकीसौंहखानकी १८॥

तथा । छूटी लरिकाई आईसबै चतुराई अंग अंग में निकाई कामदेव प्रकटानकी । नैन मे लुनाईसुघराई सरसाई ताकी कोक की कलासी खासी मूरति बखान की ॥ जोबन जवाहिर सो चमक्यो सकल देह नेहकी लगन हियेमाहिं हुलसान की । थोरेसे दिनातभौंह को मरोरिलईबानि मुरि मुसुकान की कक्काकी सौंह खान की १६ ॥

तथा। माखन चोरावै मेरो दही ढरकावै कान्हगारी मोहिंगावैकरैनिजमनमानकी। अंगमाहिंलपटिकैअंगियाकोनोचिलेत यशुदाजी सांचीकहौंबातमैंप्रमानकी॥ यामैं झूठीहै न सौंककाकिहै दत्तमोहिं सुनि नँदरानी कह्योयारी वृषभानकी। मैंनहीं प्रतीतकरौं तेरीहै सहज बानि मुरि मुसुकानकी कक्काकी सौंह खानकी २० ॥

तथा। दक्खिनकी गनिकाकेगनेजात गाढ़ेकुच गुरुवे नितम्ब बानिरखैं तानगान की। बंगाली बरंगनाके केशभले बेशहोत नैनऊबिशाल बानिघने पानखानकी॥ जैपुर की वेश्या भली भेषरचि जानैदत्त बरनीहै बानि कांईकांई के बखान की। बारबधू ब्रजकी देखियत बानि यहै मुरि मुसुकान की कक्काकी सौंहखानकी २१ ॥

तथा। रतिरस रैनिमाहिं करिऔर ठौरश्याम भोर समय आयराधा कीरति बखानकी। सुनिउठि कीरति किशोर त्योंलिवायल्याई क्रोध ना दिखायो कछू पूजा मैं सुजानकी॥ कान्हकरि सौगन्द कह्यो जूमैं घरैहीहुती देखि मुसकात तिन्हैंबोली वृषभानकी। पूछेबिनबोलत सुबानि येपरीहै कहा मुरि मुसुकान की कक्का की सौंह खानकी २२ ॥

तथा। घूंघुट उठाय सतराय नैनको चलाय कुंजके मिलान मेंते शपथ प्रमान की। तादिनते जाउ जाउ ल्याउल्याउ ताकी यहीबात तजिश्याम दूजीबातना बखानकी॥ चलैमतिचलैयहखुशीहैतिहारीसीखदेतिहौंमैं दत्तकाबिसुनिलैसयानकी। भले बापकीहै तोसु आजुहीते

छोड़िबानिमुरि मुसुकानकी ककाकी सौंहखानकी २३॥
तथा। औचक निकुञ्जमाहिं मिली आजुगोपिका या कालिहही में जाकी अति कीरति बखान की। भुज भरि चाह मैं चहीहे मनमानी कोवै तौलौंताने काहुकी पगाहटको कानकी ॥ छपकिचलीहे छूटिदत्तजू छबीली गहिकह्यो मैं शपथ बोली फेरहू मिलानकी। बोलिछबि आपनी हिये मैं धरिगई मेरे मुरिमुसुकान की ककाकी सौंह खानकी २४॥

पायोभलो सेवती सुहागफलपूरोहै ॥

क०। गुंजत रहत वसुयाम मुखनाम तेरो देखत छबीलो जाको श्यामरंगरूरोहै। चम्पादिक आपने शृ-ङ्गारको दिखावैंघनी दत्तसदातिनतैं रहत अतिदूरोहै॥ सदाकेसंगाती जे कमल मकरन्द बारे मन्दकै तिनहूं तेरो ह्वैरह्यो मजूरोहै। चंचल भवँर को सुबश कीन्हो ताते तैंनपायो भलो सेवती सुहाग फल पूरोहै २५॥

तथा। शीशपै जटाहै भालचन्दकीछटाहै जाकेफूलन में जाके प्रिय आक औ धतूरोहै। गङ्गऊ रहति सङ्ग भसम रमाये अङ्ग कण्ठमाहिं विषपैन कहैंबैन पूरोहै॥ जाके तीनि नैन दत्त कविहूके चैनदैन नन्दी गण जाके नितरहत हजूरोहै। तिनशिवके पदारविन्दनको गिरि-जा तैं पायो भलो सेवती सोहाग फल पूरोहै २६॥

कैसी अद्भुत वरपाकी ऋतुआईजोसंयोगिनि
दुखद विरहिनि सुखदाई है॥

क०। पावसके आवत इत सरवर माहिं हंस जल

माहिं होति देखीनित कलुषाई है। मानसर चलिबेकी सुरति लगाई निज हंसिनीसुबंशिहू हिये यादि आई है॥ तहांके निवासीपक्षी पक्षिणी कहन लागेप्रीतिपर-देशीकी न हमाहिं सुहाईहै। कैसी अद्भुत बरषाकीऋतु आई जो संयोगिनि दुखद बिरहिनि सुखदाईहै २७॥

तथा। माताकी औ सासकी कछुक ईरषाई बश एक तियगेहएक नैहर बुलाईहै। पतिनै दुहूंतेप्रेमनेम निरबाहिबेको सासुरेकेगांवमाहिं नौकरीलगाईहै॥ चार मास चौमासेकी छुट्टीलेई ऐबै लग्यो तहांकी तियासों शिरधुनिपछिताईहै। कैसी अद्भुतबरषाकी ऋतु आई जो संयोगिनि दुखद बिरहिनि सुखदाई है २८॥

तरवार बही तरवाके तरेलौ॥

स०। भोरते सांझलौं सूर्य्य चलैं अरुशूर चलै हैं कबन्ध परेलौ। यही शिरताज गनीमन को प्रणतौन टरै दुहूंलोक टरेलौ॥ ऐसीबही अरबीगरबी शिवशंकर हू यमलोकडरेलौ। सो शिरकाटि गनीमनके तरवार बही तरवाके तरेलौ २६॥

तथा। लैप्रभुको वसुदेव चलेसो बिचार कियो तब नन्दगृहेलौ। जाय कलिन्दीमेंठाढ़भयो वसुदेवडरेजल आयो गरेलौ॥ चरननको यमुनाउमहीं जलबाढ़ोजबै वसुदेव गरेलौ। हूंकतही यदुनन्दनके यमुनाजी बहीं तरवाके तरेलौ ३०॥

सांवरी सांपिनि सोइ रही॥

सं०। मृगनैनीकी पीठपै बेणीलसै सुखसाजसनेह

समोइरही। सुचिचीकनीचारचुभीचितमेंभरिभौनभरी सुख वोइ रही॥ कविगंग जू याउपमा जो कियोलखि सूरति ता श्रुति गोइ रही। मानोकंचनकेकदलीदलपै अति सांवरी सांपिनि सोइरही ३१॥

पांचरवि दश शशि संगही उदय भये॥

क०। सारीश्वेत प्यारी पैन्हि मोतिन किनारीदार बड़े स्वच्छमोतीनाकनथ गुथिकोदये। बीचबीचबेंदी भाल केसरके बेसदेइ बन्दीछोर हीराअसदातसातको लये॥शीशफूलशीशचौवुन्दाचरईगुरकेहारदशदानेदेव नागमणिको धये। अमिततरैयन ऋषीशसातकबिगुरु पांचरवि दशशशिसंगही उदय भये ३२॥

तथा। शीश फूल शीश छुटि मोतीलर मांगछुटि भालसे उचटि टीकावारवारफरकी। अंचलउड़तअंग घूंघुट खुलत संग कुचन उतंग आँगीबंदगयोतरकी॥ आयआय कागअनुरागबोलेआंगनमेंहाथन उड़ावती भुमेल मधुकरकी। भनतादिवाकर पियाकेआगमन जानिनीवी कटिबन्धन समेतप्यारी सरकी ३३॥

भमी निकरयो वहिपूंछकी ओरन॥

स०। एक समय वृषभानसुता सो प्रातगई सरितान की खोरन। अंजनधोय अँगोछतदेह अरुबाहर बैठिकै बार निचोरन॥ वल्लभनै त्यहिकीउपमा जलके कणका वहैं केशके छोरन। मानहु चन्दको चूसतनाग अमी निकस्यो वहि पूंछकी ओरन ३४॥

हमारी ओर हेरिये ॥

क०। तापनको तिमिरि मिटायहित आपनदै थापन कोथापि पुंज पापनको पेरिये। द्विजबलदेव कहैं द्रौपदीपै दीन्हों डीठ दीनसुखदायक गयन्द गति गेरिये ॥ प्रीतिघन आपने पगनको बसाय मनतन बचहूंसोघन आनँदको घेरिये। एहो गिरिधारी बनवारी श्री बिहारी लालवारीको बिचारिकै हमारे ओर हेरिये ३५ ॥

कान्हके कलाकी कठिनाईहै ॥

तथा। कौतुक बिलोकन कलिन्दजाके कूल कलि कालिहही कढ़ीथीगतिकैसीकरि लाईहै। कबिबलदेवकहैं कलना परतनेककौन दृग कानन कहाधौंछबिछाईहै ॥ भृकुटी मटक पर अलक लटक पर नैनकी नटक पर चटक सोहाई है। कांटासी करेजे में कसक करिदीन्हो कह कुञ्जनमें कान्हके कलाकी कठिनाईहै ३६ ॥

चुचुवाती लटैं अरु मूड़मुड़ाये ॥

स०। शङ्करश्री गिरिजा अरधंगके मज्जन तीरथ राजमेंआये। त्यागकियो शिरकेश वृषध्वजमुण्डनवार उमानहिं भाये ॥ बीच सितासित द्वैनिकसे अवलोकि प्रभा बलदेव बताये। छातीछटाछबिकी छितपै चुचुवाती लटैं अरु मूड़ मुड़ाये ३७ ॥

नजरि सँभारे लाल ढारियो ॥

क०। उरज उतंगन पै जोर युग जंघनपै त्रिवली तरंगनपै भरि भरि ढारियो। लटकी चटकपर भृकुटी मटक पर आनन चटक पर पलकनपारियो ॥ औरगोरे

गान परमनरुचिघातपरबलदेव बातपरनेकहूनटारियो। शंकमानि प्यारी जूकी लंक लचकीलीपर ढीली ढीली नजरि संभारे लाल डारियो ३८॥

क्यहिहेत सखी मुरझानी पड़ी॥

स०। जब ते मनमोहन मौन सुन्यो तबते बिरहागि हिये में पड़ी। चहुंघा मुख हेरत दूतिनको भरि ऊरधश्वास अनङ्ग जड़ी॥ अतिनीर प्रबाह चलै चख सों मनों सूखीलता गति हेमछड़ी। कछुचेत नहींमुख श्वेतभयो क्यहिहेत सखी मुरझानी पड़ी ३९॥

लाजको जहाज आज डूबन चहतहै॥

क०। कैसोठानि बैठीहठ मेरीमन वाक्षण सों कोऊ समझावै तासोंबैर कै रहतहै। कैहै कहा एहो बलदेव दशा देखो नीरको प्रबाह दृगदूनों उमहतहै॥ कछु तनधनके सँभारकी गिनावौं कहा प्राणतो निछावरि करनको कहत है। तजिसब काज संग कीन्हो सुख साज अब लाजको जहाज आज डूबन चहत है ४०॥

यहिलाजनिगोड़ी पै गाजपरै॥

स०। बनशीरी समीरलगै तन तीरसों पीरमें क्यों मनधीर धरै। अति वोज जनावत रोज सरोज मनोज बिथाउर आनि अरै॥ हठि होयगो हालजो भाललिखोगुरुलोगनको शिषजाल जरै। मिलिहौंब्रजराजको आज अली यहिलाजनिगोड़ी पै गाज परै ४१॥

मछरी जल छोड़ि चली बनको॥

तथा। हटितून फँसैब्रजचन्द्रके फन्द बिनय करिहौं

बरजों मनको। अबबीन बजै लगी कानसोंसुनिपरि करैतन बेतनको ॥ अँखियां दुखियां किमि धीरधरैं ढरैं नीर भरैं सिगरे तन को। मृग छौननकी छबि छीनी मनो मछरी जल छोड़िचली बनको ४२ ॥

लोटिलोटि जातजैसे लोटन कबूतरी ॥

क० । सम्पुट सरोजसेउरोज खोज चोजनको रोज रुचिरूरी श्रीमनोज कैसीपूतरी। कैधौं रूप राशि रति रम्भासी सराहै सब रतनजटितमानो अम्बरसे ऊत-री ॥ प्रथम समागम नवोढ़ा त्यों नवल पति पानिप प्रकाशी करैबातें मुखतूतरी । नखतनखोंटिखोंटि पटी पटजोटिजोटि लोटिलोटिजातजैसेलोटनकबूतरी ४३॥

दन्तदाबि आंगुरी हथेली दाबि छतियां ॥

तथा। प्यारी के मिलन काज सांकरीगलीके वीच ठाढ़े नँदनन्दलसिजानि निज घातियां । अतिहीसमी-पपाय फूलो गात आनँदसों भरिबेको अंक चहो दाँव भलीभतियां ॥ सिसकिसलोनिबाल भृकुटी नचायवर कछुक पछेलि कह्यो शंकित सी बातियां। उतहीरहौजू पीछे आवति यशोमति है दन्तदाबि आंगुरी हथेली दाबि छतियां ४४ ॥

तथा। प्रेमबश धीरजकोधारतन कौनौभांतिउदित मयंक ऋतु राज रसरातियां। आतुरह्वै सांकरीगलीमें नँदनन्द ठाढ़े प्यारीके मिलैकीसबभांति गनिघातियां॥ आवतसमीपासिसकीसोसौंहहेरिहँसीभृकुटीनचायकहो चौचँदकीबातियां। अंतकोचलीसोतन्तकन्तकोबिचारि

बाल दन्त दावि आंगुरी हथेली दावि छातियां ४५ ॥
भांगकेकवित्त व सवैया २२ ॥
क०। बैठेहैं अमली सब पीसतहैं भांगकोईछानत हैं कोई तहांपीवेंमनपूर पूर। कहैं रससिंधु फेरखात हैं अफीमकोई गालवां चुवावैंकोई ठाढ़े भये दूरदूर॥ मलत तमाखू कोईपीवत हैं हुक्का ऐंठि चाटैंमुखश्वान आयभयेवह सूरसूर। कोइनकेचेहरापर भिनकैंहैंमाखी आय भये सब नशों में जुदेखो यहचूरचूर १॥
तथा। आयोफेर मूसाभांग साफीलेई भागचल्यो मारतहैं तीर कोई अंगुलीदेखावैंहैं। काढ़ैंतलवार कोई हाथ लिये बरछीहू काढ़िकाढ़ि जूताकोई हाथनबतावैं हैं॥ कमरकटारीखैंचिपिनिकले झूमि झूमि कोई लेय लाठी कूदि मारनकोधावैंहैं। कोईले बंदूक तहां देखि के निशानाखूब कोई दौरिढेलालेइ तापैयोंचलावैंहैं२॥
तथा। अरबकेदेशते जु आई यहहिन्दमांझखात सब कोई याहि मनमें उमंगी है। देख मन चले फेर वाहि समय भांगलेत बांधतहैं फेंट याकीउपमासुढंगी है॥ तुलसीके पत्रहूते बाढ्योहै प्रतापयाको फैलीदेशदे-शनमेंभांगकीउमंगीहै। लागीजबअंगी गतचलतात्रि-भङ्गी खूब तमाखूबहुरङ्गी गुणमेंहू यहजङ्गीहै ३॥
तथा। जरकीहै सासु दुष्ट दुलही हलाहलकी बीछी की बहिन परपंचरूपसाजीहै। नानीकरियारेकी धतूरे की ममानीपितियानीबच्छनागकीजहानमोंबिराजीहै॥

टकी तसवीर नम्बर २१॥

कहैं गंगादत्त वह पचावै धंनप्रानी औ अफीमकी जेठानी बिषखोपरे कि आजीहै। माहुरकी मौसी महतारी सिंगियाकी यह तमाखू दइमारीको किन्नेउपराजीहै ४ ॥

तथा। बुद्धिको गणेश बलदेवकी बिधाताजैसेचातुरी को वाक बानीथम्भन अफीमसी। योगजैसे रुद्र औ वियोगजैसे रामचन्द्र भोगको कन्हैया और रोगनकोनीम सी ॥ जागिबेको गोरख ध्यान धरिबे को ध्रुव त्योंदइबे को चालि सब काजको अतीमसी। निपट निरंजनसो बिजया विचित्र जानि सोवे को कुम्भकर्ण भोजन को भीमसी ५ ॥

स०। भीजतही सबरीझत हैं अब धोय धरी शिव के मन मानी। मिर्च मसालो मिलाय दियो तब घोटि करी वाकी रसघानी ॥ साफीसुरपतिरायबनी यहि ब्रह्म कमण्डलके जलछानी। गंगते दूनी तरङ्ग उठैं जबअंग में आवत भंग भवानी ६ ॥

क०। छूटी दुरवासना सुवासना चहूंघाघूंटीऐसोगुण सुनिसो सुकूटी योगज्ञानकी। इंद्रकीबधूटी रङ्गनैनछवि छूटी लूटी सम्पतिकुवेर कूटीकलिमल कानकी ॥ जूटी जस बेलि भूटी मायाको निकासफूटी फिकिर फरासटूटी अमलअपानकी। कूटीकामदेवकी अनूठीउक्तदानऐसी बूटी देख टूटीहै बधूटी देवतानकी ७ ॥

स०। खायेते ज्ञानकी खान खुलै बिन खाये खुशी नहिं होतहै बानी। चाहतहैं सबयोगीयती अरु देवनमें महदेवहुमानी ॥ याके समान न आनकछू हमैंजानपरी

यह मुक्ति निशानी। कोटिनरंग दिखावतहै जबअंग में आवत भंग भवानी ८॥

तथा। विजया जो लई ऋषितापसने सनकादिलई जिनहै व्रत धारयो। नारद शारद दत्तादिगम्बर व्यास लई जिन वेदविचारयो॥अंगदआपसुग्रीवलई हनुमान लई जिन लंकसुजारयो। बिजया सिद्ध अहै सबकारज रामलई जब रावण मारयो ६॥

क०।खाय देखे बीजबन्द असगन्ध आदिसबऔर खाय देख्यो मैंने सेमरको मूसरा। दिल्ली के हकीमवैद सब देखिडारे मैंने ताहूते उखरयोनाहिं खिष्टक कीलफू-सरा॥ दूधऔवताशे बहुपियेबंगडारडार ताहूतेसरयाहै नाहिं कारजको खूसरा। कहत मस्तान चौदह विद्याके निधान भैया भांगके भरोसे मैंने व्याहुकियादूसरा१०॥

तथा। देखत हरीहै गुण अमित भरीहै सिद्धसाधन धरीहै ज्ञान भरी समशेशकी। ध्यानकीपुरीहै कवितान ईश्वरीहै मतिदेतहरवरीहै बुद्धिकरत गणेशकी॥ जिन्होंने गहीहै तापै प्रभुताकरीहै कविलालवरणीहै ये निकाई यहदेशकी। सुर ईश्वरीहै नरनागधीश्वरीहै जलथलमें भरीहै यहलाड़िली महेशकी ११॥

तथा। जबलों न आवै रंग भंगको शरीर माहिं तब लों बजाय शंख कान नासुनातहै। लायघोटछानिकेल-गाय भोग दाऊजूको तबै दुख द्वन्द्व सबदूरतेपरातहै॥ औरई विचित्र गुणदेखो एक याको जोईसिद्धकियो चाहै बात सोई बनजातहै। जानै गुणीजनपै मूरख न जानै

भेव बूटी बिन छाने दुनिया लूटीसी दिखातहै १२॥

तथा। चाहै चित्रकूटमें बिचित्रतेसुचित्रह्वैकैनित्यही प्रवीन पढ़ै वेदऔपुरानको। चाहै यंत्र मंत्र औअघोर घोर सिद्ध करै चाहै करै कानन गोविन्द गुणगानको॥ चाहै शिवराम गिरिनारके गुफामें बैठि करैयोगजपतप कोटिन बिधानको। ज्ञानको गणेश मन करिबेकोप्रमा निधान बिना भांग भजन न भावै भगवानको १३॥

तथा। मिरचमसाला सौंफकासनी मिलायभंगखा-येते अनेकरंग अंगको उबारती। जारतीजलोदरकठो-दर भगंदरको सन्निपात बवासीर बावन त्रिदारती॥ सोकबि शिवरामदाद खर्राकोखराबकरै छईछीकछंजन नसूरको निकारती। पीनस प्रमेह बीसबावन तरहकी पीर कमर दरदको गरद करि डारती १४॥



रेलके कवित्त व सवैया २३॥

क०। भकभक भभकभभक ज्वालाझकझकधकध-कधुवांहोत बमकलदानमें। आसमान छाये जात हवा

छिनरावे जात सन्मुखहो ताके वाके परे अँखियानमें॥ वचनभनत इकदरशितमाशेदेखि खुशीहोतजात अप-ने मुसाफिरानमें। तड़ तड़ तड़ तड़ तड़ तड़होतजा-तबात सुनिपरत न दूसरे कि कानमें १॥

तथा। हाथीहै न घोड़ाहै न बैल गैलजोड़ाहै न हांकिबेको कोड़ाहै फकत एककलहै। चारि चारि अं-गुरीकेलोहनकीपटरीपै चारिचारि अँगुरीके पहियाप्रब-लहै॥ हलचलचलिजाततनिकन विचलिजात सीधी सीधीगलि जातअजब अकलहै। बेगमें प्रबलहैसवा-रीकी सकलहै वेवानकी नकलहैसोपालकीसकलहै २॥

तथा। भारीकारीगरनकीगातिमातिमारिगई किसने बनायो अरु काको यह ख्याल है। आगे आगे फर फर फूटत फुहारे जात मानो मतवारो गज कारो यह हालहै॥ वचनभनतएकरेलके अजबखेलकाहूपै मुसा-फिरान काहूपर मालहै। कोटिमनबोझको न समझै कहांलों कहों एकबिकटोरियाको सिर्फ अकबालहै ३॥

तथा। घनसों घहरातऔ उड़ात हाहाकार करि खातकाठपानी धुवां आसमानछायोहै। बैठक बहार देशदेशनकीभेंटहोत ऐसीफहरातमानो अर्जुनकोबान है॥ माधवकविकहै ऐसोपाइके बखानकरै लाखन मन लादि लेत जानत जहानहै। धावे जोससान बातदूस-री नआनयार रेलमेरीजानतौकुबेरको बिमानहै ४॥

तथा। पीनस मतंग गजसांड़िनी तुरङ्ग और बा-हन नरिन्द तामझाम औररत्थहै।बग्घी औ किरांची

सुखपाल टमटमगाड़ी यक्काडाककाटमें लियेतेतौ गरद्द है॥ नाव मोरपंखी और बनी सब खूब खूब चलैं दरि-यावबीच अग्निबोटजलदहै। सोकविगजराजकहै हृदय में विचारि देखो रेलकी सवारी से सवारी सबरद्द है॥

तथा। फफकतफहरात औउड़ातधुन्धकारकरि बाजु ऐसी धावत प्रचण्ड की प्रमानहै। ऐशकी सवारी महसूल आधआनाकोश सतनके करत काम माधव कवि बखानहै॥ देखो तौ अजूबा चीनवालेकी मन्सूबा पेंच के इसारे से चलतप्राणकी प्रमान है। धावे ज्यों शशानबाज दूसरीनआनयाररेलमेरीजान तौ कुबेरको बिमानहै ६॥

तथा। रथकी सवारी गज रथकी सवारी तांगेकी सवारी देखी गाड़ी तक मद्दहै। पालकी सवारी और नालकी सवारी सुखपालकी सवारी देखी पीनसमें गद्द है॥ बग्घीकी सवारी सेजगाड़ीकी सवारी बानगाड़ीकी सवारी देखी टमटम तकहद्दहै। किश्तीकीसवारी धूवांकसकीसवारीभाई रेलकीसवारीसे सवारीसबरद्दहै ७॥

भाषा व फ़ारसी मिले हुये कवित्व व सवैया २४॥

क०। श्यामतनुजाकारचाहाथमेंहिनाकारंग औरलबों कीलाली गुल्लालीसेदुचन्दहै। काननकीबाली औघुंघराली जुल्फजालीदेखपरीहै जी आलीचनमालीइसफंद है॥ सोहनीसीसूरतहै मोहनीसीमूरतहै खासाखूबसूरत है पूनोकासा चंदहै। हसती पेशानी कात्रिवाल इमसानी यारो आनँद का कन्ददेखा नन्दफ़रज़न्द है १॥

तथा। इश्क़ दरियायबीच पैरते फिरैहैं हमगरम न होतुहाथ अपनादियाकरो। जिगर औजान दिलकीभी सब आनडूबी दामनसेलगातिसे किश्तीमें लियाकरो॥ बेशक बिहारीकीकोशिश हरबारीहुईबालकवि प्यारेतुम युगयुग जिया करो। डालदो भरमजार नरम गरीबों पर छोड़के शरमटुकू करम कियाकरो २॥

तथा। बनेदल्लान जिनके पड़दे बुलंद जामें शहन कीशानके फरसबंद रासमें। लालोंकेखरंजेरंगा मेजरंग रंगेजेहीरा फटिकके खंभे छज्जेछाजेछबिकेकासमें। बादलोंके सायबान डोरी मखतूलों की कलाबत्तूनकाम के हैं पर- देपरकाशमें। जहांकोटिकाम ऐसी अतिअभिरामिश्याम बैठेररे आसघनश्याम आमखास में ३॥

स०। सांझसमय घरसे निकसी सबसखियनसाथ वहसांवरी मूरत। रुख्ज़ोनाज़ नमूदसनम बेताब शुदम् अफ़जूदकदूरत॥ मुसक्यायकैमोतनदेखिदियो तिरछी अंखियां चितवनकीमरोरत। होशमूरफ़्तनमुन्दबदस्त शुदह दिल मस्त जिर्दादने सूरत ४॥

तथा। कौन घड़ी करिहैं बिधना जब रूये आदिल- दार बुबीनम्। आनँदहोयतबैसजनी दरसोहबत यारे निगार नशीनम्॥ प्राणप्रियारी मिलै जबहीं दर बागे वस्ल गुलेश बिचीनम्। सूरत मित्रकी चित्रबसी कवि गंग कहैं चूनकशनगीनम् ५॥

तथा। चेहरे नूर बयान करूं महताब नलावततावे सफ़ा है। अब्रू खूबबनी महेनौबकारूरजवानीका ज़ोरो

जे फ़ाहे ॥ कद की हद्द कहां लौं कहों कवि राज कहैं सब देखि खफ़ा है। हुस्न की यार बहार यही बसदीद नयारे दिदार न फ़ाहे ६॥

तथा। तान सुनाय बजायके बांसुरी दिल की त्रिथा इस हरि तु मायम्। चाहै अत्यंत लहदे मिलि वो क्यहि भांति नज़ारे यार तु मायम्॥ लोग चवाइ बसैं यहि मांझ सो हाफ़िज़ मन नक़रीर तु मायम्। चन्द्रमुखी मुख घूंघट खोल कि ता अज़दूर दीदार नु मायम् ७॥

तथा। जा दिन ते यमुना तट तो हिं बजावत बांसुरी नेक निहारो। होश मरफ़्त न मुन्द बदुरुस्त उर ध्यान रहै दिन रैन तिहारो॥ हाफ़िज़ा फ़िक्र कुदाम नुमायम कोई उपाय चलै नहि मारो॥ कौन सों कैहें सखी री घड़ी कि जो सहि अंक मिलै गो पियारो ८॥

तथा। कासों कहौं यह बिथा सजनी चुं बुर्द दिलम् अज़ ज़ोर सितम्। दर्श सुधा रस प्याइये जु जे जुदा हये सो मन ज़ी बलन्नम्॥ ताप बुझाओ हिये कि मेरे तुम गाह बगाह नमूद करम्। चैन नहीं दिन रैन परै अब हाफ़िज हाल बेहाल जे गम् ९॥

तथा। वंसी बजी बलवे यमुना चलो चालिये सखी संग मिलके बहम्॥ तान वंसी चुंनक शोनगी अब चैन नहीं क्षण पल अ दिलम्॥ शर्मो हया कुल की तजिके करलो दर्शन चालि निज़ दे सनम्। हाफ़िज़ हाथ सों हाथ मिलायके शीतकरें हिंदै हम तुम १०॥

तथा। क्यों इतनो बतरावत हो मन शर्म हया राव

मै मैदानम्। ऐसो उपाय करो मिलिकैकि क़रार बिगी रद ईदिलेज़ारम्॥ हाफ़िज़ यामें नलाभकछू अज़ गुफ्ताशुनूनें मतलब दारम्। कासमुझावतको समुझै दिलमारा बुबुर्दकि आं महेयारम् ११॥

तथा। कासोंकहौं मनकी यह बिथा अपनो तनु आय जरानो परो। खेशो बुज़ुर्ग अकारिब राहमें देखि अत्यन्तलजानोपरो॥ तेरीमुहब्बती उल्फ़तमेंहमें हाफ़िज हायबिकानोपरो। दिलरफ्त ज़ेदस्त नमुन्द बदस्त अफसोस महापछितानो परो १२॥

तथा। बदनामशुदम्दरकुवों जवार अबकौन सीबातको शोचरहाहै। हाफ़िजखेशो बुज़ुर्गों अज़ीज़ अब मानो बुरो हमसोऊ सहाहै॥ होनी हुतीसोतो होयगई इनबातनमों अबलाभ कहाहै। मतलबेमन नबर आमदहैफ यहभागकी लाग हमारे महाहै १३॥

तथा। हरगिज़ लाग किसी कि नहींसब हाफ़िज़ हैतकसीर हमारी। वक्ते विदा न किसी नेकहाहमसाथ चलैं कि रहैं बनवारी॥ सो कहते नबनी कछुहाय करैं अबका ब्रज नारी गँवारी। देखि चले सो सबै कहियो अबऊधव जी तुह्मरे बलिहारी १४॥

तथा। जोवत राहथकी अँखियां अरुआये नहींऊधव गिरिधारी। जाहिर मेंतोखता हमसे नहींकोई हुई गाहेजुल्कारी॥ हाफ़िज़जातकही नबिथाकि भईहैकहा गतिहाय हमारी। सो मरिहैं बिषखाय सबैऐहैं जोनहीं यहां कुंज बिहारी १५॥

फुठकर कवित्त व सवैया २५॥

स०।सुन्दररूप त्रिया मन जानकी लोक औवेदकी मेड़त मेटी। अवधपुरी सुखसम्पति सों रजधानी सं-दलिछ तासों लपेटी॥ कहैं सूर किशोर बनाय बिरंचि सनेह कि बात न जातहैमेटी। कोटिक जो सुखहै ससुरारि तौ बापको भौन न भूलत बेटी १॥

क०। प्रेमकीदुकानमें बिचारिमैन पैठियतु कामकीदु-कान सों सयान सब हारा है। क्रोध कोतवाल जिन प्यादेको पकरि पायादाया कोदिवान जिन मायाफांस डाराहै॥ मोह के गुमाशता जे मिले भले आदरसोंसोह छबिगाहक जो बचिकैबिचाराहै।ऐसेऐसेबनिजको लादि है गोपाल लाल कंचन शहर परपंचन बिगाराहै २॥

॥ तथा। चन्द अरबिन्द बिम्ब बिद्रुम फनिन्द सुककुन्द न गयंद कुन्द कली निदरातिहै। चम्पा सम्पासम्पुट कदलि घनश्याम कहां कुङ्कम को अङ्गराग अङ्गना कर तिहै॥ केहरी कपोत पिकपल्लव कलिन्दी घन दर के निरखि दासी छतियांबराति है। मेरेइनअङ्गनकीनकल बनाई बिधि नकल बिलोके मोंहि नकल परातिहै ३॥

॥ तथा। बैरीप्रीतिकरिबेकी मनमेंनशङ्कराखैराजारंक देखिकै न छाती धकधकरी। आपनी उमंगकी निबाहि कीहै चाहजिन्हैं एकसो दिखात तिन्हैंबाघ औरबकरी॥ ठाकुर कहत मैं विचारिकैबिचारिदेख्यो यहै मरदानन की टेकबात अकरी। गही तौन गही फेरि छोड़ि तो नछोड़ि दई करी तौन करी जौननकरीसो नाकरी ४॥

जान होत खैबेको सवाद जोपै औरको खवाइये ८ ॥

॥ स० । द्वारिका छापलगे भुजमूल कह्यो फल वेदपुराणन सौनहै । कामदऊपरछाप सुनी जिहको सिगरे जग जाहिर गौनहै ॥ आपु लगाई जो कुम्भकोसोसुहाई लगै छवि सोउर भौनहै । औतीके छापकोप्यारे पिया कहिये हँसियाको महातम कौनहै ६ ॥

तथा । पीनसीबारोप्रवीनामिले तौ कहालौंसुगन्धी सुगन्ध सुघावे । कायरकोपि चढ़े रणमें तौ कहां लगि चारन चाव बढ़ावै ॥ जोपै गुणी को मिले निगुणी तौ पुरवीकहु कथांकिस्तोहिरि आवै । जैसेनपुंसक नाहमिले तौ कहौं लगि नारिश्रृंगार बनावै १० ॥

क० । एकैलियेचोरीकरछतुरीलियएकैहाथएकैलिये छांहगीर एकैदाघन सकेलती । एकैलियेपानदानपीक दान सीसासीसीएकैलेगुलाबनकी सीसीशीशमेलती । बोधाकविकोऊवीनबांसुरीसितार लियेलाड़िलीलड़ावै फूल गेंदनकेभेलती । छोटेब्रजराज छोटीरावटी रंगीन तामें छोटी छोटी छोहरी अहीरनकीखेलती ११ ॥

तथा । दुवन दुशासन दुकूल गह्यो दीनबन्धुदीन ह्वैकै दुपददुलारी यों पुकारीहै । छांड़े पुरुषारथकोठाढ़े प्रिय पारथसे भीम महाभीम ग्रीव नीचेको निहारीहै ॥ अम्बरतौ अम्बर अमराकियोवंसीधरभीषमकरणद्रोण शोभायों निहारीहै । सारी मध्य नारीहै किनारी मध्य सारीहैकिसारिहीकिनारीहै किसारीहैकिनारीहै १२ ॥

तथा । चाहकेहैचाकर गुलाम गोरे गातनकेसेवक

हैं सांचे सुघराई सुखदानके। खाने जादखासे खूब मूरतिके भाजभनै जोराबरदार तेरे कदम कलाम के॥ छोरा छांह छबिके पिछौरा पाय पोछनके भौरा खस बोई मुख मधुरबतानके। मोहकेमुसाहिब मुसद्दीदग फेरनके हेरनके हुकुमी हजूरी हांसे जानके १३॥

तथा। बंशी वारे प्यारे तेरी वाणीके प्रवाह बीच तरल सभाकी सभा प्रेमनीर छाकीहै। बेणुकी अदाकी तान बांकी बेसुकबिलाल चर थिरताकी थिरचरताहू थाकीहै॥ अकथकथाकीकथाकहांलौंबखानौतथा भवकी व्यथाकोनेक सुनतवृथाकीहै। पण्डितप्रथाकीमतिथा कीहैलथापथहै नझहिव्यथाकीयाकीकहनकथाकीहै १४

स०। कोऊडरानी परानीकोऊडरपै नहिंमेरोहियो मज़बूतहै। बावरी येघर बाहर की सबजाहिर मोहिं तिहारो अकूतहै॥ लावों दिखावों मिटावों कलंकयहां ब्रजएक बड़ो अबधूतहै। तोहिंतौ भावभवानी कोआवत गांवकेलोग लगावत भूतहै १५॥

क०। जोरपरे जोर जात भारपरे भूमि जातभूमि ज़ातयोबनअनंग रंगरसहै। कहैहेमनाथ सुखसम्पति बिपतिजात जातदुःखदारिद्रसमूहरसबसहै॥ गढ़गिरि जातगरुआई औगरभजात जात सुख साहिबीसमूह सरबसहै। चागकटिजात कुंवाताल पाटिजात नद्दीनद घटिजात पैनजात जगयसहै १६॥

स०। पण्डित पाखडत सौखल मण्डित सायरसा गरसो सुखमाने। संतहि संतभनंत भले गुनवंतहिको

गुणवंत बखाने ॥ जाकहँ जापर हेतनहीं कहिये सुकहा तिनकी गतिजाने। सूरको सूर सतीको सती अरुदास यतीको यती पहिंचाने १७ ॥

क०। आईतुम कैसे हमें बांसुरी बुलाई श्याम कहो कौनकाम छबिधाम तो शरनको। तात मात भ्राततुम्हें हैंसनेही किधौं नाहिं सांवरेसुना तो हमैंरावरे चरनको ॥ पति के तजेते गतिहोय न बड़ो है दोष श्रीपति भरोस अफसोस न तरनको। लोकवेद मरयादतजी क्योंप्रमाद परि जानैं न विवादगह्यो प्रेमके परनको १८ ॥

पद्मिनी लक्षण ॥

तथा। कमलकेफूल कैसीबास अंगसुकुमार कमलसी योनितहां जलतो न लहिये। चन्द्रसों बदन तनचम्पक सों कुन्दन सो बनी ठनी सबठौर जैसी जहां चहिये ॥ भावै देवपूजा श्वेतबसन सो रुचि हिय लिये लाजमान गति हंसकोसी गहिये। थोरोखात पिकबैनी बिचक्षण मृगनैनी जामेंगुण सुन्दर ये पद्मिनी सो कहिये १९ ॥

चित्रिणी लक्षण ॥

तथा। खीनकटि पीनकुच मीनसे चपलनैन गज- गौन कारेबार मोर कीसी बानीहै। मधुकैसो गन्धजाके सुरतके जलकोहै लांबीहै न ठेंगनी न पातरी मोटानीहै॥ सुन्दरसलोन सुकुमारयोनि सजैतासु जैसेफूल बटुरारो जामें भरयो पानीहै। रति सोनरति उपभो गहीसोरति चित्र संगीत सो भावलिय चित्रिणी बखानीहै २० ॥

शंखिनी लक्षण ॥

तथा। मोटीलांबीराजैदेह तैसीऊंची मोटीकटिटेढ़ी चितवनकुच छोटछोटीमनुहै। योनिमें विगन्धकामजल घन घनेवार उत्ताइलि चलेचालि गाजत त्यों घनुहै ॥ शतोपटभावै नखसुरतिमें लावैचारु तातेगात दयाहीन रोसहीं सो पनुहै। दीरघहैं दांत हाथपानत्यों बहुतखाइ ऐसेजाको चिह्नसोई शंखिनी को तनुहै २१ ॥

हस्तिनी लक्षण ॥

तथा। मोटोदेह मोटेओठ भूरेबार गोरीआप थोरे लाज पेटभरि खातिहै अघायकै। टेढ़ेपांयपांयनकी आं-गुरीहैंटेढ़ीसब ठेंगिनीसीकूरपुनिबोलै घहरायकै ॥ काम जलकीहैं गन्ध मदके गयन्दकीसी सुरतन कियो जाय जासों सुखपायकै। चलै मन्दगति यहै कांधे जाके नये रहैं हस्तिनीके लक्षण ये दियेहैं दिखायकै २२ ॥

तथा। हौरे हौरे डोलती सुगन्ध सनी डारनते औरे औरे फूलनपै दुगुन फबोहै फाव ॥ चोथते चकोरन सों भूलेभयेभौंरन सों चारोंओर सम्पन पै चौगुनो चढ़ोहै आब ॥ द्विजदेवकीसोंद्युति देखनभुलानोचित्तदशगुणी दीपतिसों गहबगहेगुलाब। सौगुनोसमीरकै सहसगुने तीरभये लाखगुणीचांदनी करोरगुनो माहताब २३ ॥

तथा। सिद्धिश्री सकल गुणगणके निधान शुभ ज्ञान धन बुद्धिमान जाहिर जहानहै। विद्याके अपार जगपावत नपार कोई सरिता समूह सहासिन्धुके समा-नहै ॥ शीलवान धर्मवान दृढ़व्रत नेमवान जगमतइस

लाम साहब सुजान है। बन्नापुर शालाकरपाठक सों रघुनाथ नामश्री मोहम्मद हफ़ीज़ुल्लाहख़ानहै २४॥

तथा। सांडीशहरगर्रातट सुभगमहल्लासोहै ऊंचा टीला नाम जाको जानत जहानहै। ताही को निवासी सब जनन चरणसेव्य कृपा अभिलाषी नामहफ़ीज़ुल्ला ख़ानहै॥ अफ़सरमुदर्रिसी करत ग्राम बन्नापुर तहसीलि ज़िलाहरदोई विद्यमानहै। निजशुभचिन्तक चरणअनुगामीजानि क्षमोअपराध ममजाहि कुछन ज्ञानहै २५॥

तथा। मोहिं लखि सोवत बिथरिगो सुबेनी बनी तोरिगो हियेको हार छोरिगो सुगैया को। कहै पदमाकरत्यों घोरिगो घनेरोदुःख बोरिगो बिसासी आजलाजहीकिनैयाको॥ अहितअनैसो ऐसोकौन उपहासयहै शोचत खरीमैं परी जोवत जुन्हैयाको। बूझैंगे चवैयातव कैहौ कहा दैया इत पारिगो को मैया मेरी सेज पै कन्हैयाको २६॥

स०। लोकहि हेत परो जल में कोऊ पावक पारि तपैतन तैसो। कोऊ मयाधरै त्यागि दया कोऊभोगत ताकहँ छीनिकै जैसो॥ वोदर कोऊ बड़ोकै टँगोरहैराति दिना चिमगोदर ऐसो। नाचसबै जगकी जगदीश नचावतहै कठपूतरी कैसो २७॥

इति

मुंशीनवलकिशोर (सी, आई, ई,) के छापेख़ाने में छपा॥
मार्च सन१८८२ ई० ॥

# हज़ाराके चित्रों का सूचीपत्र ॥

४ महिपालसिंहसरोज ॥

यहभी अपने दोविद्यार्थियोंके नामसे ३०१ कवित्व का बड़ामजेदार संग्रह छपवायाहै ॥ वहींसेमिलेगा ॥

५ प्रेमतरंगिणी ॥

यह भी छोटा चटपटा लहरदार संग्रह है यह मोलवी इब्राहीमहुसेन साहब थर्डमास्टर नार्मल स्कूल लखनऊ के द्वारा छपाहै ॥

६ रसिकसजीवनि ॥

यह सबसे बढ़करउत्तम और मनहरण २१६ कवित्तों का ऐसामनभावन रसीला संग्रह है कि जिसके देखनेहीसे भूखप्यास जातीहै भारत जीवन प्रेसबनारस में छपा है ॥

७ तालीमुल्मसाहतबेहल ॥

उर्दूमें पैमायशकी बड़ीउत्तम पुस्तकहै जोअवधके सरकारी मदर्सों के मेडिल व दूसरे तीसरे क्लासमें पढ़ाईजातीहै ॥ वह मुन्शी रामप्रसाद साहब डिपुटी इन्स्पेक्टरमदारिस ज़िलाहरदोई के नामसे मैंने छपवाईहै आदिसेअन्ततक सब मेरीही बनाईहै ॥ मुन्शी नवलकिशोर साहब के मतबेमें छपीहै ॥

८ तालीमुल्मसाहतमैहल ॥

जिसमें कुछ सवालात व कायदे ज्यादाकरकेमयतसवीरात निहायत उम्दा तरहसे मोलवी इब्राहीमहुसेन साहबकेद्वारा छपवाई है जिसमें केवल हमारेही बनाये हुये १७५० बड़े उम्दा २ सवालात हैं ॥

९ गुलदस्तै हफ़ीज़ुल्लाहखां ॥

उर्दू में है ॥ इस मेंदोभाग हैं पहिले में गाने वाली उर्दू, फ़ारसीकीग़ज़लैं, शेरें, मोख़म्मस, रुबाई और दूसरे में सबतरहके राग दोहे, कवित्व आदि हैं हमारे कृपा-निधान श्रीमुन्शीनवलकिशोर साहबके यहां छपाहै ॥

१० अरिथम्याटिक हफ़ीज़ुल्लाहखां ॥

यह हिसाबमें महाउत्तम पुस्तक तीन भागकरके बनाई गई है जो कि बहुत शीघ्र छपनेवाली है ॥

वहीभवदीयकृपाकांक्षी { स्वर्गवासी हफ़ीज़ुल्लाहख़ां मुदर्रिसमदर्सा बन्नापुरडाकख़ानाबघौली ज़िलाहरदोई मुल्कअवध—